न्मुक्ति निश्चयोपदेशो नाम दशमः सर्गः ॥ १० ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जो निष्पाप पुरुष है, तिनकों यही निश्चय रहता है, जो सत्यरूप आत्मतत्त्व है, इह पूर्ण बोधवानका निश्चय है, तिनकों न किसीविषे राग होता है, न दोष होता है, जीणां मरणां उसकों सुख दुःख नहीं देता, इक समान रहता है, सो विष्णु नारायणका अंग है, अर्थ यह जो अभेद है, सदा अचल है; जैसे सुमेरु पर्वत वायुकरि नहीं चलायमान होता, तैसे उह दुःखकरि नहीं चलायमान होता, ऐसे जो ज्ञानवान पुरुष हैं, सो वनविषे विचरते हैं, नगर द्वीप नानाप्रकारके स्थानविषे फिरते हैं, परंतु दुःखकों नहीं प्राप्त होते, स्वर्गविषे फूलके वन बगीचेविषे फिरते हैं, केई पर्वतकी कंदराविषे रहते हैं, केई राज्य करते हैं, शत्रुकों मारिकरि शिर उपर झुलावते हैं, केई श्रुति स्मृति अनुसार कर्म करते हैं, केई भोग भोगते हैं, केई विरक्त होकरि स्थित हैं, दानयज्ञादिक कर्म करते हैं, केई स्त्रीसाथ लीला करते हैं, कहूं गीत सुणते हैं, कहूं नंदनवनविषे गंधर्व गायन करते हैं, केई गृहविषे स्थित हैं, केई तीर्थ यज्ञ करते हैं, केई नोबत नगारे तुरीयां सुणते हैं, इत्यादिक नानाप्रकार केई स्थानविषे रहते हैं, परंतु आसक्त कोउ नहीं होते, जैसे सुमेरु पर्वत तालविषे नहीं डुबता, तैसे ज्ञानवान किसी पदार्थविषे बंधमान नहीं होते, इष्टकों पायकरि हर्षवान नहीं होते, अनिष्टकों पायकरि दुःखी नहीं होते, आपदा संपदाविषे तुल्य रहते हैं, प्रकृत आचार कर्मकों करते हैं, परंतु अंतर सर्व आरंभतें रहित है॥ हे राघव! इस दृष्टिकों आश्रय करिके तुम भी विचरौ, इह दृष्टि सर्व पापका नाश करती है, अहंकारतें रहित होकरि जो इच्छा होवै सो करौ, जब यथाभूतदर्शी हुए तब निर्बंध हुए, जो कछु पतित प्रवाहकरि आय प्राप्त होवै, तिसविषे सुमेरुकी नांई तुम अचल रहौगे ॥ हे रामजी! इह सब जगत चिन्मात्र है, न कछु सत्य है, न असत्य है, उही इस प्रकार होकरि भासता है, इस दृष्टिकों आश्रय करिके अवर तुच्छ दृष्टिकों त्यागहु ॥ हे रामजी! असंसक्तबुद्धि होकरि सर्व भावअभावविषे स्थित होकरि रागद्वेषतें चलायमान नहीं

होवैगा, अब सावधान होहु ॥ ॥ राम उवाच ॥ हे भगवन्! बडा आश्चर्य है, मैं तुमारे प्रसादकरि जानणे योग्य पद जाण्या है, अरु प्रबुद्ध हुआ हौं, जैसे सूर्यकी किरणांकरि कमल प्रफुल्लित होते हैं, तैसे शरत्कालविषे कुहिड नष्ट हो जाती है, तैसे तुमारे वचनकरि मेरा संदेह नष्ट हुआ है, मान मोह मद मत्सर सब नष्ट होगये हैं, मैं अब सर्व क्षोभतें रहित शांतिकों प्राप्त भया हौं ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे जीवन्मुक्तिनिश्चयवर्णनं नाम एकादशः सर्गः ॥ ११ ॥ ॥ राम उवाच ॥ हे भगवन्! सम्यक् ज्ञान विलासकरि वासना उदय होती है, सो जीवन्मुक्ति पदविषे किस प्रकार विश्रांति पाइये सो कहौ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! संसार तरणेकी युक्ति है सो योगनाम्नी है, सो युक्ति दो प्रकारकी है, एक सम्यक् ज्ञान करिके अरु दूसरी प्राणके रोकणे करिके ॥ ॥ राम उवाच ॥ हे भगवन्! इन दोनोंविषे सुगम कवन है, जिसकरि दुःख भी न प्राप्त होवै, अरु बहुरि क्षोभ भी न होवै ॥ ॥वसिष्ठ उवाच॥ हे रामजी! दोनों प्रकार योग शब्दकरि कहाता है, तौ भी योग नाम प्राणके रोकणेका है, संसारके तरणेके योग अरु ज्ञान दोनों उपाय हैं, इन दोनोंका फल एकही सदाशिवनें कहा है ॥ हे रामजी! किसीकों योग करणां कठण है, अरु ज्ञानका निश्चय सुगम है, किसीकों ज्ञानका निश्चय कठिण है, अरु योग करणां सुगम है, अरु जो मुझतें पूछै तौ दोनोंविषे ज्ञान सुगम है, इसविषे यत्न कष्ट थोडा है, जानणे योग्य पदार्थकों जाणेतें बहुरि स्वप्नविषे भी भ्रम नहीं होता है, साक्षीभूत होकरि दृष्ट देखता है, अरु जो बुद्धिवान योगीश्वर हैं, तिनकों भी यत्न कछु नहीं, स्वाभाविक चले जाते हैं, तिनकी एक युक्ति समझीकरि चित्त शांत हो जाता है ॥ हे रामजी! दोनोंकी सिद्धता अभ्यास यत्नकरि होती है, अभ्यासविना कछु प्राप्त नहीं होती, सो ज्ञान तौ मैं तुझकों कहा है, जो हृदयविषे विराजमान ज्ञेय है; तिसकों जानणां ज्ञान है, अरु जो प्राणअपानके रथ उपर आरूढ है, हृदयरूपी गुहाविषे स्थित है ॥ हे रामजी! तिस योगका भी क्रम सुण, परम सिद्धताके निमित्त है, प्राणवायु जो नासिका अरु मुखके मार्ग

पडी आती जाती है, तिसके रोकणेका क्रम कहता हौं, तिसकरि चित्त उपशम हो जाता है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे ज्ञानज्ञेयविचारो नाम द्वादशःसर्गः ॥ १२ ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! ब्रह्मरूपी आकाश है, तिसके किसी कोणविषे इह जगतरूपी स्पंद आभास फुर्या है, जैसे मरुस्थलविषे सूर्यकी किरणांकरि मृगतृष्णाका जल फुरि आता है, तैसे जगत ब्रह्मतें फुरि आया है, तिस जगत्के कारणभावकों सोइ प्राप्त हुआ है, अरु ब्रह्मके नाभिकमलतें उत्पत्ति है जिसकी, अरु पितामह नामकरि कहाता है, तिसका मानसी पुत्र श्रेष्ठ आचार है जिसका, ऐसा जो मैं वसिष्ठ हौं, अरु नक्षत्र ताराचक्रविषे मेरा निवास है, जुग जुग प्रति मैं तहां रहता हौं, सो मैं जब नक्षत्रचक्रतें उठ्या, तब इंद्रकी सभाविषे आया, तहां ऋषीश्वर मुनीश्वर बैठे थे, जब नारद आदिकविषे चिरंजीविका कथाप्रसंग चल्या तब तहां शातातप नाम एक ऋषीश्वर था, सो कैसा था, मन जो मान करणेकों योग्य बुद्धिवान था, सो कहत भया, जो हे साधो ! सबविषे चिरंजीवि है सो एक है, सुमेरु पर्वतकी जो कंदरा है, तिसकी कोण पद्मराग नाम्नी है कंदरा, तिसके शिखरपर एक कल्पवृक्ष है, सो महासुंदर अपणी शोभाकरि पूर्ण है, तिस वृक्षके दक्षिण दिशा टास हैं, तहां पक्षी रहते हैं, तिन पक्षीविषे महा श्रीमान एक कउआ रहता है, भुषंड तिसका नाम है, सो कैसा है, वीतराग अरु बुद्धिमान उह उहां रहता है, उसका आलय कल्पवृक्षके टास उपर बन्या हुआ है, जैसे ब्रह्मा नाभिकमलविषे रहता है, तैसे उह आलयविषे रहता है, जैसे उह जीया है, तैसे न कोउ जीया है, न जीवैगा, उसकी बडी आयुर्बला है, अरु श्रीमान महाबुद्धिवान विश्रांतिवान शांतरूप अरु कालका वेत्ता ऐसा उह है ॥ हे साधो ! बहुत जीणा भी तिसका सफल है, अरु पुण्यवान भी उही है, जिसकों आत्मपदविषे विश्रांति भई है, अरु संसारकी आस्था जाती रही है, ऐसा जो पुरुष है सो उह है, ऐसे गुणकरि संपन्न तिसका नाम काकभुषंड है, इस प्रकार जब उस देवताके देवनें कहा, संपूर्ण सभाविषे, तब ऋषी

श्वरनें दूसरी वार पूछा, जो उसका वृत्तांत बहुरि कहौ, तब उसनें बहुरि वर्णन किया, तिस कालमें सब आ श्चर्यकों प्राप्त हुए, जब ऐसे कथा वार्ता होए चूकी, तब सबही सभा उठी खडि हुई, अपणे अपणे आश्रम कों गये, अरु मैं आश्चर्यमान हुआ, जो ऐसे पक्षीकों किसी प्रकार देखियें, ऐसे विचार करिके मैं सुमेरु प र्वतकी कंदराके सन्मुख हुआ, अरु चल्या, तब एक क्षणविषे जाय प्राप्त भया, क्या देखा जो महाप्रकाश रूप कंदराका शिखर है, रत्नमणिकरि पूर्ण है अरु गेरीकी नांई रंग है, जैसे अग्निकी ज्वाला होती है, तैसे प्रकाशरूप है, मानौ प्रलयकालमें अग्निकी ज्वाला पडी जागती है, ऐसे मणि अरु रत्नका प्रकाश है, अरु वीज जो नील मणी है, सो धूम्रके समान है, मानौ धुआं पडा निकसता है, अरु सर्व रंगकी खाण है, अरु जेते कछु संध्याके बदल लाल होते सो मानौ एकठे आनि हुए हैं, मानौ जोगीश्वरके ब्रह्मरंध्रतें अग्नि निक सि एकठी आय भई हैं, जठराग्नि एकठी हुई है, मानौ वडवाग्नि समुद्रतें निकासिकरि मेघकों ग्रहण करणे निमित्त आनि स्थित भई है, महासुंदर रचना बणी हुई है, फल अरु रत्नमणिसंयुक्त प्रकाशमान है, उपर गंगाका प्रवाह चल्या जाता है, सो यज्ञोपवीतरूप हुआ है, गंधर्व गीत गाते हैं, देवीके रहणेके स्थान हैं, ह र्ष उपजावणेकों महासुंदर लीलाका स्थान विधातानें रच्या है, तिसकों मैं देखत भया ॥ ॥ इति श्रीयो गवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुशुंडोपाख्याने सुमेरुशिखरलीलावर्णनं नाम त्रयोदशः सर्गः ॥ १३ ॥ ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! ऐसे शिखर उपर कल्पवृक्षकों मैं देखत भया, जो महासुंदर फूलकरि पू र्ण रत्न अरु मणिके गुछे लगे, स्वर्णकी वल्ली लगी हुई है, अरु तारेसों दूणे फूल दृष्टि आते हैं, अरु मेघके बदलतें दूणे पत्र दृष्टि आते हैं, अरु सूर्यकी किरणांतें दूणे त्रिवर्ग भासते हैं, बिजलीकी नांई चमत्कार है, अरु पत्रपर देवता किंनर अरु विद्याधर देवी आय बैठते हैं, अप्सरा आय नृत्य करतियां हैं, अरु गायन करतियां हैं, जैसे भंवरे गुंजारव करते फिरते हैं ॥ हे रामजी ! तहा रत्नके गुछे निरंध्र अरु कलियां फूल भी

निरंध्र पत्र फल भी निरंध्रमणिके गुछे निरंध्र सब निरंध्रहीं दृष्टि आवैं, अरु सब स्थान फूल फल गुछेकरि पूर्ण, अरु षट्ऋतुके फूल फल तहां पावत हैं, महाविचित्र रचना वणि हुई है, तिसके एक टासपर पक्षी बैठे हैं, सिंह बैठे खाते हैं, कहूं फूलफलादिक खाते हैं, कहूं ब्रह्माजीके हंस बैठे हैं, कहूं अग्निके वाहन तोते बैठे हैं, अरु कहूं अश्विनीकुमार अरु भगवतीके मोर शिखावाले हैं, कहूं वगले, कहूं कवूतर, कहूं गरुड बैठे हैं, अरु ऐसे शब्द करते हैं, मानौं ब्रह्मकमलतें उपजा हुआ ओंकारका उच्चार करता है, केई ऐसे पक्षी जो हैं, तिनकी दो दो चूंच हैं, तहां मैं देखिकरि आगे दक्षिणकी कोणकों गया, जहां उस वृक्षका टास था, तहां कउए अनेक बैठे हैं, जैसे महाप्रलयविषे मेघ लोकालोक पर्वतपर आय बैठते हैं, तैसे उहां कउए अचल आकार बैठे हैं, सोम, सूर्य, इंद्र, वरुण, कुबेर, इनकी यज्ञकी रक्षा उहांतें लेणेहारे हैं, अरु पुण्यवान स्त्रीयांकों प्रसन्नता देणेहारे भर्त्ताके संदेसे पहुचावणेवाले हैं, सो उहां बैठे हैं, तिनकों मैं देखत भया, तिनके मध्य महाश्रीमान भुषंड बैठा है, उंची ग्रीवा किये हुए अरु वडी कांती है, जैसे नील मणि चमकती है, तैसे उसकी ग्रीवा चमकती है, अरु पूर्ण मन अरु मानी अर्थ यह जो मान करणे योग्य है, अरु श्याम सब अंग सुंदर अरु प्राण स्पंदकों जीतणेहारा नित्य अंतर्मुख अरु नितही सुखी चिरंजीवी पुरुष तहां बैठा है, जगतविषे दीर्घ आयु, जगतकी आगमापायी, जिसनें देखते देखते वहुत कल्पका स्मरण किया है, अरु इंद्रकी केई परंपरा देखियां हैं, लोकपाल वरुण कुबेर यमादिकके केई जन्म देखे हैं, देवता सिद्धके अनेक जन्म इस पुरुषनें देखे हैं,प्रसन्न अरु गंभीर अंतःकरण जिसका, अरु सुंदर है वाणी जिसकी, अरु वक्रतातें रहित निर्मम अरु निरहंकार सबकों सुहृद मित्र है, वडी कोंटर हलवेकी नांई है, जो पिता समान है, तिनकों पुत्रकी नांई है, अरु जो पुत्रके समान है, तिनकों उपदेश करणेनिमित्त पिता अरु गुरुकी नांई समर्थ होता है, अरु सर्वथा सर्व प्रकार सर्वकाल सर्वविषे समर्थ है, अरु प्रसन्न महामति हृदय पुंडरीक व्यवहारका वेत्ता है, गंभीर

ष्टसिद्धिके ऐश्वर्यसंयुक्त हैं, सो देवीया एक कालमें समागम करत भइयां, अरु विचार करत भइयां, जगत के पूज्य तुंबर अरु भैरवकों पूजत भइयां, अरु विचार किया जो सदाशिव हमारेसाथ भावसंयुक्त नहीं बोलता, अरु हमकों तुच्छ जाणता है, हम इसकों कछु अपणा भाव दिखावैं, प्रभाव दिखायेविना कोउ किसीकों नहीं जाणता, ऐसे विचार करिके उमाकों वशवरि दुराय ले गइयां, अरु उहां उत्साह किया, मद्य मांसादिक भोजन करत भइयां, अरु मायाके छल करिके पार्वतीकों मारीकरि चावलकी नांई रांधी, अरु नृत्य करणे लगियां, कछुक अंग उसके रांधे हुए सदाशिवकों आनि दिये, तब सदाशिवनें जान्या जो मेरी प्यारी पार्वती इननें मारी है, ऐसे निश्चय करिके कोपणे लगा, तब उन देवीनें अपणे अपणे अंगतें उसके अंग निकासे, सौरीनें नेत्र निकासे, कौमारीनें नासा निकासी, इह प्रकार अपणे अपणे अंग निकासीकरि तैसीही पार्वतीकी मूर्त्ति ल्याय दीनी, अरु नूतन विवाहकरि दिया, तब सदाशिव प्रसन्न भया, सर्व ठउर उत्साह आनंद किया, तब सर्व देवीयां अपणे अपणे स्थानकों गइयां, अरु चंदनाम काक जो अलंबसा देवीका वाहन था, सो ब्रह्माणीकी हंसणीसाथ क्रीडा करत भया, क्रम करिके सबसाथ रमण क्रीडा करी, तब उन सबकों गर्भ प्राप्त भये, अरु हंसिणीयां ब्रह्माणीके पास गइयां, तब ब्रह्माणीनें कहा, अब तुमकों मेरे उठावणेकी शक्ति नहीं, तुम गर्भवती भइया हो, जहां तुमारी इच्छा होवै तहां जावहु, बहुरि फिरी आवणां ॥ हे मुनीश्वर ! ऐसे कहीकरि ब्रह्माणी निर्विकल्प समाधिविषे स्थित भई, अरु नाभिसरोवर जो ब्रह्माजीका उत्पत्तिस्थान है, तहां जाय स्थित भई, तिस तालके कमलपत्रउपर आय निवास किया, जब तहां केताक काल व्यतीत भया, तब उन हंसिणीनें तीन तीन अंड दिये, जैसे वल्लीतें अंकुर उत्पन्न होता है,तैसे उनके एकविंशति अंड क्रमकरि उत्पन्न भये, तिनकों फोडत भइयां, जैसे ब्रह्मांड खपरकों फो

अरु शांतरूप महाज्ञातज्ञेय है, ऐसे पुरुषकों मैं देखत भया ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुषंडदर्शनं नाम चतुर्दशः सर्गः ॥ १४ ॥ ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! तिसके अनंतर मैं आकाशमार्गतें उहां आया, महातेजवान दीपकवत् प्रकाशवान मेरा शरीर, जब मैं उतर्या तब जेते कछु पक्षी बैठे थे, सो जैसे वायुकरि कमलकी पंक्ति क्षोभकों प्राप्त होती है, जैसे भूकंपकरि समुद्र क्षोभकों प्राप्त होता है, तैसे क्षोभकों प्राप्त हुए, तिनके मध्य जो भुषंड था, सो मुझकों देखत भया, सो मैं कैसा था, जो अकस्मात् गया था तौ भी उसनें मुझकों जान्या, जो यह वसिष्ठ है, ऐसे देखीकरि उठी खडा हुआ, अरु कहत भया ॥ हे मुनीश्वर ! स्वस्थ हौ क्यों अरु कुशल है क्यों ? ॥ हे रामजी ! ऐसे कहिकरि संकल्पके हाथ रचे, तिनसाथ मेरा अर्घ्यपाद्य किया, भावसंयुक्त पूजन करत भया, अरु टहलुकों दूर करिके आपही वृक्षके बडे पत्र लिये तिनका आसन रचिकरि मुझकों बैठाया, अरु कहत भया ॥ भुषंड उवाच ॥ अहो, आश्चर्य है ॥ हे भगवन् ! तुम बडी कृपाकरि दर्शन दिया है, चिरपर्यंत दर्शनरूपी अमृतकरि हम वृक्षसहित पूर्ण हो रहे हैं ॥ हे भगवन् ! मेरे पुण्य जो एकठे हुए थे, सो एकठे होकरि तुमकों प्रसन्नताके निमित्त प्रेरि ले आये हैं ॥ हे मुनीश्वर ! देवता पूजणे योग्य है, तिनके भी तुम पूज्य हौ, सो तुमारा आवणा किसनिमित्त हुआ है, इस मोहरूप संसारतें तुम ही रहे हौ, अरु अखंड सत्ता समानविषे तुम स्थित हौ, सदा पावन हौ, अभीष्ट प्रश्न यह है जो तुमारा आवणा किसनिमित्त हुआ है, इह मुछकों कहौ, आपका मनोरथ क्या है ? ॥ अर्थ इह जो क्या इच्छा है, अरु तुमारे चरणके दर्शन करिके मैं तो सब कछु जान्या है, जिननिमित्त तुमारा आवणां हुआ है, स्वर्गकी सभाविषे चिरंजीविका प्रसंग चल्या था, तब मैं शरणविषे आया था, तिसकरि तुम मुझकों पवित्र करणे आए हौं, इह तुमारे चरणके प्रताप करिके मैं जाण्या है, परंतु प्रभुके वचनरूपी अमृतके स्वादकी तुझकों इच्छा है, इसनिमित्त मैं प्रभुके मुखतें श्रवण करौं ॥ हे रामजी! इस प्रकार चिरंजीवि भुषंडनाम पक्षीनें मुझकों कहा,

ता, स्वभावमात्रविषे संतुष्ट हौं, कष्ट चेष्टातें मुक्त हौं ॥ हे ब्राह्मण ! अब हम केवल कालकों व्यतीत करते हैं, अवर जगतके इष्ट अनिष्ट हमकों चलाय नहीं सकते, न मरणेकी हमकों इच्छा है, न जीवणेकी इच्छा है, काहेतें जो जीणां मरणां शरीरकी अवस्था है, आत्माकी अवस्था नहीं, हमकों जीवणेविषे राग नहीं, मरणेविषे दोष नहीं, जैसी अवस्था आनि प्राप्त होवै, तिसीविषे संतुष्ट है ॥ हे मुनीश्वर ! ऐसे ऐसे देखे हैं, सो बहुरि भस्म हो गये हैं, तिनकी अवस्थाकों देखिकरि हमारे मनकी चपलता जाती रही है, अरु हम इस कल्पवृक्षपर बैठे हैं, कैसा कल्पवृक्ष है, रत्नकी वल्ली जिसकों लगी है, तिसपर बैठीकरि मैं प्राण अपानकी गतिकों देखता हौं,इनकी कलाकी जो सूक्ष्म गति है,तिसका मैं ज्ञाता हौं अरु दिनरात्रका मुझकों ज्ञान कछु नहीं, सत् बुद्धि करिके मैं कालकों जानता हौं, अरु सारअसारकों भले प्रकार जानता हौं ॥ हे मुनीश्वर! जेता कछु विस्तार भासता है, सो सब झूठे हैं, सत् कछु नहीं, इसी कारणतें हमकों किसी दृश्य पदार्थकी इच्छा नहीं, परम उपशम पदविषे स्थित हौं, सब जगत भी हमकों शांतरूप है, जो कोउ इस जगतजालकों आश्रय करता है, सो सुखी नहीं होता, इह जगत सब चंचल रूप है, स्थिर कदाचित् नहीं होता, इसकी अवस्थाविषे हम पत्थरवत् अचल हौं, न किसीका हमकों राग फुरता है, न दोष फुरता है, किसीकी इच्छा करै, सब जगत हमकों तुच्छ भासता है, इह सब भूतरूपी नदियां कालरूपी समुद्रविषे जाय पडतियां हैं, अरु हम कांठेपर खडे हैं, कदाचित् नहीं डूबते, अवर जेते कछु जीवभूत हैं, सो बडे डूबते हैं, केई एक तुम सारखे निकसे हुए हैं,अरु तुमारी कृपा करिके हम भी निर्विकार पदकों प्राप्त हुए हैं॥हे मुनीश्वर ! मैं निर्विकार हौं, सब जगतके क्षोभतें रहित हौं, आत्मपदकों पायकरि उपशमरूप हौं ॥ हे मुनीश्वर ! तुमारे दर्शन करिके मैं अब पूर्ण आनंदकों प्राप्त हुआ हौं, संतकी संगति चंद्रमाकी चांदनीवत् शीतल है, अमृतकी नांई आनंदकों देणेहारी है, ऐसा कवन है, जो संतके संगकरि आनंदकों प्राप्त न होवै, सब आनंद

कों वर्त्तमानकी नांई सुणाया है, अभ्यासके बलतें ॥ हे मुनीश्वर ! मेरा कोउ पुण्य था, सो फल्या है, जो तु
मारा निर्विघ्न दर्शन हुआ है, यह जो आलय अरु शाखा हैं, अरु वृक्ष हैं, सो आज पावनताकों प्राप्त हुवे
हैं, जो तुमारा दर्शन हुआ है, अब जो कछु संशय रहता है, सो पूछो, मैं कहौं ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रा
मजी ! इस प्रकार कहिकरि उसनें मेरा भली प्रकार अर्घ्यपाद्यकरि पूजन किया आदर सहित, तब मैं उस
कों कहा, हे पक्षीके ईश्वर ! तेरे उह भाई कहां हैं, जो तेरेसमान तत्त्ववेत्ता थे, सो तौ दृष्टि नहीं आते, एक
ला तूंही दृष्टि आता है ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! इहां मुझकों बहुत काल व्यतीत भया है, युगकी
पंक्ति व्यतीत भई है, जैसे सूर्यकों केई दिन रात्र व्यतीत हो जाते हैं, तैसे मुझकों युग व्यतीत भये हैं, केता
क काल उह भी रहे थे, समय पायकरि उननें शरीर त्यागि दिये, तृणकी नांई त्यागकरि शिव आत्मपद
कों प्राप्त हुये ॥ हे मुनीश्वर ! बडी आयुर्बला होवै, अथवा सिद्ध महंत होवै, बली होवै, अथवा ऐश्वर्यवान
होवै, काल सबकों ग्रासि लेता है ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे साधो ! जब प्रलयकालका समय आता है, तब
सूर्य, चंद्रमा, वायु, मेघ यह अपणी मर्यादा त्यागि देते हैं, तब बडा क्षोभ होता है, तुझकों खेद किसी कारण
तें नहीं होता, सूर्यकी तप्तकरि अस्ताचल उदयाचल आदिक पर्वत भस्म हो जाते हैं, तिस क्षोभविषे तूं खे
दवान किसकरि नहीं होता ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! एक जीव जगतविषे आधारकरि रहते हैं,
एक निराधार रहते हैं, जिनकों ऐश्वर्य सेनादिक पदार्थ होते हैं, सो आधारसहित है, अरु जो इन पदार्थ
तें रहित है, सो निराधार है,सो दोनोंकों हम तुच्छ देखते हैं, सत कोउ नहीं, बडे बडे ऐश्वर्यवान बली भी हैं,
परंतु सत्य कोउ नहीं, तिनविषे पक्षीकी जात महातुच्छ है, उजाड वनविषे उनका निवास है, उहांही इनका
दाणा पाणी है, यह निरालंब है,इनकी जीविका दैवनें ऐसे बणाइ है ॥ हे भगवन् ! मैं तौ सदा सुखी हौं, अपणे
आपविषे स्थित हौं, आत्मसंतोषकरि मैं तृप्त हौं, कदाचित् इस जगतके क्षोभकरि मैं नहीं खेदकों प्राप्त हो

म एक शिखर है, मानौ सूर्य आय उदय हुआ है, ऐसा प्रकाशरूप है, तिस शिखर उपर एक बडा कल्प वृक्ष है, मानौ जगतरूपी शिखरका प्रतिबिंब आय पडा है, तिस कल्पवृक्षके दक्षिण दिशाकी और जो टा स हैं, तिसके महारत्न गुछे हैं, अरु स्वर्णके पत्र चंद्रमाके बिंबवत् जिसके फूल हैं, अरु सघन रमणीय गुछे लगे हैं, तहां एक आलय बन्या हुआ है, उहां मैं भी आगे रहि आया हौं, जब देवीजी समाधिविषे स्थित भई थी, तब मैं उहां आलणा बणायकरि स्थित भया था, चिंतामणीकी उसकौं शलाका लगी है, महारत्नसाथ बन्या है, स्वर्णवत् कुटीर बणी है, तहां तुम जाय निवास करौ, आगे भी उहां कउवेके पुत्र रहते हैं, उनका अंतर आत्मज्ञानकरि शीतल है, अरु बाह्यतें फूलफलकरि शीतल है, तहां तुम भी जायकरि स्थित होहु, तुमकों उहां भोग भी है, अरु मोक्ष भी है, खेदतें रहित तहां जाय स्थित होहु ॥ हे वसिष्ठजी ! जब इस प्रकार पितामहनें हमकों कहा, तब सबही पिताके चरण लगे, पितानें हमारा मस्तक चुंबन किया, तब हम विंध्याचल पर्वततें उडे, आकाशमार्गकों मेघके स्थान लंघे, नक्षत्रचक्र लंघे, लोकांतरके स्थान लंघिकरि ब्रह्मलोकविषे जाय प्राप्त हुए, देवीजीकों प्रणाम करत भये, भली प्रकार उसनें हमारेउपरि कृपा दृष्टिकरि, दया अरु स्नेहसहित कंठ लगाय मस्तक चुंब्या, हम भी मस्तक टेंकीकरि सुमेरुकों चले ॥ सूर्य चंद्रमाके लोककों लंघ गये, तारागण लोकपाल देवताके लोकस्थानकों लंघ गये, मेघपवनके स्थानकों लंघिकरि सुमेरुपर्वतके कल्पवृक्षपर आनि स्थित भये ॥ हे मुनीश्वर ! जिस प्रकार हम उपजे हैं, अरु जिसकरि ज्ञानकों प्राप्त भए हैं, जिस प्रकार इहां आय स्थित भये हैं, सो तुमारे आगे अखंडित कहा है, आगे तुमकों जो कछु संशय होए सो पूछो ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुषंडोपाख्याने अस्ताचललाभो नाम षोडशः सर्गः ॥ १६ ॥ ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! इह चिरकालकी वार्त्ता तुमकों कही है, बहुत कल्प व्यतीत भए हैं, उह सृष्टि इस सृष्टितें दूरि है, बहुत युग व्यतीत भये हैं, परंतु मैं तुम

णीपास ले गइयां, तिसके आगे हम मस्तक टेके, तब ब्रह्माणी समाधितें उतरी थी, तब उसनें देखिकरि ह
मकों कृपाकी वृत्ति धारी, हमारे शीसपर हाथ रखा, उसके हाथ रखणेसाथ हमारी अविद्या नष्ट हो गई,
अरु हमारा मन तृप्त शांतरूप हो गया, जीवन्मुक्तपदविषे हम स्थित भये, तब हमकों यह वृत्ति फुरि आ
ई, जो किसी प्रकार एकांत ध्यानविषे स्थित होवें, देवीनें आज्ञाकरि अब तुम जावहु, तब देवीजीकी आ
ज्ञाकरि हम पितापास आये, पितानें हमकों कंठ लगाया, अरु मस्तक चुंब्या, तब हम अलंबसा देवीकी पू
जा करत भये, तब पितानें हमकों कहा ॥ हे पुत्रो! तुम संसाररूपी जालविषे तौ नहीं फसे, अरु जो तुम
निकसे नहीं फसे हौ, तब मैं भगवती देवीजीकी प्रार्थना करता हौं, उह भृत्यपर दयाल है, जैसे तुम प्राप्त
होहुगे, तैसे तुमकों प्राप्त करैगी ॥ हे मुनीश्वर! तब हमनें कहा, हे पिता, हम तौ ज्ञातज्ञेय हुए हैं, जो
कछु जानणेयोग्य है, सो जाण्या है, अरु जो पावणे योग्य है, सो हम पाया है, ब्रह्माणी देवीजीके प्रसाद
करिके अब हमकों एकांत स्थानकी इच्छा है, जहां एकांत होवै तहां जाय स्थित होवै, तब चंदापितानें
कहा ॥ ॥ हे पुत्रो! एकांत स्थान सुण, निर्दोष महापान सुंदर आलय बन्या हुआ है, निर्भय
निर्मोह सर्व क्षोभतें रहित जहां कोउ दुःख नहीं, ऐसा एकांत स्थान है, अरु सर्व रत्नकी खाण है,
अरु सर्व देवताका आश्रयरूप है, सुमेरु जो पर्वत है, सूर्य चंद्रमा उसके दीपक हैं, चउफेर फिरते हैं, ब्रह्मां
डरूपी मंडपका उह स्तंभ है, अरु स्वर्णका है, चंद्र सूर्य तिसके नेत्र हैं, अरु ताराकी कंठविषे माला है, द
शोंदिशा तिसके वस्त्र रत्नमणीका भूषण है, वृक्षवल्ली तिसके रोमावली हैं, त्रिलोकीविषे तिसकी पूजा है,
षोडश सहस्र योजन पातालविषे हैं, तहां नाग दैत्य इसकी पूजा करते हैं, अरु चउरासी सहस्र योजन ऊ
र्ध्वकों है, तहां गंधर्व देवता किन्नर राक्षस मनुष्य इसकी पूजा करते हैं, ऐसा पर्वत जंबुद्वीपके एक स्थान
विषे स्थित है, चतुर्दश प्रकारके भूतजात उसके आश्रय रहते हैं, वडा उंचा पर्वत है, तिसका पद्मराग ना

कों प्राप्त होते हैं, यह अर्थ है ॥ हे मुनीश्वर! संतका संग चंद्रमाके अमृततें भी अधिक है, काहेतें जो उह शीतल गौण है, अंतरकी तप्त नहीं मिटावती, अरु संतका संग अंतरकी तप्त मिटावता है, उह अमृत क्षीरसमुद्रके मथनतें क्षोभसाथ निकस्या है, अरु संतका संग सुखने प्राप्त होता है, आत्मानंदकों प्राप्त करता है, तातें यह परम उत्तम है, मैं तौ इसतें पर अवर उत्तम नहीं मानता, संतका संग सबतें उत्तम है, अरु संत भी उही है, जिनकी सर्व इच्छा आपातरमणीय निवृत्त भई है, अर्थ यह जो विचारविना दृश्य पदार्थ सुंदर भासता है, अरु नाशवंत है, जिनकों ऐसे पदार्थ सब तुच्छ भासते हैं, अरु सदा आत्मानंदकरि तृप्त हैं, अरु अद्वैत निष्ठा है, द्वैतकल्पनाका जिनकों अभाव भया है, सदा आत्मानंदविषे स्थित है, ऐसे पुरुष संत कहीते हैं, तिन संतकी संगति ऐसी है, जैसे चिंतामणि होता है, जिसके पायेतें सर्व दुःख नाश होते हैं ॥ हे मुनीश्वर! त्रिलोकीरूपी कमलके भंवरे एक तुमही दृष्ट आते हौ, सब ज्ञानवानतें उत्तम दृष्ट आये हौ, तुमारे वचन स्निग्ध अरु कोमल अरु आत्मरसकरि पूर्ण अरु हृदयगम्य अरु उचित है, अरु हृदय महागंभीर अरु उदार धैर्यवान सदा आत्मानंदकरि तृप्त है, तातें तुम सबतें उत्तम मुझकों दृष्टि आये हौ, तुमारे दर्शनकरि मेरे दुःख नष्ट भये हैं, आज मेरा जन्म सफल भया है, तुम सारखे संतका संग आत्मपदकों प्राप्त करता है, अरु दुःखभयकों नष्ट करिके निर्भयताकों प्राप्त करता है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे संतमाहात्म्यवर्णनं नाम सप्तदशः सर्गः ॥ १७॥ ॥ ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर! तुमनें पूछा था, जो सूर्य वायु जलका क्षोभ होता है, तब तूं खेदवान किसकरि नहीं होता, तिसका उत्तम श्रवण करहु, जब जगत्कों क्षोभ होता है, तब मेरा कल्पवृक्ष इह स्थिर रहता है, क्षोभकों यह नहीं प्राप्त होता ॥ हे मुनीश्वर! यह मेरा वृक्ष सब लोककों अगम है, भूत नष्ट होते हैं, तब भी मैं इसकरि सुखी रहता हौं, जब हिरण्यकशिपु दीपसहित पृथ्वीकों समेटिकरि पाताल ले गया था, तब भी मेरा वृक्ष कंपायमान नहीं भ

या, जब देवताका, अरु दैत्यका युद्ध हुआ, तब अवर पर्वत सब चलायमान भये, अरु मेरा वृक्ष स्थिर रहा, अरु जब क्षीरसमुद्रके मथणेनिमित्त विष्णुजी सुमेरुकों भुजासाथ उखाडनें लगे तब भी मेरा वृक्ष कंपायमान न भया, बहुरि मंदराचलकों ले गये, तब क्षीरसमुद्रकों मथणे लगे, प्रलयकालका पवन अरु मेघका क्षोभ हुआ है, तब भी मेरा वृक्ष कंपायमान नहीं भया, बहुरि एक दैत्य सुमेरुकों आय पटकणे लगा, उसनें कछुक उखाड्या परंतु मेरा वृक्ष कंपायमान नहीं भया ॥ हे मुनीश्वर ! इत्यादिक बडे बडे उपद्रव आनि हुए हैं, प्रलयकालके मेघ अरु पवन अरु सूर्य तपै है, तब भी मेरा वृक्ष स्थिर रहा है ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे साधो ! जब प्रलयकालके वायु अरु मेघ आय क्षोभते हैं, तब तूं विगतज्वर कैसे रहता है ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे साधो ! जब प्रलयकालके वायु मेघादिक क्षोभ करते हैं, तब मैं कृतघ्नकी नांई अपणे आलणेकों त्यागी जाता हौं, सब क्षोभतें रहित आकाशविषे जाय स्थित होता हौं, अरु सब अंगकों संकुचाय लेता हौं, जैसे वासनाकों रोकेतें मन सकुचि जाता है, तैसे मैं अंगकों सकुचाए लेता हौं ॥ हे मुनीश्वर ! जब प्रलयकालका सूर्य तपता था, तब मैं जलकी धारणाकरि जलरूप हो जाता था, अरु जब वायु चलता था, तब पर्वतकी धारणा बांधिकरि स्थित हो जाता था, जब बहुत तत्त्वता क्षोभ होता था, तब सबकों त्यागिकरि ब्रह्मांड खपरके पार जो निर्मल परमपद है, तहां मैं जाय स्थित होता हौं, सुषुप्तिवत अचल गंभीर हो जाता हौं, जब ब्रह्मा उपजीकरि बहुरि सृष्टिकों रचता है, तब मैं सुमेरुके वृक्ष उपर इसी आलणेविषे स्थित होता हौं ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे पक्षीश्वर ! जैसे तुम अखंड स्थित होते हौ तैसे अवर योगीश्वर स्थित क्यौं नहीं होते ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! यह परमात्माकी नीति है, सो किसीकों लंघी नहीं जाती, उन योगीश्वरकी नीति इस प्रकार हुई है, अरु मेरा होणां इसी प्रकार हुआ है, ईश्वरकी नीति अतुल है, उनविषे तुल्यता किसीकों करि नहीं जाती, जहां जैसी नीति हुई है, तहां तैसीही है, अन्यथा किसीकों नहीं होती, इसी प्रकार हमकों

भई है, जो कल्पकल्पविषे इसी पर्वतके वृक्ष उपर आलणां होता है, हम आय निवास करते हैं, ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे पक्षीके नायक! तुमारी अत्यंत दीर्घ आयु, ज्ञानविज्ञानकरि संपन्न हौ, अरु योगीश्वर हौ, तुम अनेक आश्चर्य देखे हैं, तिनविषे जो स्मरणमें आता है, सो कहौ ॥ ॥ भुशुंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर! एक वार ऐसे स्मरण आता है, जो पृथ्वीपर तृण अरु वृक्षही थे, अवर कछु न था, बहुरि एक वार एकादश सहस्र वर्षपर्यंत भस्महीं दृष्ट आवै जो वृक्ष तृण जलि गये, एक वार ऐसी सृष्टि हुई जो तिसविषे चंद्र सूर्य न उपजैं, दिन अरु रात्रकी गति कछु जाणिये नहीं, कछु कछु सुमेरुके रत्नोंका प्रकाश होवै, एक कल्प ऐसे हुआ है, जो देवता अरु दैत्यका युद्ध हुआ, दैत्यकी जीत भई, सब देवता तिननें मनुष्यकी नांई हत किये, ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र तीनोंही देवता रहे, अवर सब सृष्टि इननें जीती, वीस युगपर्यंत तिनहीकी आज्ञा वर्ती, बहुरि एक वार ऐसे चित्त आता है, जो दो युगपर्यंत पृथ्वीपर वृक्षही रहे, अवर सृष्टि कछु न भासै, बहुरि एक वार दो युगपर्यंत पृथ्वी उपर पर्वतही सघन हो रहे, अवर कछु न भासै, अरु एक वार ऐसे हुआ, जो सब जलही हो गया, अवर कछु न भासै, एक सुमेरु पर्वत स्तंभेकी नांई भासै, अरु एक वार अगस्त्यमुनी दक्षिण दिशातें आया, अरु विंध्याचलपर्वत बढ्या, सब ब्रह्मांड चूर्णकारि दिया, यह स्मरण आता है ॥ हे मुनीश्वर! बहुत कछु स्मरण आता है, परंतु संक्षेपतें सुणो, एक कालकों सृष्टिविषे देवताही मनुष्य दैत्यादिक कछु न भासै, एक वार ऐसी सृष्टि हुई, जो ब्राह्मण मद्यपान करही अरु शूद्र वडे हो बैठें, अरु जीवविषे विपर्ययही धर्म होवैं, अरु एक वार ऐसी सृष्टि स्मरणमें आती है, जो पृथ्वीविषे पर्वत कोउ दृष्टि न आवैं, बडा उजाडही हो रहा, एक वार ऐसी सृष्टि हुई जो सूर्य चंद्रमा नक्षत्र लोकपाल कोउ न उपजा, एक सृष्टि ऐसी हुई जो सबही उपजैं, एक सृष्टि ऐसी हुई जो तिसविषे स्वामी कार्तिक न उपजा, दैत्य वधि गये, दैत्यहीका राज्य हो गया, इत्यादिक मुझकों बहुत स्मरण है, केताक कहौं, सूर्य, चंद्रमा, नक्षत्र, इंद्र

उपेंद्र लोकपाल इनके बहुत जन्म मुझकों स्मरण आते हैं, जब हिरण्यकशिपुकों हरिनें मार्या है, सो भी चित है, जो वेदकों चुराय ले आया हैं, अरु क्षीरसमुद्र मथे है, सो भी बहुत स्मरणमें आते हैं, ऐसी सृष्टि भी देखी है, जो विष्णुजीका वाहन गरुड हुआ नहीं, अरु ब्रह्माजी हंसवाहनाविना हुआ है, अरु रुद्र बैल वाहनविना हुआ है, इसतें आदिलेकरि बहुत कछु देखा है, क्या क्या तुमारे आगे वर्णन करों? ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुषंडोपाख्याने जीवितवृत्तांतवर्णनं नाम अष्टादशः सर्गः ॥ १८ ॥ ॥

॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर! जब बहुरि सृष्टि उत्पन्न भई, तब तुम उत्पन्न हुए भारद्वाज पुलस्त्य नारद इंद्र मरीचि उद्दालक क्रित भृगु अंगिरा सनत्कुमार भृगेश आदिक उपजें, बहुरि सुमेरु मंदराचल कैलास हिमालय आदिक पर्वत उपजें, अत्रि व्यासदेव वाल्मीक इत्यादिक यह जो अल्पकालके उपजे हैं ॥ हे मुनीश्वर! तुम ब्रह्माके पुत्र हौ, तुमारे आठ जन्म मुझकों स्मरण आते हैं, कबी तुम आकाशतें उपजे हौ, कबहूं जलतें उपजे हौ, कबहूं पहाडतें, कबहूं पवनतें, कबहूं अग्नितें उपजे हौ ॥ हे मुनीश्वर! मंदराचल पर्वत क्षीरसमुद्र विषे पाएकरि जब मथणे लगे हैं, तब देवता अरु दैत्य क्षोभवान हुए मंदराचल अधकों चला जाता है, तब विष्णुजी कछुवाका रूप धारी पर्वतकों ठहरावत भये, अरु अमृतकों निकास्या, सो मुझकों द्वादशवार स्मरणमें आता है, अरु तीनवार हिरण्यकशिपु पृथ्वीकों समेटी ले गया है, पातालविषे अरु षष्ठवार परशुराम रेणुका माताका पुत्र हुआ है, बहुत सृष्टिके पाछे हुआ है, जब दैत्य क्षत्रियके गृहविषे उपजणे लगे तिसनिमित्त विष्णुजी परशुरामका अवतार लेत भया, बहुत काल युगके व्यतीत हो गए हैं ॥ हे मुनीश्वर! एक सृष्टि ऐसी भई है, जो अगलेतें विपर्ययरूप शास्त्र अरु पुराणके अर्थ अवर अवर प्रकारके, अरु एक कल्पविषे अवरही पाठ अवरही युक्ति, अवरही अर्थ, काहेतें जो युग युग प्रति अवरही पुराण होते हैं, केई देवता करते हैं, केई ऋषीश्वर मुनीश्वर कहते हैं, अवर कथा इतिहास बहुत स्मरणमें आते हैं, वाल्मीकनें द्वादश

वार रामायण कीनी हैं, सो विस्मरण हो गया है, जगतविषे दो वार महाभारत व्यासनें किये हैं, अरु यह जो व्यासनामा जीव है, तिसनें सप्तवार किया है ॥ हे मुनीश्वर ! इस प्रकार आख्यान कथा इतिहास शास्त्र जो जो हुए हैं, सो मुझकों बहुत स्मरणमें आते हैं ॥ हे साधो ! दैत्यके मारणेनिमित्त विष्णुजीनें अवतार धरे हैं, युग युग प्रति एकादश वार मुझकों रामजी स्मरणमें आता है, अरु वसुदेवके गृहविषे पृथ्वीके भार उतारणेनिमित्त कृष्णजीनें सोलह वार अवतार लिए हैं, सो मुझकों स्मरण है, तीन वार नरसिंह अवतार धारिकरि हिरण्यकशिपुकों मारा है, हे मुनीश्वर ! इस प्रकार मुझकों अनेक सृष्टि स्मरण आती है, परंतु सबही भ्रममात्र है, कछु उपजती नहीं, जब आत्मतत्त्वविषे देखता हौं, तब सृष्टि कछु नहीं भासतियां; सब सत्तामात्र है, जैसे जलविषे बुदबुदे उपजीकरि लीन हो जाते हैं, तैसे आत्माविषे मनके फुरणेकरि केई सृष्टि उपजतियां हैं, अरु लीन हो जातियां हैं, तिस फुरणेकरि केई सृष्टि देखियां हैं,केई सदृश्यही उपजतियां हैं, केई अर्धसदृश, केई विपर्ययरूप उपजतियां हैं ॥ हे मुनीश्वर ! केई सृष्टिविषे उनही जैसे आकार अरु उनही जैसे कर्म आचार होते हैं, केई मन्वंतर मन्वंतरप्रति अवरही अवर सृष्टि होतियां हैं, किसीविषे ऐसे होता है, पुत्र पिता हो जाता है, शत्रु मित्र हो जाता है, बांधव अबांधव अरु अबांधव बांधव हो जाता है, इस प्रकार विपर्यय होते दृष्ट आये हैं, हेमलतावान कबहूं इसही कल्पवृक्षपर हमारा आलय होता है, कबहूं मंदराचलविषे, कबहूं हिमालय पर्वतविषे, कबहूं मालव पर्वतविषे हमारा आलय होता है, इसी प्रकार वन वृक्ष वल्लीउपर हो जाता है, कबहूं इसी कल्पवृक्षउपर हो जाता है, अब तौ बहुत काल हुवा है, जो इसी कल्पवृक्षपर होता है, अरु इसी आलयविषे हमारा निवास होता है, जब सृष्टि नाश हो जाती है, तब भी मेरा यही शरीर रहता है, मैं आसन लगाएकरि अपणी पुर्यष्टककों ब्रह्मसत्ताविषे स्थिति करता हौं, इसी कारणतें मुझकों बहुरि यही शरीर प्राप्त होता है ॥ हे मुनीश्वर ! यह जगत सब संकल्पमात्र है, जैसा संकल्प फुर

ता है, तैसा आगे जगत हो भासता है, यह जगत सत्य भी नहीं, असत्य भी नहीं, केवल भ्रमरूप है, तिस जगतभ्रमविषे अनेक आश्चर्य दृष्ट आते है, पिता पुत्र हो जाता है, मित्र शत्रु हो जाता है, स्त्री पुरुष हो जाती है, पुरुष स्त्री हो जाता है, अनेकवार ऐसे होते हैं, कबहुं कलियुगविषे सतयुग वर्तणे लागता है, सत्ययुगविषे कलियुग वर्तणे लागता है, द्वापरविषे त्रेता, त्रेताविषे द्वापर वर्तणे लगता है, अदृश्यही वेदविद्याके अर्थ होते हैं, नानाप्रकारके आश्चर्य भासते हैं ॥ हे मुनीश्वर! सहस्त्र चोकडी युगकी व्यतीत होती है, तव ब्रह्माजीका एक दिन होता है, सो दो दिन ब्रह्मा समाधिविषे जुडी रहा, सृष्टि शून्यही रही, यह भी स्मरण आता है, अवर भी केई देश क्रिया विचित्ररूप चित्त आते हैं, क्या क्या कहों ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे चिरअतीतवर्णनं नाम एकोनविंशतितमः सर्गः ॥ १९ ॥ ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! इस प्रकार जब भुषंडने कहा, तब मैं बहुरि जिज्ञासाके अर्थ पूछत भया, जो हे पक्षीके ईश्वर! तूं चिरपर्यंत जगतविषे व्यवहार करता रहा है, तेरे शरीरकों मृत्युनें किसनिमित्त ग्रास न किया ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर! तूं सर्व जाणता है, परंतु ब्रह्मजिज्ञासा करिके पूछता है, तातें जैसे भृत्य टहलुआ वेदार्थ पढीकरि बहुरि गुरुके आगे कहते हैं, तैसे मैं आज्ञा मानीकरि कहता हों ॥ हे मुनीश्वर! मृत्यु जिसकों मारता है, अरु जिसकों नहीं मारता, सो श्रवण करहु, दुःखरूपी जो मोती है, सो वासनारूपी तंतुसाथ पराए हैं, इह माला जिसके हृदयरूपी गलेविषे पडी हुई है, तिसकों मृत्यु मारता है, अरु जिसके कंठविषे इह माल पडी नहीं, तिसकों मृत्यु नहीं मारता, शरीररूपी वृक्ष है, अरु चित्तरूपी सर्प तिसविषे बैठा है, आशारूपी अग्नि जिस वृक्षकों नहीं जलावता, सो मृत्युके वश नहीं होता, अरु रागदोषरूपी विषसों पूर्ण जो चित्तरूपी सर्प हैं, अरु तृष्णाकरि चूर्ण होता है, लोभरूपी व्याधकरि नष्ट होता है, तिसकों मृत्यु मारता है, अरु ग्रासि लेता है, जिसकों इनका दुःख नहीं स्पर्श करता, तिसकों मृत्यु भी नहीं नाश करता ॥ हे मुनीश्वर! शरी

रूपी समुद्र है, क्रोधरूपी वडवाग्निकरि जलता है, जिसकों क्रोधरूपी अग्नि नहीं जलावता, तिसकों मृत्यु भी नहीं मारता, जिसका मन परमपावन निर्मल पदविषे दृढ विश्रांत स्थित हुआ है, तिसकों मृत्यु नाश नहीं करता है॥ हे मुनीश्वर! काम, क्रोध, लोभ, मोह, भय, तृष्णा, चिंता, चंचलता, अभिमान, प्रमाद, इत्यादिक दुःख जिसविषे होते हैं, तिसकों मृत्यु मारता है, अरु जिसकों काम क्रोध लोभादिक रोग संसारबंधनका कारण बांधि नहीं सकते,अरु जो इनकरि लेपायमान नहीं होता, तिसकों आधिव्याधिरूपी मल जिसकों स्पर्श नहीं करती,तिसकों अरु जो लेता है,देता है, सब कार्य करता है, अरु चित्तविषे अनात्मअभिमान स्पर्श नहीं करता, तिसकों अरु जो पुरुष इष्टकी वांछा नहीं करता, अनिष्टविषे दोष नहीं करता, दोनोंकी प्राप्तिविषे सम रहता है,तिसकों समाहतचित्त कहते हैं॥ हे मुनीश्वर! जेते कछु ऐश्वर्यवान सुंदर पदार्थ हैं, सो सब असत्‌रूप हैं,चक्रवर्त्ती राजा अरु स्वर्गविषे गंधर्व विद्याधर किन्नर देवता तिनकी स्त्री गण अरु सुरकी सेना आदिक सब नाशरूप हैं, मनुष्य दैत्य देवता असुर पहाड ताल समुद्र नदियां जेते कछु बडे पदार्थ हैं, सो सबही नाशरूप हैं, स्वर्गलोक पृथ्वीलोक पाताललोक जेता कछु जगत है, भोग हैं, सो सब असत्‌रूप हैं, अरु अशुभ हैं, कोउ पदार्थ श्रेष्ठ नहीं, न पृथ्वीका राज्य श्रेष्ठ है, न देवताका रूप श्रेष्ठ है, न नागका पाताललोक श्रेष्ठ है, न कछु शास्त्रका विचारणा श्रेष्ठ है, न काव्यका जानणा श्रेष्ठ है, न पुरातन कथाके क्रम वर्णन करणे श्रेष्ठ हैं, न बहुत जीणा श्रेष्ठ है, न मूढताकरि मर जाणा श्रेष्ठ है, न नरकविषे पडना श्रेष्ठ है, न इस त्रिलोकीविषे अवर कोउ पदार्थ श्रेष्ठ है, जहां संतका मन स्थित है, सोइ श्रेष्ठ है, यह नानाप्रकारका जगतक्रम चलरूप है, जो ज्ञानवान पुरुष है, सो मूढ होकरि चल पदार्थविषे नहीं रमते, उह बहुत जीणेकी इच्छा भी नहीं करते॥ ॥इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुषंडोपाख्याने संकल्पनिराकरणं नाम विंशतितमः सर्गः॥ २०॥ ॥ ॥भुषंड उवाच॥ हे मुनीश्वर! केवल एक आत्मदृष्टि सबतें श्रेष्ठ है, जिसके

पायेतें सर्व दुःख नाश होते हैं, अरु परमपदकों प्राप्त होते हैं, सो आत्मचिंतवन सर्व दुःखका नाश करता है, चिरकालके तीन तापकरि तप्या जो जीव है, अरु जन्मके मार्गकरि थका हुआ है, तिसके श्रमकों दूर करती है, अरु तप्तता मिटावती है, समस्त दुःखकों जो अविद्या सत्ता अनर्थ प्राप्त करणेहारी है, तिसकों नाश करती है, जैसे अंधकारकों प्रकाश नाश करता है, तैसे इसके अंतर शीतल प्रकाश उपजाती है ॥ हे भगवन्! ऐसी जो आत्मचिंतवना है, सो सब संकल्पतें रहित है, सो तुम सारखेकों सुगम प्राप्त है, अरु हम सारखेकों कठिन है, काहेतें जो सम सत्कलनातें अतीत है ॥ हे मुनीश्वर! तिस आत्मचिंतनकी सखी अवर भी कोउ इसकों प्राप्त होवै, तौ इसका ताप मिटि जावै, अरु महाशीतल होवै, तिनविषे मुझकों एक सखी प्राप्त भई है, सब दुःखका नाश करती है, सब सोभाग देणेहारी, अरु जीणेका मूल है, ऐसी प्राण चिंता मुझकों प्राप्त भई है ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार मुझकों काक भुषंडनें कहा, तब मैं जाणता हुआ भी क्रीडाके निमित्त बहुरि पूछा, जो हे सर्व संशयके छेदणेहारे, चिरंजीवी पुरुष सत् कहौ, प्राणचिंता किसकों कहते हैं ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे सर्व वेदांतके वेत्ता, सर्व संशयके नाशकर्त्ता, मुझकों उपहासके निमित्त पूछाता है, तूं तौ सब कछु जाणता है, परंतु तुमतें शिक्षा मैं कहता हौं, गुरुके आगे कहणाभी कल्याणके निमित्त है, भुषंडकों जीवणेका कारण अरु भुषंडकों आत्मलाभ देणेहारी प्राणचिंता कहाती है ॥ हे भगवन्, इसी दृष्टिकों आश्रय करिके मैं परम पदकों प्राप्त भया हौं, बंधन मुझकों कहूं नहीं होता, बैठते चलते जागते सोते सब ठौर, सब अवस्थाविषे मेरा चित्त सावधान रहता है, इस कारणतें बंधन कोउ नहीं होता ॥ हे मुनीश्वर! प्राण अरु अपानके संसरणेकी गति मैं पाई है, तिस युक्तिकरि मुझकों आत्मबोध हुआ है, तिस बोधकरि मेरे मदमोहादिक विकार नष्ट हो गये हैं, अरु शांतरूप होकरि स्थित भया हौं, हे मुनीश्वर! जिसकों प्राण अपानकी गति प्राप्त भई, सो सब आरंभ कर्मकों करै, अथवा सब आरंभका त्याग करै, परंतु

सदा शांतरूप है, सुखसाथ तिसका काल व्यतीत होता है ॥ हे मुनीश्वर ! प्राण जो उपजता है, सो हृद यकोटतें उपजता है, उपजीकरि द्वादश अंगुलपर्यंत बाहिर जाता है, तहां जायकरि स्थित होता है, तिस ठौरतें अपानरूप होकरि उदय होता है, सो अंतर आता है, हृदयविषे आइकरि स्थित होता है ॥ हे मुनी श्वर ! बाह्य आकाशके सन्मुख जो प्राण जाता है, सो अग्निमुखवत् उष्ण होता है, अरु जो हृदयाकाशके सन्मुख आता है, सो शीतल नदीके प्रवाहवत् आता है, अपान चंद्रमारूप है, अरु बाहिरतें अंतर आता है, अरु जो अंतरतें बाहिर जाता है, सो प्राण है, अग्नि उष्ण सूर्यरूप है, प्राणवायु हृदयाकाशकों तपाता है, अरु अन्नकों पचावता है, अरु अपना हृदयकों शीतल करता है, चंद्रमाकी नांईं है ॥ हे मुनीश्वर ! अपा नरूपी चंद्रमा जब प्राणरूपी सूर्यविषे लीन होता है, तहां साठ तत्त्व हैं, तिनविषे मन स्थित हुआ बहुरि शोककों नहीं प्राप्त होता, अरु प्राणरूपी सूर्य जब अपानरूपी चंद्रमाके घरविषे जाय लीन होता है, तिस अवस्थाविषे मन स्थित हुआ बहुरि जन्मका भागी नहीं होता ॥ हे मुनीश्वर ! सूर्यरूप जो प्राण है, उसने अपणे सूर्यभावकों त्यागया, अरु अपानरूप चंद्रमाकों जबलग नहीं प्राप्त भया, तिस अवस्थाके देशकाल कों विचारे तब बहुरि शोककों नहीं प्राप्त होता, सब भ्रम नाश हो जाता है, अरु द्वादश अंगुलपर्यंत जो आकाश है, तिसतें अपानरूपी चंद्रमा उपजीकरि हृदयविषे प्राणरूपी सूर्यमें लीन होता है, अरु सूर्यभाव कों जबलग नहीं प्राप्त होता, तिसके मध्य भाव अवस्थाविषे जिसका मन लागा है, सो परम पदकों प्राप्त होता है, हृदयविषे चंद्रमा अरु सूर्यके अस्तभाव अरु उदयभावका यह ज्ञाता हुआ, अरु इसका आधार भूत जो आत्मा है तिसकों जान्या, तब मन बहुरि नहीं उपजता ॥ हे मुनीश्वर ! प्राण अपानरूपी जो हृद य आकाशविषे सूर्य चंद्रमा उदय अरु अस्त होते हैं, तिनके प्रकाशकरि हृदयविषे भास्कर देव है, तिस कों जो देखता सोइ देखता है, अरु बाहार जो सूर्य प्रकाशता है, कबहूं अंधकार होता है, तब प्रकाशके उ

दय हुए अरु तमके क्षीण हुए कछु सिद्धता नहीं होती, परंतु जब हृदयका तम दूर होता है, तब परम सिद्धताकों प्राप्त होता है, बाहारके तम नष्ट हुए लोककों प्रकाश होता है, अरु हृदयके तम नष्ट हुए आत्मप्रकाश उदय होता है, अरु अज्ञान अंधकारका अभाव हो जाता है, परम पदकों जाणिकरी मुक्त होता है. प्राण अपानकी युक्ति जाणेतें तम नष्ट हो जाता है ॥ हे मुनीश्वर! प्राण अपानरूपी जो चंद्रमा अरु सूर्य है, सो यत्न विना उदय अरु अस्त होते हैं, जब प्राणरूपी सूर्य हृदयकोटतें उपजीकरि बाहरकों गमन करता है, तब उसी क्षण अपानरूपी चंद्रमाविषे जाय लीन होता है, अपानरूपी चंद्रमा उदय हो आता है, अरु जब अपानरूपी चंद्रमा हृदय कोटविषे प्राणवायुरूपी सूर्यविषे आनि स्थित होता है; तब उसी क्षणविषे प्राणरूपी सूर्य उदय होता है, प्राणके अस्त हुए अपान उदय होता है, अरु अपानके अस्त हुए प्राण उदय होता है, जैसे छायाके अस्त हुए धूप उदय होता है, अरु धूपकके अस्त हुए छाया उदय होती है, तैसे प्राण अपानकी गति है ॥ हे मुनीश्वर! जब हृदय कोटतें प्राण उदय होता है, तब प्राणका रेचक होणे लगता है, अरु अपानका पूरक होणे लगता है, जब जाणकरि अपानविषे स्थित हुआ, तब अपानका कुंभक होता है, तिस कुंभकविषे जब यह स्थित होता है, तब बहुरि तीन तापकरि नहीं तपता, जब अपानका रेचक होता है, तब प्राणका पूरक होणे लगता है, जब अपान जाय स्थित होता है तब प्राणका कुंभक होता है, तिसविषे जब स्थित होता है, तब बहुरि तीन पापकरि तपायमान नहीं होता ॥ हे मुनीश्वर! प्राण अपानके अंतर जो शांतरूप आत्मतत्त्व है, तिसविषे जब स्थित होता है, तब तपायमान नहीं होता, जब अपान आय स्थित होता है, अरु प्राण उदय नहीं भया, तिस अवस्थाविषे जो साक्षीभूत सत्ता है, सो आत्मतत्त्व है, तिसविषे जब स्थित होता है तब बहुरि सो कठिन नहीं होता, जब अपानके स्थानविषे प्राण जाय स्थित होता है, अरु अपान जबलग उदय नहीं भया, तहां जो देश काल अवस्था है, तिसविषे मन स्थित होता है, तब मनका

मनत्वभाव जाता है, बहुरि नहीं उपजता ॥ हे मुनीश्वर ! प्राण जो स्थित होता है अपानविषे, अरु अपान उदय नहीं भया, उह कुंभक है, अरु अपान आनि प्राणविषे स्थित भया है, प्राण जबलग उदय नहीं भया, उह जो कुंभक है, तिसविषे जो शांत तत्त्व है, सो आत्माका स्वरूप है, सो शुद्ध है, परम चैतन्य है, जो तिसकों प्राप्त होता है, सो बहुरि शोकवान नहीं होता, जैसे पुष्पविषे गंधसाथ प्रयोजन होता है, तैसे प्राण अपानके अंतर जो अनुभवतत्त्व स्थित है, तिससाथ प्रयोजन है, सो न प्राण है, न अपान है, तिस अनुभव आत्मतत्त्वकी हम उपासना करते हैं, प्राण क्षयकों प्राप्त होता है अपानकोटविषे, अरु अपान क्षय होता है प्राणकोटविषे, तिस प्राण अपानके मध्यविषे चिदात्मा है, तिसकी हम उपासना करते हैं ॥ हे मुनीश्वर ! प्राणका जो प्राण है, अरु अपानका जो अपान है, जीवका जीव है, अरु देहका आधारभूत है, ऐसा चिदात्मा है, तिसकी हम उपासना करते हैं, जिसविषे सर्व हैं, जिसतें यह सर्व है, अरु जो यह सर्व है, ऐसा जो चिदात्मा है, तिसकी हम उपासना करते हैं, जो सर्व प्रकाशका प्रकाश है, अरु सर्व पावनका पावन है, अरु सर्व भाव अभाव पदार्थका आपका अपणां आप है, तिस चिदात्माकी हम उपासना करते हैं,जो पवन परस्पर हृदयविषे संपुटरूप है, तिसविषे स्थित जो साक्षीरूप है, अरु अंतर बाहिर सब ठौर उही है, तिस चिदात्माकी हम उपासना करते हैं, जब अपान अस्त होता है, अरु प्राण उपजा नहीं, तिस क्षणविषे कलंकतें रहित है, तिस चेतनतत्त्वकी हम उपासना करते हैं, जब प्राण अस्त होता है, अरु अपान उपजा नहीं, ऐसा जो नासिकाके अग्रविषे शुद्ध आकाश है, तिसविषे जो सत्यता है, तिस चिद्सत्यताकी हम उपासना करते हैं, जो प्राण अपानके उत्पत्तिका स्थान है, अंतर बाहिर सर्व उरतें व्याप्या है,सब योगकलाका आधारभूत है, तिस चिद्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं, जो प्राण अपानके रथपर आरूढ हैं; अरु शक्तिका शक्तिरूप है, तिस चिद्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ हे मुनीश्वर ! जो संपूर्ण कला कलं

कतें रहित, अरु सर्व कला जिसके आश्रय हैं, ऐसा जो अनुभवतत्त्व है, सर्व देवता जिसकी शरणकों प्राप्त होते हैं, तिस आत्मतत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुशुंडोपाख्याने प्राणापानसमाधिवर्णनं नाम एकविंशतितमः सर्गः ॥ २१ ॥ ॥ ॥ ॥ भुशुंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर! इस प्रकार मैं प्राणसमाधिकों प्राप्त हुआ हौं, इस क्रम करिके मैं आत्मपदकों प्राप्त हुआ हौं, इस निर्मल दृष्टिकों आश्रय करिके स्थित हौं, एक निमेष भी चलायमान नहीं होता, सुमेरु पर्वतकी नांई स्थित हौं, चलता हुआ भी स्थिर हौं, जागृतविषे भी सुषुप्त हौं, स्वप्नविषे भी स्थित हौं, सर्वदा आत्मसमाधिविषे लगा रहता हौं, विक्षेप कदाचित् नहीं होता ॥ हे मुनीश्वर! नित्य अनित्य भावकरि जो जगत स्थित है, तिसकों त्यागिकरि मैं अंतर्मुख अपणे आपविषे स्थित हौं, अरु प्राण अपानकी कला जो तुमारे विद्यमान कही है, सो तिसका सदा ऐसेही प्रवाह चल्या जाता है, तिसविषे अयत्नसमाधि है, इसकरि मैं सदा सुखी रहता हौं, कष्ट कछु नहीं होता, अरु जिसकों यह कला नहीं प्राप्त भई, सो कष्ट पाता है ॥ हे मुनीश्वर! अज्ञानी जो जीव हैं, महाप्रलयपर्यंत संसारसमुद्रविषे डूबते हैं, निकसी बहुरि डूबते, इसी प्रकार पडे गोते खाते हैं, अरु जिन पुरुषनें पुरुषार्थकरि आत्मपद पाया है, सो सुखसाथ विचरते हैं ॥ हे मुनीश्वर! भूत कालकी मुझकों चिंता नहीं, अरु भविष्यकालकी इच्छा नहीं, वर्त्तमानविषे यथाप्राप्त रागदोषतें रहित होकरि विचरता हौं, सुषुप्तकी नांई स्थित हौं, तातें केवल स्वरूपविषे स्थित हौं, भाव अभाव पदार्थतें रहित अपणे आपविषे स्थित हौं, इस कारणतें चिरंजीवता हौं, अरु दुःखतें रहित हौं, प्राण अपानकी कलाकों सम करिके स्वरूपविषे स्थित हौं, इस कारणतें निर्दुःख जीवता हौं, आज यह कछु पाया है, अरु यह काल पाउंगा, यह चिंता दूर गई है, इस कारणतें निर्दुःख जीवता हौं, न किसीकी उत्पत्ति करता हौं, न कदाचित् निंदा करता हौं, अरु सर्व आत्मस्वरूप देखता हौं, इस कारणतें सुखी जीवता

हौं, इष्टकी प्राप्तिविषे मैं हर्षवान नहीं होता, अनिष्टकी प्राप्तिविषे शोकवान नहीं होता, इस कारणतें निर्दुःख चिरंजीवता हौं, मैं परम त्याग किया है, सर्व आत्मभाव देखता हौं, जीवभाव दूरी हो गया है, इस कारणतें अदुःख जीता हौं ॥ हे मुनीश्वर! मनकी चपलता मिटि गई है, अरु रागदोष दूर हो गए हैं, मन शांतिकों प्राप्त भया है, इस कारणतें अरोग जीता हौं, काष्ठ अरु सुंदर स्त्री अरु पहाड तृण अग्नि स्वर्ण सर्वत्र समभाव देखता हौं, तातें निर्दुःख जीता हौं, अब हे मुनीश्वर! जरा मरणके दुःखविषे अरु राज्यलाभके सुखविषे शोकहर्षतें रहित समभावविषे स्थित हौं, तातें निर्दुःख जीता हौं, यह मेरे बांधव हैं, यह अन्य है, यह मैं हौं, यह मेरा है, यह कलना मुझकों कछु नहीं, तातें सुखी जीता हौं, आहार व्यवहार करता हौं, बैठता चलता सुंघता स्पर्श करता स्वास लेता हौं, परंतु यह जो अभिमान है, मैं देह हौं, इस अभिमानतें रहित सुखी जीता हौं, इस संसारकी उरतें सुषुप्तरूप हौं, अरु इस संसारकी गतिकों देखीकरि हसता हौं, जो है नहीं, यह आश्चर्य है, इस कारणतें निर्दुःख जीता हौं ॥ हे मुनीश्वर! सर्वदा काल सर्व प्रकार सर्व पदार्थविषे सम बुद्धि हौं, विषमता मुझकों कछु नहीं भासती, न किसीकरि सुखी होता हौं, न दुःखी होता हौं, जैसे हाथ पसारीयें तौ भी शरीर है, अरु संकोचियें तौ भी शरीर है, इस प्रकार मैं सर्वात्मा आपकों जान्या है, तातें मुझकों दुःख कोउ नहीं, मेरी बोली अरु निश्चय स्निग्ध अरु कोमल सबकों हृदयगम्य है, सर्वत्र जो ऐसे रेखता हौं, इस कारणतें निर्दुःख जीता हौं, चरणतें आदि मस्तकपर्यंत देहविषे मुझकों ममता नहीं, अहंकाररूपी चीकडसों निकस्या हौं, इस कारणतें अरोग जीता हौं, कार्यकर्ता अरु भोजनकर्ता भी दृष्ट आता हौं, परंतु मेरे मनविषे निष्कर्मता दृढ है, इस कारणतें निर्दुःख जीवता हौं ॥ हे मुनीश्वर! समर्थता करिके कार्य करौं, तौ भी मुझकों अभिमान नहीं, अरु दरिद्री होउं, तौ भी संपत्ति सुखकी इच्छा नहीं, किसीविषे आसक्त नहीं होता, इस कारणतें अदुःख जीता हौं, इस असत्यरूप शरीरके नाश हुए अभिमान

नाश नहीं होता, अरु भूतका समूह सब असत्यरूप है, आत्मा सत्यरूप है, ऐसे जाणिकरि मैं स्थित हौं, इस कारणतें सुखसों जीता हौं; आशारूपी फांसीतें मुक्त चित्तकी वृत्ति समाहत हुई है, अनात्मविषे आत्म अभिमानकी वृत्ति नहीं फुरती, इस कारणतें सुखी जीता हौं ॥ हे मुनीश्वर ! मैं जगत्कों असत्य जान्या है, अरु आत्माकों सत्य हाथविषे बीलफलवत् प्रत्यक्ष जान्या है, इस जगतविषे सुषुप्त प्रबुद्ध हौं, तिस कारणतें निर्दुःख जीता हौं, सुखकों पायकरि सुखी नहीं होता, दुःखकों पायकरि दुःखी नहीं होता, सर्वका परममित्र हौं, इस कारणतें मैं निर्दुःख जीता हौं, आपदाविषे अचलचित्त हौं, संपदाविषे सब जगत्का मित्र हौं; भावअभावकरि ज्योंका त्यों हौं, इस कारणतें सदा सुखी जीता हौं, न परिच्छिन्न अहं मैं हौं, न कोउ अन्य है, न कोउ मेरा है, न मैं किसीका हौं, इह भावना मेरे चित्तविषे दृढ है, तिस कारणतें सुखी जीता हौं, बहुरि कैसा हौं, मैंही जगत हौं, मैंही आकाश हौं, देश काल क्रिया सब मैंही हौं, इह निश्चय मुझकों दृढ है, तातें अरोग जीता हौं, घट भी चेतन है, पट भी चेतन है, रथ भी चेतन है, इस सब चेतन तत्त्व है, यह निश्चय मुझकों दृढ है, इस कारणतें अदुःख जीता हौं ॥ हे मुनिशार्दूल ! यह सब मैं तुझकों कहा है, भुषंडनाम काक त्रिलोकीरूपी कमलका भंवरा है, तिसनें कहा ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुषंडोपाख्याने चिरंजीविहेतुकथनं नाम द्वाविंशतितमः सर्गः ॥ २२ ॥ ॥ भुषंड उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! जैसा मैं हौं, तैसा तुमारे आगे कहा है, सो तुमारे आज्ञाके सिद्धि अर्थ कहा है, नहीं तौ गुरुके आगे कहणां भी ढिठाई है, तुम ज्ञानके पारगामी हौ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे भगवन् ! आश्चर्य हैं, आश्चर्यतें आश्चर्य है, तुमनें श्रवणका भूषण कहा है, आत्म उदितरूप वचन जो तुम कहे हैं, सो परम विस्मयका कारण है ॥ हे भगवन् ! तुम धन्य हौ ! तुम महात्मा पुरुष हौ, चिरंजीविके मध्य तुम मुझकों साक्षात् दूसरे ब्रह्मा भासते हौ, आज हम भी धन्य हैं, जो तुमारे सारखे महापुरुषके मुखतें आत्मउदित इस प्रकार सुन्या है, जैसे मैं पूछा तैसे

तुमनें कहा ॥ हे साधो ! मैं सब भूमिलोक देख्या है, अरु दिशागण देखे हैं, आकाशलोक देख्या है, पाताल लोक देखा है, त्रिलोकी देखी है, तुम सारखा कोउ विरला है, जैसे बांस बहुत है, मोतीवाला विरला होता है, तैसे तुम सारखे विरले हैं ॥ हे साधो ! आज हम पुण्यरूप हुए हैं, हमारी देह आज पवित्र हुई है, जो तुम सारखे मुक्त आत्माका दर्शन हुआ है ॥ हे रामजी ! इस प्रकार कहीकरि बहुरि कहा ॥ हे साधो ! अब हम जाते हैं, हमारे मध्यान्हका समा हुआ है, सप्तर्षिके मध्य जाते हैं, जब मैं ऐसे कहा तब कल्पलतातें उठी खडा हुआ, अरु संकल्पके हाथ करिके उसनें स्वर्णका पात्र रचिकरि मोती रत्नसाथ भार्या, मुझकों अर्घ्य पाद्य किया, पूजन करत भया, जैसे त्रिनेत्र सदाशिवकी पूजा करता है, तैसे चरणतें लेकरि मस्तकपर्यंत मेरा पूजन किया, अरु बहुत नम्र होकरि प्रणाम किया, अरु मैं उसकों प्रणाम किया, इस प्रकार परस्पर नमस्कार करिके मैं उहांतें उठि खडा हुआ, अरु आकाशमार्गकों चला, जैसे पक्षी उडता है, तैसे मैं उडा, उह भी मेरे साथ उडा, परस्पर हम दोनों हाथ ग्रहण किये, एक योजनपर्यंत चले गये, तब मैं उसकों कहा ॥ हे साधो ! तुम अब इहांहीतें फिरो, वारंवार कहिकरि उसकों स्थित किया, मैं चल्या गया, जबलग मैं उसकों दृष्ट आता रहा तबलग उह देखता रहा, जब मैं दृष्ट आणेतें रहा तब उह अपणे स्थानमें जाय बैठा, मैं सप्तर्षिके मंडलविषे आय स्थित भया, अरुंधतिकरि पूजित हुआ ॥ हे रामजी ! यह भुशुंडके वचन मैं तुझकों आश्चर्यरूप सुणाये हैं, अब भी सुमेरुके श्रृंग उपर उस कल्पवृक्षकी लताविषे कल्याणरूप सम स्थित है, अरु शांतिरूप है, मान्य करणेकों योग्य है; अरु सदा समाधिवान है, ऐसा पुरुष अबलग उहांही स्थित है ॥ हे रामजी ! इह हमारा अरु उसका समागम जब सत्ययुगके दो सौ वर्ष व्यतीत हुए थे तब हुआ था, अब सत्ययुग क्षीण हुआ है, त्रेतायुग वरत्या है, तिसविषे तुम उपजे हौ, हे रामजी ! अब भी अष्ट वर्ष व्यतीत हुए हैं, जो हमारा उसका मिलाप हुआ था, तिसी वृक्षलता ऊपर है ॥ हे रामजी ! इह मैं तुझकों इ

तिहास कहा है, सो परम उत्तम है, इसकों विचारैगा, तब संसारभ्रम निवृत्त हो जावैगा, अब इह मुनि वसिष्ठ अरु भुषंडकी कथा है, जो निर्मलबुद्धिसाथ विचारैगा, सो भवरूप संसारके भयतें तरैगा ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे भुषंडोपाख्यानसमाप्तिर्नाम त्रयोविंशतितमः सर्गः ॥ २३ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे अनघ ! इह मैं तुझकों भुषंडका वृत्तांत सब कहा है, इस बोध करिके भुषंड महासंकटकों तर्या है, इस दशाकों तुम भी आश्रय करिके प्राणकी युक्तिका अभ्यास करौ, तब तुम भी भुषंडकी नांई भवसमुद्रके पारकों प्राप्त होहुगे, जैसे भुषंड ज्ञानयोगकरि पावणे योग्य पद पाया है, तैसे तुम भी पावहु, जैसे प्राण अपानके अभ्यास करिके भुषंड परम तत्त्वकों प्राप्त भया है, तैसे तुम भी अभ्यास करिके प्राप्त होहु, विज्ञानदृष्टि जो तुझनें श्रवण करि है, तिसकी और चित्तकों लगायकरि आत्मपदकों पावहु बहुरि जैसे इच्छा होवै तैसे करौ ॥ ॥ राम उवाच ॥ हे भगवन् ! पृथ्वीविषे तुमारे ज्ञानरूपी सूर्यकी किरणांके प्रकाशकरि मेरे हृदयसों अज्ञानरूपी तम दूर हो गया है, अब प्रबुद्ध हुआ हौं, अपणे आनंदरूपविषे स्थित भया हौं, अरु जानणे योग्य पदकों जानत भया हौं, मानौ दूसरा वसिष्ठ भया हौं ॥ हे भगवन् ! इह जो भुषंडका चरित्र तुमनें कहा है, सो परम विस्मयका कारण परमार्थ बोधके निमित्त कहा है, तिसविषे शरीररूपी गृह रक्त मांस अस्थिका किसनें रचा है, अरु कहांतें उपजा है, अरु कैसे स्थित हुआ है, अरु कवन इसविषे स्थित है ? ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! परमार्थ तत्त्वके बोधनिमित्त अरु दुःखके निवृत्ति अर्थ यह मेरे वचन हैं, सो सुण, अस्थि इस शरीररूपी गृहका स्तंभ है, अरु नव इसके द्वारे हैं, अरु रक्त मांससाथ इह लेपन किया है, सो किसीनें बणाया नहीं, आभासमात्र है, मिथ्या भ्रम करिके भासता है, जैसे आकाशविषे दूसरा चंद्रमा भ्रम करिके भासता है, तैसे असत्यरूप शरीर भ्रम करिके भासता है ॥ हे रामजी ! जबलग अज्ञान है, तबलग देह सत्य भासता है, जब ज्ञान होता है, तब देह असत्यरूप भासता है, जैसे स्वप्नकालविषे स्वप्नके पदार्थ स

तपायमान क्यों होणां, सो तौ मरणेकाही था, जब अपणा मृत्यु आवै, तब अवश्य शरीर छूटणां है, वृथा क्यों तपायमान होणा, जब संपदा आनि प्राप्त होवै, तब उसकरि हर्षवान नहीं होता, काहेतें जो कछु भोगणां था, हर्ष किसकरि होणां, अरु दुःख आनि प्राप्त होवै, तब क्यौं शोक करणां, शरीरका व्यवहार सुखदुःख आता जाता है, यह अमिट है, जब अपणां किया कर्म उत्पन्न होता है, तब भी शोक क्यौं करणां॥ हे रामजी! जो सत्य है सो असत्य नहीं, जो असत्य है, सो सत्य नहीं, बहुरि रागदोष किसनिमित्त करणां, जिसकों ऐसा निश्चय हुआ है, जो न मैं हौं, न जगत है, न पृथ्वी है, तौ भी शोक किसका करणां अरु जब देहतें अन्य हौं, चेतन हौं, चेतनका तौ नाश नहीं, तब शोक किसनिमित्त करणां॥ हे रामजी! दुःख तौं किसी प्रकार नहीं, जबलग विचार नहीं, तबलग दुःख होता है, विचार कियेतें दुःख कोउ नहीं, सम्यक्दर्शी जो मुनीश्वर है, सो सत्यकों सत्य जाणता है, असत्यकों असत्य जाणता है, इस कारणतें दुःख नहीं पाता, अरु जो असम्यक्दर्शी है, सो अज्ञान करिके दुःख पावता है, जैसे दिनके अंतविषे मंडल शीतल हो जाता है, तैसे सम्यक्दर्शीका अंतर शीतल होता है, जिसकों कर्तव्यविषे कर्तृत्वका अभिमान नहीं, सो सम्यक्दर्शी है॥ हे रामजी! जेते कछु जगतके पदार्थ हैं, तिनकों अंतरतें आभासमात्र जाण, अरु बाहर जैसे आचार होवै तैसे करु, अथवा तिसका भी त्याग करु, निराभास होकरि स्थित होहु, मैं चिदाकाश हौं, नित्य हौं, सर्वज्ञ हौं, अरु सर्वतें रहित हौं, ऐसे अभ्यासकरि एकांत निर्मल आपकों देखैगा, अथवा ऐसे धार जो न मैं हौं, न इह भोग हैं, न अर्थरूप जगत आडंबर है, अथवा ऐसे धार जो सर्व मैं ही हौं, नित्य शुद्ध चिदात्मा हौं, आकाशरूप हौं, मेरेतें इतर कछु नहीं, मैंही अपणे आपविषे स्थित हौं, इन दोनों पक्षविषे जो इच्छा होवै, सो धर, तुझकों सिद्धताका कारण होवैगा, अरु जगतकों आभासमात्र जाण, परंतु यह भी कलंकरूप है, इस चिंतनाकों भी त्यागिकरि निराभास होहु, तूं चिदाकाश नित्य

है, सर्वव्यापी है, अरु सर्वतें रहित है, आभासकों त्यागिकरि निर्मल अद्वैत होय रहहु, अथवा विधिनिषेध दोनों दृष्टिकों आश्रय कर ॥ हे रामजी ! क्रियाकों करहु, परंतु रागदोषतें रहित होहु, जब रागदोषतें रहित होवैगा, तब उत्तम पदार्थ ब्रह्मानंदकों प्राप्त होवैगा, जो सर्वका अधिष्ठान है, तिसकों पावैगा ॥ हे रामजी ! जिसका हृदय रागदोषरूपी अग्निकरि जलता है; तिसकों संतोष वैराग्य आदिक गुण नहीं प्राप्त होते, जैसे दग्ध भूतलके वनविषे हरण नहीं प्रवेश करते, तैसे रागदोषादिकवाले हृदयविषे संतोषादिक नहीं प्रवेश करते ॥ हे रामजी ! हृदयरूपी कल्पतरु है, जो ऐसा वृक्ष रागदोषादिक सर्पहूंतें रहित है, तिसतें कवन पदार्थ है, जो न प्राप्त होवै, शुद्ध हृदयतें सब कछु प्राप्त होता है, यह अर्थ है ॥ हे रामजी ! जो बुद्धिवान भी है, अरु शास्त्रका ज्ञाता भी है, परंतु रागदोषसंयुक्त है, सो गीदडकी नांई नीचे है, तिसकों धिक्कार है, जिन पदार्थके पावणेनिमित्त यह यत्न करते हैं, सो तौ आते जाते हैं, धनकों इकठ्ठा कोउ करता है, कोउ अवर ले जाता है, भोक्ता कोउ अवर है, तब राग दोष किसका करिये, जो कछु प्रारब्ध है, सो अवश्य होता है, धनका व्यर्थ क्या यत्न करिये, बांधव अरु वस्त्र आते हैं, बहुरि जाते भी हैं, जैसे समुद्रविषे झषका आश्रय बुद्धिवान नहीं लेते, तैसे जगतके पदार्थका आश्रय ज्ञानवान नहीं लेते, भावअभावरूप परमेश्वरकी माया है, संसारकी रचना स्वप्नकी नांई है, तिसविषे जो आसक्त होते हैं, तिनकों सर्पिणीवत् दंसती है, धन बांधव जगत वास्तवतें मिथ्याही अज्ञान करिके सत्य भासते हैं ॥ हे रामजी ! जो आदि न होवै, अंत भी न रहै, अरु मध्यविषे भासै, तिसकों भी असत्य जाणियें, जैसे आकाशविषे फूल असत्य हैं, तैसे संसाररचना असत्य है, जैसे संकल्प रचना असत्य है, जैसे गंधर्वनगर सुंदर भासता है, अरु नाश हो जाता है, जैसे स्वप्नपुर दीर्घ कालका भासता है, सो भ्रमरूप है, तैसे इह जगत असत्यरूप भ्रममात्र है, संकल्परूप अभ्यासके वशतें दृढताकों प्राप्त भया है, कंध जो आकारवान भासता है, सो आकारतें रहित आकाशरूप है, अ

त्य भासते हैं, अरु जाग्रत्कालविषे स्वप्न असत्य भासता है, तैसे अज्ञानकालविषे अज्ञानके पदार्थ देहादि
क सत्य भासते हैं, अरु ज्ञानकालविषे असत्य हो जाते हैं, जैसे बुदबुदा जलविषे जलके अज्ञान करिके स
त्य भासता है, जलके जाणेतें बुद्बुदा असत्य भासता है, जैसे सूर्यकी किरणांविषे मरुस्थलकी नदी भास
ती है, तैसे आत्माविषे देह भासता है ॥ हे रामजी! जेता कछु जगत भासता है, सो सब आभासमात्र अ
ज्ञान करिके भासता है, अहं त्वं आदिक कल्पना सब मननमात्र मनविषे फुरती है, तूं कहता है, देह अस्थि
मांसका गृह रचा है, सो अस्थिमांसकरि नहीं रचा, संकल्पमात्र है, संकल्पकरि भासता है, संकल्पके अभा
व हुए देह नहीं पाता ॥ हे रामजी! स्वप्नविषे जो देह धारीकरि दिशा तट पर्वत तूं देखता फिरता है, जाग्र
तविषे उह तेरा देह कहां जाता है, जब कछु देह सत्य होता, तब जाग्रतविषे भी रहता, अरु मनोराज्य क
रिके स्वर्गकों जाता है, अरु सुमेरुविषे भ्रमता है, भूमिलोकविषे फिरता है, तब इह देह तेरा कहां होता है ॥
हे रामजी! इन स्थानविषे जैसे मनका फुरणां देह होकरि भासता है, सो असत्यरूप है, तैसे यह शरीर म
नके फुरणेमात्र है, तातें असत्य जाणहु, यह मेरा धन है, यह मेरा देह है, यह मेरा देश है, इत्यादिक कल्प
ना मनकी रची हुई है, सबका बीज चित्त है ॥ हे रामजी! इस जगतकों दीर्घ कालका स्वप्न जाण, अथवा
दीर्घ चित्तका भ्रम जाण, अथवा दीर्घ मनोराज्य जाण, अवर वास्तवतें जगत कछु नहीं, जब अपणे वा
स्तव परमात्मस्वरूपकों अभ्यासकरि जानता है, तब जगत असत्यरूप भासता है ॥ हे रामजी! मैं पूर्व
भी तुझकों ब्रह्माजीके वचनोंकरि कहा है, जो जगत सब मनका रचा हुआ है, तातें संकल्पमात्र है, चिर
कालका जो अभ्यास हो रहा है, तिसकरि सत भासता है, जब दृढ पुरुषप्रयत्नकरि आत्म अभ्यास होवै,
तब असत्य भासै ॥ हे रामजी! जो भावना इसके हृदयविषे दृढ होती है, तिसका अभाव भी सुगम नहीं
होता, जब उसकी विपर्ययभावनाका अभ्यास करिए, तब उसका अभाव हो जाता है, जो यह मैं हौं, यह

अवर है, इत्यादिक कलना हृदयविषे दृढ हो रही है, जब इसकी विपर्ययभावना होवै, अरु आत्मभावना करिए, तब उह मिटि जावै, सर्व आत्माही भासै ॥ हे रामजी ! जिसकी तीव्र भावना होती है, उहीरूप फल उसका हो जाता है, जैसे कामी पुरुषकों सुंदर स्त्रीकी कामना रहती है, तैसे इसकों आत्मपदकी चिंता रहै, तब उहीरूप होता है, जैसे कीट भृंगी हो जाता है, जैसे दिनविषे व्यापारका अभ्यास होता है, रात्रकों स्वप्नविषे भी उही देखता है, तैसे जिसका इसकों दृढ अभ्यास होता है, सोई अनुभव होता है, जैसे आकाशविषे सूर्य तपता है, अरु मरुस्थलविषे जल होकरि भासता है, सो जलका अभाव है, तैसे पृथ्वी आदिक पदार्थ भ्रम करिके भावतें रहित भावरूप भासते हैं, जैसे नेत्र दूखणे करिके आकाशविषे तरवरे मोरपुच्छवत भासते हैं, तैसे अज्ञानकरिके जगतजाल भासते हैं ॥ हे रामजी ! यह जगत सब आभासरूप है, स्वरूपके प्रमाद करिके भय अरु दुःखकों प्राप्त होता है, जब स्वरूपकों जानता है, तब भ्रमभयदुःखतें रहित होता है, जैसे स्वप्नपुरविषे चित्तके भ्रम करिके सिंहिणीतें भय पाता है, जब जाग्रत स्वरूप चित्त आता है, तब सिंहका भय निवृत्त हो जाता है, तैसे आत्मज्ञान करिके निर्भय होता है, जब वैराग्य अभ्यास करिके निर्मल शुद्ध आत्मपदकों प्राप्त होता है, तब बहुरि क्षोभकों नहीं प्राप्त होता, रागदोषरूपी मल इसकों नहीं स्पर्श करता; जैसे तांवा पारसके स्पर्श करिके स्वर्ण होता है, तब तांवेभावकों नहीं ग्रहण करता, तैसे बहुरि मलीन नहीं होता, अहं त्वं आदिक जेता कछु जगत भासता है, सो सब आभासमात्रही है ॥ हे रामजी ! प्रथम सत्य असतकों जाणे, असत्यका निरादर करै, अरु सतका अभ्यास करे, तब चित्त सर्व कलनातें रहित होता है, अरु शांत पदकों प्राप्त होता है, जो तत्त्वज्ञानकरि सम्यक्‌दर्शी हुआ है, तिसकों जगतके इष्ट पदार्थ पायेतें हर्ष नहीं होता, अरु अनिष्टके पाएतें शोक नहीं होता, न किसीकी स्तुति करता है, न किसीकी निंदा करता है, अंतरतें शीतल शांतरूप हो जाता है, जब कोउ बांधव मृतक हो गया है, तब तिसकरि

मान करिके इसके सुखसाथ सुखी होते हैं, दुःखसाथ दुःखी होते हैं, इसके नष्ट हुए आपकों नष्ट हुआ मानते हैं, परंतु देहके नष्ट हुए पुरुषका नाश तौ नहीं होता, जैसे मनोराज्यके नाश हुए पुरुषका नाश नहीं होता, जैसे दूसरे चंद्रमाके नाश हुए चंद्रमाका नाश नहीं होता,तैसे इस देहके नाश हुए देही पुरुषका नाश नहीं होता, जैसे संकल्प पुरुषके नाश हुए पुरुषका नाश नहीं होता, जैसे स्वप्नभ्रमके नाश हुए पुरुषका नाश नहीं होता, तैसे देहके नाश हुए आत्माका नाश नहीं होता, जैसे घन धूप करिके रणविषे जल भासता है, अरु भली प्रकार जाय देखिये तब जलका अभाव हो जाता है, परंतु देखणेवालेका अभाव नहीं होता, तैसे संकल्पकरि रचा विनाशरूप जो देह है, तिसके नाश हुए तुमारा नाश तौ नहीं होता ॥ हे रामजी ! दीर्घकालका रचा जो स्वप्नमय देह है, तिसके दुःख अरु नाशकरि आत्माकों दुःख अरु नाश नहीं होता, चेतन आत्मसत्ता नाश नहीं होती, अरु स्वरूपतें चलायमान भी नहीं होती, न विकारकों प्राप्त होती है, सर्वदा शुद्ध अच्युतरूप अपणे आपविषे स्थित है, देहके नाश हुए तिसका नाश नहीं होता, अज्ञानका दृढ अभ्यास हुआ है, तब देहके धर्म अपणेविषे भासणे लगे हैं, जब आत्माका दृढ अभ्यास होवै, तब देहाभिमान अरु देहके धर्म अभाव हो जावैं, जैसे चक्रऊपर कोउ चढता है, अरु भ्रमता है, जब उतरता है, तब केताक काल भ्रमता भासता है, जब चिरकाल व्यतीत होता है, तब स्थित हो जाता है, देहरूपी चक्र इसकों प्राप्त भया है, अज्ञान करिके भ्रम्या हुआ आपकौं भ्रमता देखता है, जब अज्ञानका वेग निवृत्त होता है, तब भी कोइ काल देहभ्रम भासता है, तिसकरि जानता है, मेरा नाश होता है, मुझकों दुःख होता है, इत्यादिक कल्पनां अज्ञानकरि भासती है, तिस भ्रम दृष्टिकों धैर्य करिके निवृत्त करता है, तब अभाव हो जाता है ॥ हे रामजी ! जैसे भ्रम करिके जेवरीविषे सर्प भासता है, तैसे आत्माविषे देह भासता असत्य है, जड है, न कर्मकों करती है, न मुक्त होणे इच्छा करती है, अरु देव परमात्मा भी कछु करता नहीं, उह

सदा शुद्ध द्रष्टा प्रकाशक है, जैसे निर्वात दीप अपणे आपविषे स्थित है, तैसे तूं शुद्धस्वरूप अपणे आपविषे स्थित होहु, जैसे सूर्य आकाशविषे स्थित होता है, अरु सर्व जगतकों प्रकाश करता है, तिसके आश्रय लोक चेष्टा करते हैं, परंतु सूर्य कछु नहीं करता, सबका साक्षीभूत है, तैसे आत्माके आश्रय देहादिककी चेष्टा होती है, परंतु आत्मा साक्षीरूप है, पापपुण्यतें रहित है ॥ हे रामजी ! इह देहरूपी शून्य गृह है, तिसविषे अहंकाररूपी पिशाच कल्पित है, जैसे बालक परछायेविषे वैताल कल्पता है, अरु भयकों पावता है, तैसे अहंकाररूपी पिशाच कल्पिकरि भयकों पावता है, सो अहंकाररूपी पिशाच महानीच है, सर्व संतजनकरि निंद्य है, जब अहंकाररूपी वैताल निकसै, तब आनंद होवै, देहरूपी शून्य गृहविषे इसका निवास है, जो पुरुष इसका टहलुआ हो रहा है, तिसकों इह नरकविषे जाता है, तातें तुम उसका टहलुआ नहीं होणां, इसके नाशका उपाय करोगे, तब आनंदकों प्राप्त होहुगे ॥ हे रामजी ! इह चित्तरूपी उन्मत्त वैताल है, जिसकों स्पर्श करता है, तिसकों अशुद्ध करता है, अर्थ इह जो तिसका धैर्य अरु निश्चय विपर्ययकरि देता है, तिसकरि दुःखकों प्राप्त करता है, अपणे स्वरूपतें गिराय देता है, जो बडे बडे साधु महंत हैं, सो भी इसके भय करिके समाधिविषे स्थित होते हैं, जो किसी प्रकार अहंकार अभाव होवै ॥ हे रामजी ! अहंकाररूपी पिशाच जिसकों स्पर्श कर्त्ता है, तिसकों आप जैसाकरि लेता है, जैसा आप तुच्छ करता है, तैसा अवरकों तुच्छ करता है, अरु उजाडविषे रहता है, जहां संतसंग अरु सत्शास्त्रका विचार नहीं, अरु आत्मज्ञानका निवास नहीं, तहां शून्य उजाडरूपी देहमंदिरविषे रहता है, जो कोउ ऐसे स्थानविषे प्रवेश करता है, तिसकों प्रवेशकरि जाता है ॥ हे रामजी ! जिसकों अहंकाररूपी पिशाच लगा है तिसका धनकरि कल्याण नहीं होता, न बाधवामित्रकरि कल्याण होता है, अरु अहंकार पिशाचसाथ मिल्या हुआ जेती कछु क्रिया कर्म करता है, सो अपणे नाशकेनिमित्त करता है, विषकी वल्लीकों

रु आत्मपद सुषुप्तकी नांई अद्वैतरूप है, तिस सुषुप्तरूप पदतें जब गिरता है, तब दीर्घरूप स्वप्नकों देखता है ॥ हे रामजी! अज्ञानरूपी निद्राकरि अपणे स्वभावतें जो गिर्या है, सो संसाररूपी स्वप्नभ्रमकों देखता है, जब अज्ञानरूपी निद्राका अभाव होवै, तब अपणे आत्मराज्यपदकों प्राप्त होता है, अरु निर्विकल्प मुदिता आत्मपदकों प्राप्त होता है, जैसे सूर्यकों देखीकरि कमल प्रफुल्लित होते हैं, तैसे ज्ञानकरि शुभ गुण फूलते हैं, आत्मरूपी सूर्य कैसा है, सर्व दुःखतें रहित है, जो पुरुष निद्राविषे होता है, सो सूक्ष्म वचनकरि नहीं जागता, बडे शब्द अरु जल डारणेकरि जागता है, सो मैं तुमकों मेघकी नांई गर्जिकरि वचनरूपी जलकी वर्षा करी है, ज्ञानरूपी शीतलतासहित वचन है, तिन वचनों करिके अब तूं ज्ञानरूपी जागृत बोधकों प्राप्त भया है, ऐसे ज्ञानरूपी जगतकों भ्रमरूप देखैगा ॥ हे रामजी! तुझकों न जन्म है, न मृत्यु है, न कोउ दुःख है, न कोउ भ्रम है, सर्व संकल्पतें रहित आत्मपुरुष अपणे आपाविषे स्थित है, सम है, शांत है, सुषुप्तकी नांई तेरी वृत्ति है, अतिविस्तृत सम शुद्ध अपणे स्वरूपाविषे स्थित है ॥ ॥ इति श्री योगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे परमार्थयोगोपदेशो नाम चतुर्विंशतितमः सर्गः ॥ २४ ॥ ॥ ॥ वाल्मीक उवाच ॥ इसी प्रकार जब वसिष्ठजीनें वचन कहे, तब रामजी सम शांत चेतन तत्त्वविषे विश्रामकों पावत भया, अरु परमानंदकों प्राप्त भया, अरु अवर सभा जो बैठी थी, सो भी वसिष्ठजीके वचन श्रवण करिके सम आत्मसमाधिविषे स्थित हो रहे, बोलणेका व्यवहार शांत हो गया, पिंजरेमें पक्षी बोलते थे, सो भी शांत हो गए, बनके जो वानर थे, सो भी वचन सुणीकरि स्थिर हो रहे, सर्व उरतें शांति हो रही, जैसे अर्धरात्रके समय भूमिलोक शांतरूप हो जाता है, तैसे सभाके लोक तूष्णीं हो रहे, अरु वचनोंकों विचारणे लगे, जो क्या उपदेश मुनीश्वरनें किया है, एक घडीपर्यंत शांति हो रही, तिसके अनंतर बहुरि वसिष्ठजी बोले ॥ हे रामजी! अब तूं सम्यक् प्रबुद्ध हुआ है, अरु अपणे आपाविषे स्थित भया है, जो कछु

जाण्या है, तिसके अभ्यासका त्याग नहीं करणां, इसीविषे दृढ रहणां ॥ हे रामजी! संसाररूपी चक्र है, तिसका नाभिस्थान चित्त है, तिस चित्तनाभिके स्थिर हुए संसारचक्र भी स्थिर हो जाता है, इसी संसार रूपी चक्रका तीक्ष्ण वेग है, यद्यपि रोकता है तौ भी फुरणे लगता है, तातें दृढ प्रयत्न बल करिके इसकों रोकिए, संतके संग अरु सत्शास्त्रके वचन युक्ति बुद्धिकरि रोकता है ॥ हे रामजी ! अज्ञानकरि जो दैव कल्प्या है, तिसका त्यागकरि अपणे पुरुषार्थकों आश्रय करहु, इसकरि परम शांत पद प्राप्त होता है, ब्रह्मातें आदि लेकरि चेंटीपर्वत सब अज्ञानरूपी संसारचक्र है, सो असत्यरूप है, भ्रम करिके सत्यकी नांई भासता है, तिसका त्याग करहु ॥ हे रामजी ! असत्यरूप पदार्थविषे जो राग दोष करते हैं, सो मूर्ख हैं, तिनतें चित्र का पुरुष भी श्रेष्ठ है, जब इष्ट विषय प्राप्त होता है, तब हर्षकरि प्रफुल्लित होते हैं, अरु अनिष्ट प्राप्त होता है, तब दोष करते हैं, अरु चित्रके पुरुषकों राग दोष किसीविषे नहीं, इस कारणतें मैं कहता हौं, जो चित्तका पुरुष भी इनतें श्रेष्ठ है, अरु यह आधि व्याधिकरि पडे जलते हैं, उह सदा ज्यौंका त्यौं है, अरु चित्रका पुरुष तब नाश होवै, जब आधारभूतकों नाश करिए, अधिष्ठानके नाशविना नाश नहीं होता, अरु यह पुरुष अविनाशीके आधार है, तिसका नाश होता नहीं, अरु मूर्खता करिके आपकों नाश होता मानते हैं, रागदोषकरि संयुक्त है, तातें चित्रके पुरुषतें भी तुच्छ है, अरु मनोराज्य संकल्प रूप देह इस देहतें श्रेष्ठ है, जेते कछु दुःख इसकों होते हैं, सो बडे कालपर्यंत रहते हैं, अरु मनोराज्यका दुःख हुआ बहुरि अवर संकल्पके आयेतें उसका अभाव हो जाता है, तातें थोडा दुःख है, संकल्प देहतें भी स्थूल देह तुच्छ है ॥ हे रामजी ! जो थोडे कालतें देह हुई है, तिसविषे दुःख भी थोडा है, अरु जो दीर्घ संकल्परूपी देह है, सो दीर्घ दुःखकों ग्रहण करता है, तातें महानीच है ॥ हे रामजी ! यह देह भी संकल्पमात्र है, सो न सत्य है, न असत्य है, तिसके भोगनिमित्त मूर्ख यत्न करते हैं, अरु क्लेश पावते हैं, अरु देह अभि

उपजावता अरु बढावता है ॥ हे रामजी ! जो पुरुष विवेक अरु धैर्यतें रहित है, तिसकों अहंकाररूपी पिशाच शीघ्रही खाइ जाता है, सो कैसा है, सब रूप है, जिसकों स्पर्श करता है, तिसकों शवकरि छांडता है, अरु जिसकों अहंकाररूपी पिशाच लगा है, सो नरकरूपी अग्निविषे काष्ठकी नांई जलैगा, अरु अहंकाररूपी सर्प है, जिस देहरूपी वृक्षके छिद्रविषे विषकों धारे बैठा है, तिसके निकट जो जावैगा, तिसकों मृतक करैगा, जो अहंममभावकों प्राप्त होवैगा, सो मृतक समान होवैगा, जन्ममरणकों पावैगा, अहंकाररूपी पिशाच जिसकों लगा है, तिसकों मलिन करता है, स्वरूपतें गिरायकरि संसाररूपी गरतविषे डारता है, अरु बडी आपदाकों प्राप्त करता है, जेती आपदाकों अहंकार प्राप्त करता है, सो बहुत वर्षपर्यंत करता रहै, तौ भी आपदाका वर्णनकरि न सकौंगा ॥ हे रामजी ! यह जो अभिमान है, जो मैं हौं, मैं मरता हौं, मैं दग्ध होता हौं, मैं दुःखी हौं, मनुष्य हौं इत्यादि कल्पना जो मलीन उठती है, सो अहंकाररूपी पिशाचकी शक्ति है, आत्मस्वरूप नित्य शुद्ध चिदाकाश सर्वगत सच्चिदानंद है, सो सबका अपणां आप है, अहंकारके वशतें आपकों परिच्छिन्न अलेप दुःखी मानता है, जैसे आकाश सर्वगत अलेप है, तैसे आत्मा सर्वविषे अलेप है, अरु सर्वसाथ असंबंध है, अहंकारके संबंधतें रहित है ॥ हे रामजी ! ग्रहण त्याग चलणां बैठणां इत्यादिक जेती कछु क्रिया होती है, सो देहरूपी यंत्र अरु वायुरूपी रसडीकरि अहंकाररूपी यंत्री करावता है, आत्मा सदा निर्लेप है, सबका अधिष्ठानरूप है, कारणकार्यभावतें रहित है, जैसे वृक्षकी उंचाइका कारण आकाश है, अरु निर्लेप है, तैसे आत्मा सर्व चेष्टाका कारण अधिष्ठान है, अरु निर्लेप है, जैसे आकाश अरु पृथ्वीका संबंध नहीं, तैसे आत्मा अरु अहंकारका संबंध नहीं, चित्तकों जो आप जाणते हैं, सो महामूर्ख हैं, आत्मा प्रकाशरूप है, नित्य सर्वगत है, विभु है, चित्त मूर्ख है, जड है, आवरण करता है ॥ हे रामजी ! आत्मा सर्वज्ञ है, चेतनरूप है, चित्त मूढ है, अरु पत्थरवत् जड है, इसकों दूर करहु, इसका अ

रु तेरा संबंध कछु नहीं, तुम मोहकों तरहु, देहरूपी शून्य गृहविषे चित्तरूपी वैतालका निवास है, जिसकों
अपणे वश करता है, तिसकों बांधव भी नहीं छुडाय सकते, अरु शास्त्र भी नहीं छुडाय सकते, अरु जिस
का देहाभिमान क्षीण हो गया है, तिसकों गुरु शास्त्र भी छुडावणेकों समर्थ होते हैं, जैसे अल्प चीकडतें
हरिणकों काढि लेता है, तैसे गुरु शास्त्र निकसि लेते हैं ॥ हे रामजी ! जेते देहरूपी शून्य मंदिर हैं, तिन स
बविषे अहंकाररूपी पिशाच रहता है, कोउ देहरूपी गृह अहंकार पिशाचविना भी है, अवर भयसाथ मि
ल्या हुआ है, जैसे पिशाच अपवित्र स्थानविषे रहता है, पवित्रस्थानविषे नहीं रहता, तैसे जहां संतोष, वि
चार, अभ्यास, सत्संगतें रहित देह है, तिस स्थानविषे अहंकार निवास करता है ॥ अरु जहां संतोष, विचार,
अभ्यास, सत्संग होता है, तहांतें अभाव हो जाता है, जेते कछु शरीररूपी मसाण हैं, सो चित्तरूपी वैता
लकरि पूर्ण हैं, अरु अपरिमित मोहरूपी वैताल हैं, जगतरूपी महावनविषे मोहकों प्राप्त होते हैं, जैसे बाल
क मोह पावता है ॥ हे रामजी ! तूं आपकरि अपणां उद्धार करु, सत्य विचार करिके धैर्यकों प्राप्त होहु, इ
ह जगतरूपी पुरातन वन है, तिसविषे जीवरूपी मृग विचरते हैं, अरु भोगरूपी तृणकों आश्रय करते हैं,
सो भोगरूपी तृण कैसे हैं, देखणेमात्र सुंदर भासते हैं, परंतु तिनके नीचे गरत है, जैसे गरत उपर हरिया
वल तृण आच्छादन होते हैं, तिसकों देखिकरि मृगके बालक भोजन करणे लगते हैं, अरु गरतविषे गिर
पडते हैं, तैसे जीवरूपी मृगकों रमणीय जाणिकरि भोगणे लगते हैं, तिनकी तृष्णाकरि नरक आदिक ज
न्मविषे गिरते हैं, अग्नीकी नांई जलते हैं ॥ हे रामजी ! तुम ऐसे नहीं होणा, जो कोउ भोगकी तृष्णा करैगा,
सो नरकरूपी गरतविषे गिरैगा, तातें तुम मृगमतिकों त्यागिकरि सिंहवृत्तिकों धारहु, मोहरूपी हस्तिकों
सिंह होकरि अपणे नखहूंसाथ विदारहु, भोगकी तृष्णातें रहित होणा यह अर्थ है, भोगकी तृष्णावाले जी
व जंबुद्वीपरूपी जंगलविषे मृगकी नांई भटकते हैं, तिनहूंकी नांई तुम नहीं विचरणां ॥ हे रामजी ! स्त्री

जो रमणीय भासती है, तिनका स्पर्श अल्प कालविषे शीतल सुखदायक भासता है, परंतु चीकडकी नांई है, जैसे चीकडका लेप भी शीतल भासता है, परंतु तुच्छ है, जैसे संढा चीकड दलदलविषे फस्या हुआ निकसी नहीं सकता, तैसे इह भोगरूपी दलदलविषे फस्या हुआ निकसि नहीं सकता, तातें तूं संतकी वृत्तिकों ग्रहण कर; सो ग्रहण करणां किसकों कहते हैं, अरु त्याग करणां किसकों कहते हैं, ऐसे विचारकरि असत वृत्तिका त्याग करौ, अरु आत्मतत्त्वकों आश्रय करौ ॥ हे रामजी ! यह देह अपवित्र है, अस्थि मांस रुधिरकरि पूर्ण है, अरु तुच्छ है, अरु दुष्ट इसका आचार है, देहके निमित्त भोगकी इच्छा करणी, इसकरि परमार्थ कछु सिद्ध नहीं होता, देह अवरनें रची है, अवरकरि चेष्टा करती है, अवरनें इसविषे प्रवेश किया है, दुःखकों अवर ग्रहण करता है, जो दुःखका भागी होता है, संकल्पनें देह रची है, अरु प्राणकरि चेष्टा करता है, अहंकार पिशाचनें इसविषे प्रवेश किया है, अरु गर्जता है, मनकी वृत्ति सुखदुःखकों ग्रहण करती है, अरु दुःखी जीव होता है, तातें आश्चर्य है ॥ हे रामजी ! परमार्थसत्ता एक है, अरु सर्वसमान है, इतर सत्ता तिसविषे कोउ नहीं, जैसे पत्थर घन जड होता है, तिसविषे अवर कछु नहीं फुरता, तैसे सत्तामात्रतें इतर अवर द्वैतसत्ता किसी पदार्थकी नहीं, जैसे पत्थर घनरूप है, तैसे परमात्मा घनरूप है, अवर जड चेतन भिन्न कोउ नहीं, यह मिथ्या संकल्पकी रचना है, जैसे बालककों परछायेविषे वैताल भासता है, तैसे सब कल्पना मनकी है, जैसे एक गनेके रसकरि गुड हो जाता है, कहूं सकर खंड होती है, तैसे एक परमतम सत्ता समान सर्व है, तिसविषे जडचेतनकी कल्पना मिथ्या है, जबलग सम्यक् दृष्टि नहीं प्राप्त भई, तबलग जडचेतनकी दृष्टि होती है, जब यथार्थदृष्टि प्राप्त होती है, तब भेदकल्पना सब मिटि जाती है, जैसे सीपीविषे रूपा भासता है, सो न सत्य होता है, न असत्य होता है, तैसे आत्माविषे जड चेतन सत्य असत्य विलक्षण कल्पना है ॥ हे रामजी ! जो सत्य है, सो असत्य नहीं होता, अरु जो

असत्य है, सो सत्य नहीं होता, आत्मा सदा सत्यरूप है, अरु अपणे आपविषे स्थित है, तिसविषे द्वैत एकका अभाव है, जैसे पत्थरविषे अन्य सत्ताका अभाव है, तैसे आत्माविषे द्वैतसत्ताका अभाव है, नानारूप भासता है, तौ भी द्वैत कछु नहीं, सदा अनुभवरूप है, विभागकल्पना तिसविषे कछु नहीं, सदा अद्वैतरूप है, जेती कछु भेदकल्पना भासती है, सो चित्तकरि भासती है, जब चित्तका अभाव होता है, तब जडचेतनकी कल्पना मिटि जाती है, जैसे वंध्याके पुत्रका अभाव है, जैसे आकाशविषे वृक्षका अभाव है, तैसे आत्माविषे कल्पनाका अभाव है॥ हे रामजी ! यह जो कल्पना है, जो यह चेतन है, यह जड है, यह उपजता है, यह मिटि जाता है, इत्यादिक सब कल्पना मिथ्या हैं, जैसे जेवरीविषे सर्प मिथ्या है, तैसे केवल निर्विकल्प चिन्मात्र आत्माविषे कल्पना मिथ्या है, अरु गुरुशास्त्र भी जो आत्माकों चेतन कहते हैं, अनात्माकों जड कहते हैं, सो भी बोधके निमित्त कहते हैं, दृष्टांत युक्तिकरि दृश्यकों आत्मस्वरूपविषे स्थित करते हैं, जब स्वरूपविषे दृढ स्थिति होवैगी, तब जडचेतनकी भेद कल्पना जाती रहैगी, केवल अचैत्य चिन्मात्र सत्ता भासैगी, जो तत्त्व है, इस प्रकार गुरु भी जडचेतनके विभागका उपदेश करते हैं, तौ भी मूर्ख नहीं ग्रहणकरि सकते, तौ जब प्रथमहीं अचैत्य चिन्मात्र अवाच्यपदका उपदेश करैं, तब कैसे ग्रहण करैं॥ हे रामजी ! और आश्चर्य देख, जो चित्त और है, इंद्रिय और हैं, देह और है, देहका कर्ता कोउ दृष्टि नहीं आता, अरु अहंकार करिके वेष्टितकरि है, इह जीव ऐसे मूर्ख हैं, जो देहकों अपणा आप जाणते हैं, अरु दुःखकों प्राप्त होते हैं, अरु जो विचारवान् पुरुष हैं, आत्मपदविषे स्थित हुए हैं, तिन महानुभावकों कोउ क्रिया दुःख बंधनकरि नहीं सकती, जैसे मंत्र जानणेवालेकों सर्प दुःख दे नहीं सकता, तैसे ज्ञानवानकों कर्म बंधन नहीं करता॥ हे रामजी ! न तूं शीस है, न नेत्र है, न रक्त है, न मांस है, न अस्थि आदिक है, न मन है, न तूं भूतजात है, तूं चित्ततें रहित चेतन केवल चिन्मात्र साक्षीरूप है, शरीरसों ममता त्यागिकरि नि

त्य शुद्ध सर्वगत आत्मस्वरूपविषे स्थित होहु ॥ ॥इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे देहसत्ताविचारो नाम पंचविंशातितमः सर्गः॥ २५॥ ॥ ॥वसिष्ठ उवाच॥ हे रामजी! इसी दृष्टिकों आश्रय करु, अरु भेद कष्टदृष्टिका त्याग कर, नाश कर, जब कष्टदृष्टि नष्ट होवैगी, तब आत्मानंद प्रगट होवैगा, जिस आनंदके पायेतें अष्टसिद्धिका ऐश्वर्य भी अनिष्ट जाणिकरि त्यागैगा, अब अवर दृष्टि सुण, कैसी दृष्टि है, जो महामोहका नाश करती है, अरु जो आत्मपद पावणां कठिण है, सो सुखनें प्राप्त होवैगा, बहुरि कैसी दृष्टि है, जिसका नाश कदाचित् नहीं होता, अरु दुःखतें रहित आनंदरूप मैं शिवजीतें श्रवण करी है, पूर्व कैलासकी कंदराविषे संसारदुःखकी शांति अर्धचंद्रधारि सदाशिवनें मुझकों कही थी॥ हे रामजी! महाचंद्रमाकी नांई शीतल अरु प्रकाश है जिसका, ऐसा जो हिमालय पर्वत, तिसकी कंदरा कैलास पर्वत तहां गौरीके रमणीय स्थान मंदिर हैं, तहां गंगाका प्रवाह झरणेतें चला जाता है, अरु पक्षी शब्द करते हैं, अरु मंद मंद पवन सुखदायक चलता है, अरु कुबेरके मोर विचरते हैं, कल्पवृक्ष लगे हुए हैं, महाउज्ज्वल शीतल सुंदर कंदरा है, मंदारवृक्ष तमाल वृक्ष लगे हुए हैं, तिनकेसाथ फूल ऐसे हैं, मानो श्वेत मेघ है, गंधर्व किन्नर आये गान करते हैं, देवताके रमणीय सुंदर स्थानक हैं, तिस पर्वत उपर सदाशिव विराजते हैं, त्रिनेत्र है, अरु हाथविषे त्रिशूल है, गणकरि वेष्टित है, अरु भगवती अर्धांगविषे विराजती है, ऐसा जो सर्व लोकका कारण ईश्वर है, सो तहां विराजता है, बहुरि कैसा है, कामदेवका गर्व नाश किया है; अरु षड्मुखसहित स्वामी कार्तिकपास प्राप्त है, अरु महाभयानक शून्य मसाणोंविषे तिसका निवास है, तिस देवकों मैं पूजत भया, तिस पर्वत उपर एक कालमें मैं तप करणे लगा था, महापुण्यवान एक कुटी बणाई, तिसविषे यथाशास्त्र पुण्यक्रियाकरि मैं तप करणे लगा, एक कमंडल पास राख्या, वृक्षके फूल माला पूजणेनिमित्त रखे, जल पान करौं, फल भोजन करौं; बहुरि विद्यार्थी शिष्यसाथ रहहीं तिनकों पढावौं, शास्त्रका अर्थ विचारौं, ब्र

ह्मविद्याके पुस्तकका समूह पडा हूआ आगे मृग अरु मृगके बालक विचरहीं, इस प्रकार हम कालकों बीता वहीं, वेदका पढणां, ब्रह्मविद्याकों विचारनां, अरु शास्त्र अनुसार तप करणां इन गणहूं संयुक्त कैलास वनकुं जविषे हम विश्राम करहीं, तिसके अनंतर एक कालमें एक दिन श्रावण विद अष्टमी अर्धरात्र व्यतीत भई है, तिस कालमें समाधितें उतरीकरि देखता भया, दशों दिशा काष्ठ मौनवत् शांतरूप हैं, अरु ऐसा तम है, जो शस्त्रहूंकरि छेदणेवाला है, अरु मंद मंद पवन चलता है, उसके कणका गिरते हैं, मानौ पवन हांसी करता है, तिसी समय चंद्रमा आनि उदय हुआ, महाशीतल अमृतरूप किरणांकों प्रकाशता भया, औषधिकों रससाथ पुष्ट करता भया, चंद्रमुखी कमल खिली आये, चकोर अमृतकी किरणांकों पान करणे लगे, मानौ चंद्रमारूप हो गये हैं, प्रातःकालविषे मणितारेकी नांई उपर आनि पडने लगियां, अरु सप्तर्षि शीसपर आनि स्थित भये, मानौ मेरे तपकों देखणे आये हैं, सप्तर्षिविषे पिछले जो तीन तारे हैं, तिनके मध्यविषे मेरा मंदिर है, तहां मैं सदा विराजता हौं, तब चंद्रमाकरि शीतल स्थान हो गये, पवनकरि फूल गिरे हैं, अरु चंद्रमाका प्रकाश महाशीतल है, तिसकरि स्थान शीतल हो गये ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे वसिष्ठाश्रमवर्णनं नाम षड्विंशतितमः सर्गः ॥ २६ ॥ ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! अर्धरात्रके समय जो मैं समाधितें उतर्या, तब मुझकों तेज प्रकाश दृष्ट आणे लगा, जैसे मंदराचल पर्वतके पायेतें क्षीरसमुद्र उछली आता है, मानौ हिमालय पर्वत मूर्त्ति धारिकरि स्थित हैं, मानौ माखनका पहाड पिंड आनि स्थित हुआ है, मानौ सब शंखकी स्पष्टता आनि स्थित भई है, मानौ मोतीका समूह एकठा होकरि उडणे लगा है, महातीक्ष्ण प्रकाश दृष्टि आवै, मानौ गंगाका प्रवाह उछलने लगा है, परंतु तिस प्रकाशकी शीततानें सब दिशा तट पूर्णकरि लिये हैं, तब मैं देखिकरि आश्चर्यमान हुआ, अकाल प्रलय होणे लगा है, तब बोध दृष्टिकरि विचारणे लगा, जो यह क्या है, तब मैं देख्या, जो देवताके गुरु ईश्वर सदाशिव चले आते हैं, चंद्रकला

कों धारे हुए अरु गौरी भगवतीके साथ हाथ ग्रहण किया है, अरु गणोंके समूहकरि वेष्टित हैं, कानोंविषे सर्प प
डे हुए हैं, कंठविषे रुंडकी माला है, शीसपर जटा है, तिसपर कदंब वृक्ष है, अरु तमाल वृक्षके फूल पडे हुए हैं, ऐ
से सदाशिव जो सबकों फल देणेहारा है, तिनकों मन करिके मैं देखत भया, अरु मनहीकरि मंदार वृक्षके पुष्प
लेकरि अर्घ्यपाद्य करत भया, अरु मनहीकरि प्रणाम करत भया अरु मनहीकरि प्रदक्षिणा देत भया, ऐसे
करिके मैं अपणे आसनतें उठि खडा हुआ, अपणे शिष्यकों जगावत भया, जगाएकरि अर्घ्यपाद्य ले च
ला, जायकरि त्रिनेत्र शिवकों पुष्पांजलि दिया, देकरि प्रदक्षिणाकरि प्रणाम किया, तब मुझकों चंद्रधारी
कृपादृष्टिकरि देखत भया, अरु सुंदर मधुर वाणीकरि कहत भया, हृदयका तम नष्टकर्ता, शरन पडेकों प
रम शांतिपद प्राप्तकर्ता ऐसा सदाशिवजी मुझकों देखिकरि कहत भया ॥ ॥ ईश्वर उवाच ॥ हे ब्राह्मण !
ले आउ अर्घ्यपाद्य, हम तेरे आश्रमविषे अतिथि आए हैं ॥ हे निष्पाप ! तुझकों कल्याण तौ है क्यौं, तूं
मुझकों महाशांतरूप भासता है, अरु महासुंदर उज्वल तपकी लक्ष्मीकरि तूं शोभता है, चलौ हम तुमा
रे आश्रमकों चले हैं ॥ हे रामजी ! फूलके स्थानविषे सदाशिव बैठे थे, सो ऐसे कहिकरि उठि खडे हुए, त
ब एकठे अपणे आश्रमपरि कुटीविषे आनि स्थित हुए, तहां मैं बहुरि पुष्प अर्घ्यकरि चरणोंकी पूजा क
री, बहुरि हाथकी पूजा करी, इसी प्रकार चरणोंतें लेकरि शीसपर्यंत सर्व अंगकी पूजा करी, बहुरि गौरी
भगवतीका तैसे पूजन किया, सखियांका पूजन किया, बहुरि गणोंका पूजन किया ॥ हे रामजी ! इस प्रका
र भक्तिपूर्वक जब मैं पार्वती परमेश्वरका पूजन करी चूका, तब शशीकलाधारी शीतल वाणीकरि मुझकों
कहत भया ॥ हे ब्राह्मण ! नानाप्रकारकी चिंतवणेहारी जो चित्तकी वृत्ति है, सो तेरे स्वरूपविषे विश्रांतिकों
प्राप्त भई है क्यौं, अरु संवित तेरी आत्मपदविषे स्थित भई है क्यौं, अरु तुमारे शिष्यकों कल्याण तौ है
क्यौं, अरु तुमारेपास जो हरिण विचरते हैं, यह भी सुखसाथ है क्यौं, अरु मंदारवृक्ष तुमकों पूजाकेनिमि

त्त फूल फल भली प्रकार देते हैं क्यौं, अरु मंदाकिनी जो गंगा है, सो तुमकों भली प्रकार स्नान कराती है क्यौं, अरु देहके इष्टअनिष्टकी प्राप्तिविषे तुम खेदवान नहीं होते क्यौं, अरु इस पर्वतविषे कुबेरके अनुचर यक्ष राक्षस रहते हैं, सो तुमकों दुःख तौ नहीं देते क्यौं, अरु मेरे गण जो चक्षु निशाचर है, उह भी तुमकों कष्ट तौ नहीं देते क्यौं ॥ हे रघुनंदन ! इस प्रकार जब देवेशनें मुझकों वांछित प्रश्न कहे, तब मैं उनकों कहत भया ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे महेश्वर ! जो कल्याणरूप तुझकों सदा स्मरते हैं, तिनकों इस लोकविषे ऐसा पदार्थ कोउ नहीं, जो पावणा कठिण होवै, अरु भय भी किसीका नहीं, जिनका चित्त तुमारे स्मरणकरि आनंदसों सर्व उरतें पूर्ण भया है, सो जगतविषे दीन नहीं होते, तेई देश, तेई जनोंके चरण, अरु दिशा पर्वत वंदनां करणे योग्य हैं, जहां एकांतबुद्धि बैठिकरि तुमारा स्मरण करते हैं ॥ हे प्रभो ! तुमारा स्मरण पूर्वपुण्यरूपी वृक्षका फल है, अरु वर्तमान कर्मोंकरि सिंचता है, तुम मनके परम मित्र हौं, सर्व आपदाका हरणहारा तुमारा स्मरण है, सर्व संपदारूपी लताके बढावणेहारा तुमारा स्मरण वसंतऋतु है ॥ हे प्रभो ! बडा महिमा अरु बडेतें बडे कर्मोंके कारणका कारण तुमारा स्मरण है ॥ हे प्रभो ! विवेकरूपी समुद्रविषे परमार्थरूपी रत्न है, अरु ज्ञानरूपी तमका नाशकर्त्ता सूर्यका समूह तुमारा स्मरण है, ज्ञान अमृतका कलश अरु धैर्यरूपी चांदनीका चंद्रमा, अरु मोक्षका द्वार तुमारा शरण है ॥ हे प्रभो ! तुमारा स्मरण अपूर्वरूपी दीपक उत्तम है, चित्तका मंडप जो है संसार, तिस सर्वकों प्रकाशता है ॥ हे प्रभो ! तुमारा स्मरण उदार चिंतामणीकी नांई सर्व आपदाकों छेदणेहारा है, अरु बडे उत्तम पदकों देणेहारा है ॥ हे प्रभो ! तुमारा स्मरण एक क्षण भी चित्तविषे स्थित होवै, तब सर्व दुःख अरु भयकों नाश करता है, अरु वरदायक है, तिसकरि तुमारे नांई सुखसों वसता हौं ॥ ॥ वाल्मीक उवाच ॥ इस प्रकार जब मुनीश्वरनें कहा, तब दीनका अंत हुआ, सर्व सभा उठी, परस्पर नमस्कार करिके अपणे स्थानोंकों गये, सूर्यकी किरणांसाथ बहु

रि अपणे अपणे आसनपर आय बैठे ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे रुद्रवसिष्ठसमागमो नाम सप्तविंशतितमः सर्गः ॥ २७ ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! इस प्रकार मैं कहा, तब गौरी भगवती जगतमाता मुझकों जैसे माता पुत्रकों कहै, तैसे कहत भई ॥ गौरीभगवत्युवाच ॥ हे वसिष्ठजी! पतिव्रता जो अरुंधती है, सो कहां है, जो पतिव्रताविषे मुख्य है; तिसकों ले आउ, जो उह मेरी प्यारी सखी है, तिससाथ मैं कथा शब्दचर्चा करौंगी ॥ हे रामजी! इस प्रकार जब मुझकों पार्वतीनें कहा, तब मैं शीघ्रही जायकरि अरुंधतीकों ले आया, उह दोनों परस्पर कथा चर्चा वार्ता संवादविषे परचियां, अरु मैं विचारता भया, जो मुझकों ईश्वर प्राप्त भया है, अरु पूछणेका अवसर पाया है, तातें सर्व ज्ञानके समुद्रकों पूछौं, संदेहकों दूरि करौं ॥ हे रामजी! ऐसे विचार करिके गौरीशकों पूछत भया, जो कछु चंद्रकलाधारीनें मुझकों कहा है, सो तुझकों कहता हौं, जो है सो सुण ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे भगवन्! भूत भविष्य वर्तमान तीनों कालके ईश्वर, अरु सर्व कारणके कारण, तुमारे प्रसाद करिके मैं कछु पूछणेकों समर्थ हुआ हौं ॥ हे महादेव! जो कछु मैं पूछता हौं, सो प्रसन्नबुद्धि होकरि तत्त्वतें शीघ्रही उद्वेगकों त्यागिकरि कहौ ॥ हे सर्व पापके नाश करणेहारे, अरु सर्व कल्याणकी वृद्धि करणेहारे, देव अर्चनका विधान मुझकों कहौ ॥ ॥ ईश्वर उवाच ॥ हे ब्राह्मण! उत्तम जो देव अर्चन है, जिसके कियेतें संसारसमुद्रकों तरि जाइयें, सो सुण ॥ हे ब्राह्मणविषे श्रेष्ठ! पुंडरीकाक्ष जो विष्णु है, सो देव नहीं, अरु त्रिलोचन जो शिव है, सो भी देव नहीं, कमलतें उपजा ब्रह्मा है, सो भी देव नहीं, अरु सहस्रनेत्र इंद्र भी देव नहीं, न देव पवन है, न सूर्य है, न अग्नि है, न चंद्रमा है, न ब्राह्मण है, न क्षत्रिय है, न तूं, न मैं हौं, न देह, न चित्त है, न कलनारूप है, अकृत्रिम अनादि अनंत संवितरूप देव कहाता है, अवर आकारादिक परिच्छिन्नरूप है, सो वास्तवतें कछु नहीं, एक अकृत्रिम अनादि अनंत चेतनरूप देव है सो देव शब्दकरि कहाता है, तिसका जो पूजन है, सोइ पूजन है, तिस देवकों सर्वत्र जानणां, जिसतें यह सर्व हुआ है,

जो सत्ता शांत आत्मरूप है, सर्व ठौरविषे तिसकों देखणा यही उसका पूजन है, अरु जो तिस संवित तत्त्वकों नहीं जाणते, तिनकों आकारकी अर्चना कही है, जैसे जो पुरुष योजनपर्यंत नहीं चलि सकता, तिसकों एक कोशका दो कोशका चलणां भी भला है, तैसे जो पुरुष अकृत्रिम देवकी पूजा नहीं करि सकता, तिसकों आकारका पूजणां भी भला है ॥ हे ब्राह्मण ! जिसकी भावना कोउ करता है, तिसके फलकों तिसी अनुसार भोगता है, जो प्रच्छन्नकी उपासना करता है, तिसकों फल भी प्रच्छन्न प्राप्त होता है, अरु जो अकृत्रिम आनंद अनंत देवकी उपासना करता है, तिसकों उही परमात्मरूपी फल प्राप्त होता है ॥ हे साधो ! अकृत्रिम फलकों त्यागिकरि कृत्रिमकों चाहते हैं, सो क्या करते हैं, जैसे कोउ मंदार वृक्षके वनकों त्यागिकरि करजुएके वनकों प्राप्त होवै, तैसे उह करते हैं, सो देव कैसा है, अरु उसकी पूजा क्या है, अरु क्यों करि होती सो सुण, तीन फूल हैं, तिन फूलहूंसाथ तिसकी पूजा होती है, एक बोध १, एक साम्य २, एक शम ३, ए तीनों पुष्प हैं, बोध नाम सम्यक्ज्ञानका जो आत्मतत्त्वकों ज्यौंका त्यौं जानणा, अरु साम्य नाम है, जो सर्वविषे पूर्ण देखणां, शमका अर्थ यह जो चित्तकों निवृत्त करणां आत्मतत्त्वतें इतर कछु न फुरै, इन तीनों फूलसाथ शिव चिन्मात्र शुद्ध देवकी पूजा होती है ॥ हे मुनीश्वर ! बोध, साम्य, शम, इन पुष्प करि आत्मा देवकी पूजा करत है, एही देवकी पूजा है, आकार अर्चनकरि अर्चा नहीं होती, जो आत्मसंवित चिन्मात्र है, तिसकों त्यागिकरि अवर जुडकी जो अर्चना करते हैं,सो चिरपर्यंत क्लेशके भागी होते हैं॥हे ब्राह्मण ! जो ज्ञान ज्ञेय पुरुष हैं,सो आत्मध्यानतें इतर पूजन अर्चन बालककी क्रीडावत मानते हैं,आत्मा भगवान् एक देव है, सो शिव है, परम कारणरूप है, तिसकों सर्वदाही ज्ञान अर्चनकरि पूजन है, अवर पूजा कोउ नहीं, चेतन आकाश अवयव स्वभाव एक आत्मदेवकों तूं जाण, अवर पूज्य पूजक पूजा त्रिपुटीकरि आत्मदेवकी पूजा नहीं होती ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे भगवन् ! चेतन आकाशमात्र आत्माकों जैसे यह जगत है, अरु चे

तनकों जीव कहते हैं, सो कहो ॥ ॥ ईश्वर उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! चेतन आकाश प्रसिद्ध है, सर्व प्रकृतितें रहित है, जो महाकल्पविषे शेष रहता है, सो आपहीं किंचनरूप होता है, तिस किंचनकरि यह जगत होता है, जैसे स्वप्नविषे चिदात्माही सर्वगत जगतरूप होकरि भासता है, तैसे जाग्रत जगत भी चिदाकाशरूप है, आदि सर्गतें लेकरि इस कालपर्यंत आत्मातें इतरका अभाव है, जैसे स्वप्नविषे जो जगत भासता है, सो सब चिदाकाशरूप है, अवर इतर कल्पना कोउ नहीं, चिन्मात्रही पहाडरूप है; चिन्मात्रही जगत है, चिन्मात्रही आकाश है, चिन्मात्रही सब जीव हैं, चिन्मात्रही सब भूत हैं, चिन्मात्रतें इतर कछु नहीं, सृष्टिके आदि अरु अंतपर्यंत अवर जो कछु द्वैतकल्पना भासती है, सो भ्रममात्र है,जैसे स्वप्नविषे किसीके अंग काटे सो किसीके काटे तौ नहीं, निद्रादोषकरि ऐसे भासते हैं, तैसे इह जाग्रत जगत भी भ्रममात्र है ॥ हे मुनीश्वर ! आकाश परमाकाश ब्रह्माकाश तीनों एकहीके पर्याय हैं, जैसे स्वप्नविषे संकल्पकरि मायामेतें अनुभव होता है, सो सब चिदाकाश है, तैसे इह जाग्रत जगत चिदाकाशरूप है, जैसे स्वप्नपुरविषे आकाशतें इतर कछु नहीं होता,तैसे जाग्रत स्वप्न भी आत्मतत्त्व होकरि भासता है, आत्मातें इतर दुजी वस्तु कछु नहीं ॥ हे मुनीश्वर ! जैसे स्वप्नविषे चिदाकाशही घट पट आदिक होकरि भासता है, तैसे स्थितिप्रलयादि जगत चिदात्मातें इतर कछु नहीं, आत्माही ऐसे भासता है, जैसे शुद्ध संवितमात्रतें इतर स्वप्नविषे नगर नहीं पाइता, तैसे जागृतविषे अनुभवतें इतर कछु नहीं पाइता॥हे मुनीश्वर ! भावअभावरूप पदार्थ तीनों काल जगत भासता है, सो सब चिदाकाशरूप है, आत्मातें इतर कछु नहीं॥हे मुनीश्वर ! इह देव मैं तुझकों कहा है सो परमार्थतें कहा है, तूं मैं अरु सब भूतजाति जगत सर्वका जो देव है, सो चिदाकाश परमात्मा है, तिसतें इतर कछु नहीं, जैसे संकल्पपुरविषे चिदाकाशही शरीररूप हो भासता है, इतर कछु नहीं बन्या, तैसे इह सब चिदाकाशरूप है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे ईश्वरोपाख्याने जगत्परमात्मरूपवर्णनं नाम अष्टा

विंशतितमः सर्गः ॥ २८ ॥ ॥ ॥ ईश्वर उवाच ॥ हे ब्राह्मण ! इस प्रकार यह सर्व विश्व केवल परमात्मरूप है, परमात्माकाश ब्रह्महीं एक देवकरि कहाता है,तिसहीका पूजन सार है, तिसहीतें सर्व फल प्राप्त होते हैं, सो देव सर्वज्ञ है, अरु सर्व तिसविषे स्थित हैं, अकृत्रिम देव अज परमानंद अखंडरूप है, तिसकों साधना करिके पावणा है,तिसकरि परम सुखकों प्राप्त होता है ॥ हे मुनीश्वर ! तूं जाग्या हुआ है, तिस कारणतें इस प्रकारकी देव अर्चना मैं तुझकों कही है, अरु जो असम्यक्दर्शी बालक हैं, जिनकों निश्चयात्मक बुद्धि प्राप्त नहीं भई, केवल चित्त है, तिनकों धूप दीप पुष्प कर्म आदिक अर्चना कही है, आकार करिके कल्पित देवकी मिथ्या कल्पना करी है ॥ हे मुनीश्वर ! अपणे संकल्पकरि जो देव बणावते हैं, तिसकों पुष्प धूप दीपादिककरि पूजते हैं, सो भावनामात्र है, तिसकरि तिनकों संकल्परचित फलकी प्राप्ति होती है, सो बालक बुद्धिकी अर्चना है, जो तुम सारखे हैं, तिनकों यही पूजा है, जो तुमकों सर्व आत्मभावनाकरि कही है ॥ हे मुनीश्वर ! हमारे मतविषे तौ अवर देव कोउ नहीं, एकही परमात्मा देव है, तीनों भुवनविषे तिसतें अवर देव कोउ नहीं, सो शिव है, अरु सर्व पदतें अतीत है, सर्व संकल्पतें उल्लंघन वर्तता है, अरु सर्व संकल्पका अधिष्ठान उही है, अरु देश काल वस्तुके परिच्छेदतें रहित है, सर्व प्रकार शांतरूप है, एक चिन्मात्र निर्मल स्वरूप है, तिसकों देवकरि कहता है ॥ हे मुनीश्वर ! जो संवितसत्ता पंचभूतकलातें अतीत है, अरु सर्व भावके अंतर उही स्थित है, अरु सर्वकों सत्ता देणेहारा देव है, अरु सर्वकी सत्ता हरणेहारा भी उही है ॥ हे ब्राह्मण ! जो ब्रह्म सत्य असत्यके मध्य अरु असत्य सत्यके पर कहाता है, सो देव परमात्मा है, परम स्वतः सत्ता स्वभाव करिके सबकों प्राप्त भया है, अरु महाचित्त करिके कहाता है, सो परमात्म देव सत्ता है, ऐसे सर्वविषे स्थित है, जैसे सर्व वृक्षकी लताके अंतर रस जल स्थित है, तैसे सत्ता समानरूप करिके परम चेतन आत्मा सर्व उर स्थित है, जो चेतन तत्त्व अरुंधतीका है, अरु जो चेतन तत्त्व तुझ नि

ष्पापका है, अरु जो चेतन तत्त्व पार्वतीका है, सोइ चेतन तत्त्व मेरा है, सोइ चेतन तत्त्व जगत त्रिलोकीका है, सो देव है, अवर देव कोउ नहीं, अरु जो अवर हस्तपादसंयुक्त देव कल्पते हैं, सो भी चिन्मात्र सार कछु नहीं, चिन्मात्रही सर्व जगत्का सारभूत है, सोइ अर्चना करणे योग्य है, तिसीतें सब फलकी प्राप्ति होती है, सो देव कहूं दूर स्थित नहीं, अरु किसी प्रकार किसीकों प्राप्त होना भी कठिन नहीं, सर्वकी देहविषे स्थित है, अरु सर्वका आत्मा है, सो दूर कैसे होवै, अरु कठिनतासों प्राप्त कैसे होवै, सब क्रिया उही करता है, भोजन भी उही करता है, भरण पोषण भी उही करता है, उही श्वास लेता है, सबका ज्ञाता उही है, पुर्यष्टकाविषे प्रतिबिंबित होकरि प्रकाशता उही है, जैसे पर्वत उपर चरअचरकी चेष्टा होती है, चलते बैठते स्थित होते हैं, सो सबका आधारभूत पर्वत है, तैसे मनसहित षट् इंद्रियांकी चेष्टा आत्माके आश्रय होती है, तिस देव की संज्ञा व्यवहारके निमित्त तत्त्ववेत्तानें कल्पी है, सो एक देव चिन्मात्र है, सूक्ष्म है, सर्वव्यापि है, निरंजन है, आत्मा है, ब्रह्म है, इत्यादिक नाम ज्ञानवाननें शास्त्र बुद्धि उपदेश व्यवहारके निमित्त राखे हैं ॥ हे मुनीश्वर! जेता कछु विस्तार सहित जगत भासता है, सो सबका प्रकाश उही है, अरु सर्वतें रहित है, सो नित्य शुद्ध अद्वैतरूप है, सब जगतविषे अनुस्यूत है, जैसे वसंतऋतुविषे नानाप्रकारके फूल वृक्ष भासते हैं, अरु सर्वविषे एकही रसव्यापार है, उही अनेकरूप हो भासता है, तैसे एकही आत्मसत्ता अनेकरूप होकरि भासती है ॥ हे मुनीश्वर! जेता कछु जगत है, सो आत्माका चमत्कार भासता है, आत्मतत्त्वविषे स्थित है, कहूं आकाशरूप होकरि स्थित है, कहूं जीवरूप होकरि स्थित है, कहूं चित्तरूप, कहूं अहंकाररूप होकरि स्थित है, कहूं दिशारूप, कहूं द्रव्यरूप, कहूं भाविकारूप, कहूं तम, कहूं प्रकाशरूप होकरि स्थित है, कहूं सूर्य, कहूं पृथ्वी, कहूं जल, कहूं अग्नि, वायु आदिक स्थावरजंगमरूप होकरि उही स्थित है, जैसे समुद्रविषे तरंग बुदबुदे होते हैं, तैसे एक परमात्मा देवविषे त्रिलोकियां हैं, हे मुनी

श्वर ! देवता दैत्य मनुष्य आदिक सव एक देवविषे पडे वहते हैं; जैसे जलविषे तृण वहते हैं, तैसे परमात्मा विषे जीव वहते हैं, उही चेतनतत्त्व चतुर्भुज होकरि दैत्यकों नाश करता है, जैसे जल मेघरूप होकरि धूपकों रोकता है, उही चेतनतत्त्व त्रिनेत्र, मस्तकपर चंद्रधार, वृषभउपर आरूढ, पार्वतीरूपी कमलिनीके मुखका भंवरा, रुद्र होकरि स्थित होता है, अरु उही चेतन विष्णुरूप सत्ता है, तिसके नाभिकमलतें उत्पन्न हुआ ब्रह्मा, त्रिलोकी वेदत्रयरूप कमलिनीकी तलावडी होकरि स्थित भया है ॥ हे मुनीश्वर ! इस प्रकार एकही चेतनतत्त्व अनेकरूप होकरि स्थित भया है, अरु जैसे एकही रस अनेकरूप होकरि स्थित होता है, अरु जैसे एकही स्वर्ण अनेक भूषणरूप होकरि स्थित होता है, तैसे एकहि चेतन अनेकरूप होकरि स्थित होता है, तातें सर्व देह एक चेतनतत्त्वके हैं, जैसे एक वृक्षके अनेक पत्र होते हैं, तैसे एकही चेतनके सर्व देह हैं, उही चेतन मस्तकपर चूडामणि धारणहारा त्रिलोकपति इंद्र होकरि स्थित भया है, देवतारूप होकरि भी उही स्थित भया है, अरु दैत्यरूप होकरि भी उही स्थित भया है, मरण उपजणेका रूप भी उही धारता है, जैसे एक समुद्रविषे तरंगके समूह उपजते अरु मिट जाते हैं, सो जलही जलरूप है; तैसे उपजणां अरु विनसणां चेतनविषे होता है, सो चेतनरूप परमात्मा एकही वस्तु है ॥ हे मुनीश्वर ! चेतनरूपी आदर्श है, तिसविषे जगतरूपी प्रतिबिंब होता है, अपणी रची हुई वस्तुकों आपही ग्रहण करिके अपणेविषे धारता है, जैसे गर्भिणी स्त्री अपणे गर्भकों धारती है, तैसे चेतनतत्त्व जगत प्रतिबिंबकों धारता है ॥ हे मुनीश्वर ! सर्व क्रिया उसी देवकरि सिद्ध होती हैं, देणां, लेणां, बोलणां, चालणां सव उसी करि सिद्ध होता है, सूर्यादिक प्रकाशरूपी उसीकरि प्रकाशते हैं, अरु उसीकरि प्रफुल्लित होते हैं, जैसे नील कमल अरु रक्त कमल सूर्यकरि प्रफुल्लित होते हैं, तैसे आत्माकरि अंधकार अरु प्रकाश दोनों सिद्ध होते हैं ॥ हे मुनीश्वर ! त्रिलोकीरूपी धूलि चेतनरूपी वायुकरि उडती है, जेते कछु जगतके आरंभ हैं, तिन सर्वकों चेतनरूपी दीपक

प्रकाश करता है, जैसे फुलके सिंचणेकरि वल्ली प्रफुल्लित होती है, अरु फूलफलकों प्रगट करती है, तैसे चेतनसत्ता सर्व पदार्थकों प्रगट करती है, सबकों सत्ता देकरि सिद्ध करती है ॥ हे मुनीश्वर ! चेतनहीकरि जडकी सिद्धता होती है, अरु चेतनहीकरि जडका अभाव होता है, जैसे प्रकाशहीकरि अंधकार सिद्ध होता है, अरु प्रकाशहीकरि अंधकारका अभाव होता है, तैसे सर्व देह चेतनकरि सिद्ध होते हैं, अरु चेतनहीकरि देहोंका अभाव होता है, चेतन भी उसीकरि होता है, शिव भी उसीकरि होता है ॥ हे मुनीश्वर ! ऐसा पदार्थ कोउ नहीं, जो चेतनविना सिद्ध होवै, जो कोउ पदार्थ है, सो आत्माहीकरि सिद्ध होता है ॥ हे मुनीश्वर ! शरीररूपी वृक्ष सुंदर है, बडे उंचे टाससहित है, परंतु चेतनरूपी मंजरीविना नहीं शोभता, जैसे रसविना वृक्ष नहीं शोभता, तैसे चेतनविना शरीर नहीं शोभता, बढणां घटणां आदिक जो विकार है, सो भी एक आत्माकरि सिद्ध होते हैं, यह जगत सब चेतनरूप है, चेतनमात्रही अपणे आपविषे स्थित है ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! जब इस प्रकार अमृतरूपी वाणीकरि त्रिनेत्रनें मुझकों कहा, तब मैं अमृतरूपी भली प्रकार वाणीकरि पूछत भया ॥ हे देव ! जब सर्वगत चेतन देव व्यापकरूप स्थित है, अरु चेतनही बडे विस्तारकों प्राप्त भया है, तब यह प्रथम चेतन था, अब यह चेतनतातें रहित है, यह कल्पनाका सब लोकविषे प्रत्यक्ष अनुभव कैसे होता है ? ॥ ईश्वर उवाच ॥ हे ब्रह्मवेत्ताविषे श्रेष्ठ ! महाप्रश्न यह तुझनें किया है, तिसका उत्तर सुण ॥ हे ब्राह्मण! इस शरीरविषे दो चेतन स्थित हैं,एक चैतन्योन्मुखत्वरूप है, एक निर्विकल्प आत्मा है, जो चैतन्योन्मुखत्व दृश्यसाथ मिल्या हुआ है, सो जीव है, संकल्पके फुरणेकरि अन्यकी नांई हो गया है, अरु वास्तवतें अवर कछु नहीं हुआ, परंतु दृश्यसंकल्पके अनुभवकों ग्रहण किया है, तिसकरि जीवरूप हुआ है, जैसे स्त्री अपणे शील धर्मकों त्यागिकरि दुराचरणी होती है, तब शीतलता उसकी जाती रहती है,परंतु स्त्रीका स्वरूप नहीं जाता,तैसे चैतन्योन्मुखत्व करिके अनुभवरूपी जीवरूप हो जाता है;

परंतु चेतन स्वरूपका त्याग नहीं करता,जैसे पुरुष संकल्पके वशतें एक क्षणविषे अवररूप हो जाता है, तैसे चित्तसत्ता फुरणे भाव करिके अन्यरूप हुई है, जैसे जल दृढ जडता करिके पथ्थरवत हो जाता है, तैसे चेतनकला जीवरूप भई है ॥ हे मुनीश्वर! आदि जो चित्तस्पंद चित्कलाविषे हुआ है, तब शब्दके चेतणेतें आकाश हुआ, बहुरि स्पर्श तन्मात्राका चेतणा हुआ, तब वायु प्रगट भया, इसी प्रकार पंच तन्मात्राके फुरणेकरि पंच तत्त्व हुए, बहुरि देश आदिकका उपाय हुआ, तिसविषे जीव प्रतिबिंबित भया, बहुरि निश्चयवृत्ति हुई, तिसका नाम बुद्धि हुआ, बहुरि अहंवृत्ति फुरी, तिसका नाम अहंकार हुआ, बहुरि संकल्प विकल्पवृत्ति फुरी, तिसका नाम मन हुआ, चिंतवना करिके चित्त हुआ, बहुरि संसारकी भावना हुई, तब संसारका अनुभव हुआ, अभ्यासके वशतें संसार भासणे लगा, जैसे विपर्ययभावना करिके ब्राह्मण आपकों चंडाल जानै, तैसे भावनाके विपर्ययकरि आपकों जीव मानणे लगा है, संकल्पकी जडता करिके चेतनरूपी जीवकों ग्रहणकरि संकल्पविषे वर्तता है, अनंत संकल्पतें जडता तीव्रताकों प्राप्त होकरि जडभावकों ग्रहणकरि देहभावकों प्राप्त होता है, जैसे जल दृढ जडता करिके बरफरूप हो जाता है, तैसे चेतन अनंत संकल्प करिके जड देहभावकों प्राप्त होता है; तब चित्त मन मोहित हुआ, जडताकों आश्रय करिके संसारविषे जन्म लेता है, मोहकों प्राप्त हुआ तृष्णा करिके पीडित होता है, कामक्रोधसंयुक्त भावअभावविषे प्राप्त होता है, अपणी अनंतताकों त्यागिकरि परिच्छिन्न व्यवहारविषे वर्तता है, दुःखदायक अग्निकरि तप्त हुआ शून्यभावकों प्राप्त होता है, भेदभावकों ग्रहण करिके महादीन हो रहता है ॥ हे मुनीश्वर! मोहरूपी जो गरत है, तिसविषे जीवरूपी हस्ती फस्या है, भावअभावकरि सदा डोलायमान होता है, जैसे जलविषे तृण भ्रमता है, तैसे असाररूप संसारविषे विकारसंयुक्त रागद्वेषकरि तपता रहता है, शांतिकों कदाचित् नहीं प्राप्त होता, जैसे यूथतें बिछुरा एक मृग कष्टवान होता है, तैसे आवरण भाव जन्ममरणकरि

कष्टवान होता है, अपणे संकल्पकरि आपही भय पावता है, जैसे बालक अपणे परछायेविषे वैताल कल्पि करि आपही भय पावता है, तैसे जीव अपणे संकल्पकरि आपही भयभीत होता है, अरु संकटकों पावता है, आशारूपी फांसीकरि बांधा हुआ कष्टतें कष्टकों पावता है, कर्म करिके तपायमान हुआ अनेक जन्म पावता है, अरु भयविषे रहता है, बालक होता है, तब महादीन परवश होता है, बहुरि यौवन अवस्थाविषे कामादिकके वश हुआ स्त्रीविषे चित्त रहता है, अरु वृद्ध अवस्थाविषे चिंताकरि मग्न होता है, दुःख कष्ट पडा पावता है, जब मृतक होता है, तब कर्मोंके वश चल्या जाता है, बहुरि जन्मता है, गर्भविषे दुःख पावता है, बहुरि बालक यौवन वृद्ध अरु मृतक अवस्थाकों पावता है, इसी प्रकार भटकता है, स्वरूपतें गिर्या हुआ स्थिर कदाचित् नहीं होता ॥ हे मुनीश्वर ! एक चित्तसत्ता स्पंदभाव करिके अनेक भावकों प्राप्त होती है, कहूं दुःखकरि रुदन करती है, कहूं दुःख भोगती है, कहूं स्वर्गविषे देवांगना होती है, पातालविषे नागिनी होती है, असुरविषे असुरी, राक्षसविषे राक्षसी होती है, वन कोट वानरी सिंहहूंविषे सिंहिणी, किंनरहूंविषे किंनरी, हरिणोंविषे हरिणी होती है, विद्याधरी, गंधर्वी, देवताविषे देवी इत्यादिक जो रूप धारती है, सो चैत्योन्मुखत्व जीवकलारूप धारती है, क्षीरसमुद्रविषे विष्णुरूप होकरि स्थित होती है, ब्रह्मपुरीविषे ब्रह्मारूप होकरि स्थित होती है, पंचमुख होकरि रुद्ररूप स्थित होती है, स्वर्गविषे इंद्ररूप होकरि स्थित होती है, तीक्ष्ण कलाकरि सूर्यरूप दिनका कर्ता होती है, क्षण दिन मास वर्षकों करती है, चंद्रमा होकरि रात्रिकों करती है, काल होकरि नक्षत्रकों फेरती है, कहूं प्रकाश, कहूं तम होती है, कहूं बीज, कहूं पाषाण, कहूं मनरूप होती है, कहूं नदी होकरि वहती है, कहूं फूल होकरि फूलती है, कहूं भंवर होकरि सुगंधि लेती है, कहूं फल होकरि दिखावती है, कहूं वायु होकरि चलती है, कहूं अग्नि होकरि जलावती है, कहूं बरफ होती है, कहूं आकाश होकरि दिखावती है ॥ हे मुनीश्वर ! इस प्रकार सर्वात्मा सर्वगत सर्व शक्तता करिके एक

हीरूप चित्तशक्ति आकाशतें भी निर्मल है, जैसे चेत्या तैसे होकरि स्थिति भई है, जैसी जैसी भावना करती है, शीघ्रही तैसा रूप हो जाती है, परंतु स्वरूपतें इतर कछु नहीं होती, जैसे समुद्रविषे फैन तरंग होकरि भासता है, परंतु जलतें इतर कछु नहीं होता, जलही जल है, तैसे चित्तशक्ति अनेक रूप धारती है, परंतु चेतनतें कछु इतर नहीं होती, कहूं हंस, कहूं काक, कहूं शूकर, मखी, चिडी इत्यादिक रूप धारिकारि संसारविषे प्रवर्तती है, जैसे जलविषे आय तृण भ्रमता है, तैसे भ्रमती है, अरु अपणे संकल्पतें आपही भय पावती है, जैसे गधेडा अपणे शब्दकरि आपही पडा दउडता है, अरु भय पावता है, तैसे जीव अपणे संकल्पकरिके आपही भय पावता है ॥ हे मुनीश्वर ! जीवशक्तिका आचार मैंनें तुझकों कहा है, इस आचारकों ग्रहण करिके बुद्धि नीच पशुधर्मिणी हुई है, स्वरूपके प्रमाद करिके जैसा जैसा संकल्प करती है, तैसी तैसी कर्मगतिकों प्राप्त होती है, अरु शोकवान होती है, अनंत दुःखकों प्राप्त होती है, अपणी चैत्यता करिके मलिन होती है, जैसे चावलका स्वरूप तुषकरि आवर्या जाता है, अरु बडे संतापकों प्राप्त होता है, बहुरि बहुरि बोता है, बहुरि उगता काटता है, तैसे स्वरूपके आवरण करिके जीवकला दुर्भागता जन्ममरणदुःखकों प्राप्त होती है, जैसे भर्तारतें रहित स्त्री शोकवान होती है, तैसे इह कष्टकों पावती है ॥ हे मुनीश्वर ! जड जो है, दृश्य अनात्मरूप, तिससाथ प्रीति करणेकरि अरु निजस्वरूपके विस्मरणकरि आशारूपी फांसीसाथ वांधा हुआ चित्त जीवकों नीच योनिविषे प्राप्त करता है, जैसे घटीयंत्रके टींद कबहूं अधकों जाते हैं, कबहूं ऊर्ध्वकों जाते हैं, तैसे जीव आशाके वश हुआ कबहूं पाताल, कबहूं आकाशकों जाता है ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे वसिष्ठेश्वरसंवादे चैतन्योन्मुखत्वविचारो नाम एकोनत्रिंशत्तमः सर्गः ॥ २९ ॥ ॥ ईश्वर उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! स्वरूपके विस्मरण करिके इस प्रकार होता है, जो मैं हंता हौं, मैं दुःखी हौं, सो अनात्माविषे अहंप्रतीति करिके दुःखका अनुभव करता

है, जैसे स्वप्नविषे पुरुष आपकों पर्वततें गिरता देखता है, दुःखी होता है, अरु मृतक हुआ आपकों देखता है, तैसे स्वरूपके प्रमाद करिके अनात्माविषे आत्मअभिमान करिके दुःखी आपकों देखता है ॥ हे मुनीश्वर ! शुद्ध चेतनतत्त्वविषे जो चित्तभाव हुआ है, सो चित्तकला फुरणेकरि जगत्का कारण हुआ है, तिसकरि जगत होता गया है, परंतु वास्तव स्वरूपतें इतर कछु नहीं भया, जैसे जैसे चेतती गई है, तैसे तैसे जगत होता गया है, उह चित्तका कारणरूप भी नहीं भया, जब कारणही नहीं भया, तब कार्य किसकों कहिये ॥ हे मुनीश्वर ! न उह चित्त है, न चेतन है, न चेतणेवाली है, न द्रष्टा है, न दृश्य है, न दर्शन है, जैसे पत्थरविषे तेल नहीं होता, सो न कारण है, न कर्म है, न करण इंद्रियां हैं, जैसे चंद्रमाविषे समता नहीं होती, न मन है, न मानणे योग्य दृश्य वस्तु है, जैसे आकाशविषे अंकुर नहीं होता, न अहंता है, न तूं है, न दृश्य है, जैसे शंखकों सामता नहीं होती ॥ हे मुनीश्वर ! न नाना है, न अनाना है, जैसे अणुविषे सुमेरु नहीं होता, न शब्द है, न शब्दका अर्थ है, जैसे मरुस्थलविषे वल्ली नहीं होती, न वस्तु है, न अवस्तु है, जैसे बरफविषे उष्णता नहीं होती, न शून्य है, न अशून्य है, न जड है, न चेतन है, जैसे सूर्यमंडलविषे अंधकार नहीं होता ॥ हे मुनीश्वर ! इत्यादिक शब्द अरु अर्थकी कल्पना उसविषे कछु नहीं, जैसे अग्निविषे शीतलता नहीं होती, केवल केवलीभाव अद्वैत चिन्मात्र तत्त्व है, स्वरूपतें किसीकों कछु भी दुःख नहीं ॥ हे मुनीश्वर ! जगत्कों असत जाणिकरि अभावना करणी, अरु आत्मकों सत् जाणिकरि भावना करणी, इस भावनाकरि सर्व अनर्थ निवृत्त हो जाते हैं, सो अवर किसीकरि प्राप्त नहीं होता, अपणे आपहीकरि प्राप्त होता है, अरु अनादिही सिद्ध है, जब तिसकी उर भावना होती है, तब भ्रम सब मिटि जाता है, जब अनात्मभावना होती है, तब पावणा कठिण होता है, यत्नविना उह कैसे पावै, जो यत्न साध है, सो यत्नविना नहीं पाया जाता, आत्मा कैसा है, निर्विकल्प है, अद्वैत है, सर्वतें अतीत है, सो अभ्यासविना कैसे पाइए, आत्मतत्त्व परम है, एक है, स्वच्छ है, तेजका भी प्रकाशक है,

सर्वगत निर्मल नित्य है, सदा उदित निर्मन शक्तिरूप है, निर्विकार निरंजन है, सो घट पट वट वृक्षविषे, गार्दीविषे, वानरविषे, दैत्य देवता समुद्रविषे, हस्तिविषे, इत्यादिक स्थावरजंगमरूप जेता कछु जगत है, सो सर्वविषे एक आत्मतत्त्वविषे साक्षीरूप होकरि स्थित है, दीपकवत् सर्वकों प्रकाशता है, अरु सर्व क्रियातें अतीत है, अरु तिसीकरि सर्व कार्यसिद्धि होती है, सर्व क्रिया संयुक्त भासता है, अरु सर्व विकल्प तें रहित जडवत् भी भासता है, परंतु परम चेतन है, सर्व चेतनका सार चेतन है, निर्विकल्प परम सूक्ष्म है, अरु अपणे आपविषे किंचन हो भासता है, अरु अपणे प्रमाद करिके रूप अवलोकन नमस्कार त्रिपुटी भासती है, जब बोध होता है, तब ज्योंका त्यों आत्मा भासता है, नित्य शुद्ध निर्मल परमानंदरूप है, तिसके प्रमाद करिके चित्तभावकों प्राप्त होता है, जैसे साधु भी दुर्जनके संगकरि असाधु हो जाते हैं, तैसे अनात्माके संगकरि यह नीचताकों प्राप्त होता है, जैसे सोना धातुकी मिलवनीकरि खोटा हो जाता है, जब शोधना करता है, तब शुद्धताकों प्राप्त होता है, तैसे अनात्माके संगकरि यह जीव दुःखी होता है, जब अभ्यास यत्न करिके अपणे शुद्धरूपकों पावता है, तब उहीरूप होय जाता है, जैसे मुखके श्वासकरि दर्पण मलीन हो जाता है, तब उसविषे मुख नहीं भासता, जब मलिनता निवृत्त होती है, तब शुद्ध होता है, तिसविषे मुख स्पष्ट भासता है, तैसे चित्त संवेदनके प्रमादतें फुरणेकरि जगतभ्रम भासणे लगता है, अरु आत्मास्वरूप नहीं भासता, जब यह जगतसत्ता फुरणेसहित दूर होवैगी, तब आत्मतत्त्व भासैगा, जगतकी असत्यता भासैगी ॥ हे मुनीश्वर ! जब शुद्ध संवितविषे चेतनताका फुरणा निवृत्त होता है, तब अहंताभावकों प्राप्त होता है, जब अहंकारकों प्राप्त भया, तब अविनाशी रूपकों विनाशी जाणता है ॥ हे मुनीश्वर ! स्वरूपतें कछु भी उत्थान होता है, तिसकरि स्वरूपतें गिरिके कष्ट पावता है, जैसे पहाडतें गिर्या अध चला जाता है, अरु चूर्ण होता है, तैसे स्वरूपतें उत्थान हुआ, अरु अनात्माविषे अभिमान अहं प्रतीत हुई,

तब अनेक दुःखहूंकों प्राप्त होता है ॥ हे मुनीश्वर ! सर्व पदार्थका सत्तारूप आत्मा है, तिसके अज्ञानकरि के देवत्वभावकों प्राप्त हुआ है, जब तिसका बोध होवै, तब देवत्वभाव निवृत्त हो जावैगा, सो आत्मा शुद्ध चिन्मात्र स्वरूप है, तिसकी सत्ता करिके देह इंद्रियांदिक भी चेतन होते हैं, अरु अपणे अपणे विषयकों ग्रहण करते हैं, जैसे सूर्यके प्रकाशकरि सब जगतका व्यवहार होता है, प्रकाशविना व्यवहार नहीं होता, तैसे आत्माकी सत्ता करिके देह इंद्रियांदिकका व्यवहार होता है अपणे अपणे विषयकों ग्रहण कर लिया है ॥ हे मुनीश्वर ! प्राणवायुकों लिये जो नेत्रहूंविषे सुख श्यामता है, सो अपणे आपविषे रूपकों ग्रहण करती है, तिसका बाह्य विषयसाथ संयोग होता है, तिस रूपका जिसविषे अनुभव होता है, सो परम चैतन्यसत्ता है, त्वचा इंद्रियां अरु स्पर्शविषे जब संयोग होता है, इन जडहूंका जिसकरि अनुभव होता है, सो साक्षीभूत परम चेतन सत्ता है, अरु नासिका इंद्रियका जब गंध तन्मात्रासाथ संयोग होता है, तिसके संयोगविषे जो अनुभवसत्ता है सो परम चेतन है, इसी प्रकार शब्द स्पर्श रूप रस गंध यह जो पांचों विषय हैं, अरु श्रोत्र नेत्र त्वचा रसना नासिका पांचों इंद्रियसाथ मिलिकरि इनके जानणेवाला साक्षीभूत परम चेतन आत्मतत्त्व है, सो सुख संवित् परम चेतन कहाता है, अरु जो बहिर्मुख फुरिकरि दृश्यसाथ मिल्या है, सो मलिन चित्त कहाता है, अरु जब उही मलीनरूप अपणे शुद्ध स्वरूपविषे स्थित होता है, तब शुद्ध होता है ॥ हे मुनीश्वर ! इह जगत सब आत्मा स्वरूप है, शिला घनकी नांई अद्वैत सर्व विकारतें रहित है, न उदय होता, न अस्त होता है, संकल्पके वशतें जीवभावकों प्राप्त होता है, संकल्पके निवृत्त हुए परमात्मारूप हो जाता है ॥ हे मुनीश्वर ! आदि जो चित्तकला फुरी है सो जीवरूपी रथपर आरूढ हुए हैं, अरु जीव अहंकाररूपी रथपर आरूढ हुआ है, अहंकार बुद्धिरूपी रथपर आरूढ है, अरु बुद्धि मनरूपी रथपर आरूढ है, मन प्राणरूपी रथपर चढ्या है, अरु प्राण इंद्रियांरूपी रथपर चढे हैं, इंद्रियका

रथ देह है, अरु देहका रथ पदार्थ हैं, जो कर्म करती है, कर्महूंकरि जरामरणरूपी संसारपिंजरेविषे भ्रमती है, इस प्रकार चक्र वर्त्तता है, तिसविषे जीव प्रमाद करिके पडा भटकता है ॥ हे मुनीश्वर! यह चक्र आत्माका आभास विरूप है, जैसे स्वप्नपुरविषे नानाप्रकारके पदार्थ भासते हैं, सो वास्तव कछु नहीं, तैसे इह जगत वास्तव कछु नहीं, जैसे मृगतृष्णाकी नदी भ्रम करिके भासती है, तैसे इह जगत भ्रम करिके भासता है ॥ हे मुनीश्वर! मनका रथ प्राण है, जब प्राणकला फुरणेतें रहित होती है, तब मन भी स्थित हो जाता है, प्राणके स्थित हुए मनका मनन शांत हो जाता है, अरु जब प्राणकला फुरती है, तब मनका मनन भी फुरता है, प्राणकला स्थित भई, तब मनन निवृत्त हो जाता है, जैसे प्रकाशविना पदार्थ नहीं भासते, जैसे वायुके शांत हुए धूलि उडणेतें रहि जाती है; तैसे प्राणके फुरणेतें रहित मन शांत होता है, जैसे जहां पुष्प होते हैं, तहां गंध भी होता है, जहां अग्नि है, तहां उष्णता भी होती है, तैसे जहां प्राणस्पंद होता है, तहां मन भी होता है, हृदयविषे जो नाडी हैं, तिसविषे प्राण स्वतः फुरते हैं, तिसकरि मनन होता है, संवित जो है स्वच्छरूप सो जड अजड सर्वत्र भासती है, अरु संवेदन प्राणकलाविषे फुरती है ॥ हे मुनीश्वर! आत्मसत्ता सर्वत्र अनुस्यूत है, परंतु जहां प्राणकला होती है, तहां भासती है, जहां प्राणकला नहीं तहां नहीं भासती, जैसे सूर्यका प्रकाश सर्व ठौरविषे होता है, परंतु जहां उज्ज्वल स्थान, जल अथवा दर्पण होता है, तहां प्रतिबिंब भासता है, अवर ठौर नहीं भासता, तैसे आत्मसत्ता सर्वत्र है, परंतु जहां प्राणकला पुर्यष्टक होती है, तहां भासती है, अवर ठौर नहीं भासती, जैसे दर्पणविषे मुखका प्रतिबिंब भासता है, शिलाविषे नहीं भासता, तैसे पुर्यष्टका जो मनरूप है, सर्वका कारण है, अहंकार बुद्धि इंद्रियां सो तिसीके भेद हैं, जो आपहीकरि कल्पित है, सर्व दृश्य जाल तिसहीकरि उदय होते हैं, अवर वस्तु कोउ नहीं, यह भली प्रकार अनुभव किया है, तातें मनही देहादिकको प्रवर्त्तता है, सो परम तत्त्ववस्तु तिसहीविषे भास

ता है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे ईश्वरोपाख्याने मनप्राणोक्तप्रतिपादनं नाम त्रिंशत्तमः सर्गः ॥ ३० ॥ ॥ ॥ ईश्वर उवाच ॥ हे मुनीश्वर ! आत्मसत्ताविना जीव कंधवत् होता है, अरु आत्मसत्तातें चेतन होकरि चेष्टा करता है, जैसे चुंबक पाषाणकी सत्तातें जड लोहा चेष्टा करते हैं, तैसे सर्वगत आत्माकी सत्ताकरि जीव फुरता है, अरु आत्मसत्ता भी जीवकलाविषे भासता है, अवर ठौर नहीं भासता, जैसे मुखका प्रतिबिंब दर्पणविषे भासता है, अवर ठौर नहीं भासता, तैसे परमात्मा सर्वगत सर्वशक्त भी है, परंतु भासता जीवकलाहीविषे है ॥ हे मुनीश्वर ! शुद्ध वास्तव स्वरूपतें जो इस जीवकलाका उत्थान हुआ है, अरु दृश्यकी उर वही है तिसकरि चित्तभावकों प्राप्त भई है, जैसे शूद्रहूंकी संगति करिके ब्राह्मण भी आपकों शूद्र मानणे लगता है तैसे स्वरूपके प्रमाद करिके जीवकला आपकों चित्त दृश्यभाव जानणे लगी है, अज्ञान करिके आच्छाद्या जीव महादीनभावकों प्राप्त हुआ है ॥ जड देहके अध्यासकरि कष्ट पावता है, कामक्रोधादिक वातापित्तादिककरि जलता है, जैसी जैसी भावना होती है, तैसा तैसा कर्म करता है, तिन कर्मकी भावनासाथ मिल्या हुआ भटकता है, जैसे खंभाणीकरि चलाया पत्थर चला जाता है, तैसे कर्मवासनाका प्रेर्या जीव भ्रमता है, जैसे रथपर आरूढ होकरि रथी चलता है, तैसे आत्मा मन अरु प्राण कर्मकों दृढ करिके चलता है ॥ हे मुनीश्वर ! चेतनही जड दृश्यकों अंगीकार करिके जीवत्वभावकों प्राप्त होता है, मन प्राणरूपी रथपर चढीकरि पदार्थकी भावनातें नानाप्रकारके भेदकों प्राप्त हुएकी नांई स्थित होता है, जैसे जलही तरंगभावकों प्राप्त होता है, तैसे चेतन नानाप्रकार होकरि स्थित होता है, सो यह जीवकला आत्माकी सत्ताकों पायकरि वृत्तिविषे फुरणरूप होती है, जैसे सूर्यकी सत्ताकों पायकरि नेत्र रूपकों ग्रहण करते हैं, तैसे परमात्माकी सत्ता पायकरि जीव वृत्तिविषे फुरता है, परमात्मा चिद्तत्त्वविषे जो स्थित है, तिसकरि फुरणरूप जीवता है, जैसे घरविषे दीपक होता है, तब प्रकाश होता है, दीपकविना प्र

गरीब अतिथिकों दिया, जैसे जैसे किसीका अधिकार देख्या, तैसे दिया, अरु राणीनें भी ब्राह्मणों मंत्रीयों कों कहा, जो राजाकों तुम यही उपदेश किया करौ, जो यह भोग मिथ्या हैं, इनविषे सुख कछु नहीं, अरु आत्मसुख बडा सुख है, जिसके पायेतें जन्ममृत्युसों मुक्त होता है, इसी प्रकार राजा ब्राह्मणोंतें श्रवण करै, अरु अपणे मनविषे भी वैराग्य उपजा था, तब राजा कहत भया, जो इस संसारदुःखतें मैं रहित होउं यह संसार बडा दुःख है, इसविषे सदा जन्ममरण है, तब राजाके मनविषे हुआ जो मैं तीर्थोंकों जाउं, अरु स्नान करौं, बहुरि राजा तीर्थोंकों चला, तब स्नान भी करै, दान भी करै, इस प्रकार देवता अरु तीर्थों अरु सिद्धोंके दर्शन किये, स्नानकरि बहुरि ग्रहकों आया, तब आयकरि रात्रके समय, राणी साथ शयन किया, अरु राणीकों कहा, जो हे अंगना! अब मैं वनकों जाता हौं, तप करणेके निमित्त जो यह भोग मेरे तांई दुःखदायक भासते हैं, अरु राज्य भी वनकी नांई उजाड भासता है, तातें मैं तपकेनिमित्त वनकों जाता हौं, अरु यह भोग बहुत कालपर्यंत हम भोगते रहे तौ भी इनविषे सुख दृष्ट न आया, तातें मेरे तांई अटकावणा नहीं, मैं वनकों जाता हौं, तब राणीनें कहा ॥ हे राजन्! अब तेरी कवन अवस्था है, जो तूं वनकों जाता है, अब तौ हम राज्य भोगही, जैसे वसंतविषे फूल शोभा पावते हैं, अरु शरत्कालविषे नहीं शोभते, तैसे हम भी वृद्ध होवेंगे, तब वनकों जावेंगे, अरु वनहीविषे शोभा पावेंगे, जैसे वनके फूल श्वेत होवें तैसे हमारे केश श्वेत होवेंगे, तब शोभा पावेंगे, अब तौ राज्य करौ ॥ हे रामजी! इस प्रकार जब राणीनें कहा, तब राजाका चित्त वैराग्यहीविषे रहा, राणीका कहणां चित्तविषे न ल्यावता भया, जो तीर्थोंके स्नान अरु दानकरि राज्यसुखतें राजाकों वैराग्य उपजा, परंतु शांति न पाई, जैसे चंद्रमाविना कमलिनी शांति नहीं पावती,तैसे ज्ञानविना राजाकों शांति न प्राप्त भई,परंतु वैराग्य करिके कहणे लगा, हे राणी! अब मेरे तांई अटकावणां नहीं,अब राज्य मुझकों फीका लगा है,मैं वनकों जाता हौं,जो ठहराव मेरा इहां नहीं होता,

जो तूं कहै हम इहां तेरी टहल करते थे, पाछे कवन करैगा, तब पृथ्वीही हमारी टहल करैगी,अरु वनकी वीथि यां भी स्त्रीयां होवैंगियां,अरु मृगके बालकही पुत्र हैं, आकाश हमारे वस्त्र हैं, फूलके गुच्छे भूषण हैं, ऐसे राजानें कहा, तब आगे रात्रका समय हुआ अरु राजा उहांतें चला, तब उहांतें राणी अरु नगरतें सैना भी पाछे चली, बडी भयानक रात्रविषे चले, कोटके बीचही जाय स्थित भये, तब राजा अरु राणी सोए, जैसे भंवराभं वरी सोवते हैं, सैना अरु सहेलियां सब सोए गये, कर्मनिद्रा करि जड होगये, जैसे पत्थरकी शिला जड होती है, जब अर्ध रात्र व्यतीत भई, तब राजा जाग्या, अरु देख्या जो सब सोए गये हैं, तब शय्यातें उ ठ्या, राणीके वस्त्र एक उर करिके हाथविषे खड्ग लेकरि निकस्या, जैसे क्षीरसमुद्रतें विष्णु भगवान लक्ष्मी सों उठता है,तैसे उठ्या, अरु सब लोक लंघता जब दरवाजे कोटकेपर आया, तब अर्ध मनुष्य जागे थे, अरु अर्ध सोए थे, उननें राजाकों देख्या, तब राजाने कहा, द्वारपालो ! तुम इहांही बैठे रहौ, मैं एकलाही वीरयात्राकों जाता हौं, तब राजा तीक्ष्ण वेगकरि चल्या गया, अरु बाहिर निकसीकरि कहा ॥ हे राजलक्ष्मि ! तुझकों नम स्कार हैं, अब मैं वनकों चला हौं, तब एक वनविषे आया, जहां सिंह अरु सर्प अवर भयानक जीव हैं, ति नके शब्द सुणता आगे चला गया, तिसतें आगे अवर बेला आया तिसकों भी लंघी गया, जब आठ प्रह र राजा चला गया, तब एक ठौर जाय स्थित भया, जब सूर्य उदय हुआ, तब राजानें स्नान करिके संध्या दिक कर्म किये अरु वृक्षके फल लेकरि भोजन किये, बहुरि आगे चला, जो कोइ पाछेतें आयेकरि मेरे तां ई अटकावता होवै, इसनिमित्त तीक्ष्ण चला, बडे पहाड अरु नदियां बेले राजा उल्लंघिकरि दिन द्वादशप र्यंत चला गया,जब मंदराचल पर्वतके निकट गया,तब एक वनविषे जाय स्थित भया, अरु स्नान करिके कछु भोजन किया,अरु पत्र लेकरि झुपडी बणाई, मेघकी रक्षा अरु छायाकेनिमित्त तहां स्थित भया, अरु वा सन भी बनाए, तिनविषे फूल फल राखे, जब प्रातःकाल होवै, तब स्नान करिके प्रहरपर्यंत जाप करै, बहु

रि देवताके पूजननिमित्त फूल चुणै, अरु द्वितीय स्नान करिके प्रहर ऐसे व्यतीत करै, जब तीसरा प्रहर होवै, तब फलभोजन करै, चउथा प्रहर बहुरि संध्या जाप करै, इसी प्रकार दिन अरु रात्र व्यतीत करै, कछुक काल रात्रकों शयन करै, अवर जापविषे व्यतीत करै, इसी प्रकार कालकों व्यतीत करै ॥ हे रामजी! राजाकी तौ यह अवस्था भई, अब राणीकी अवस्था श्रवण करु, जब अर्ध रात्रतें पाछे राणी जागी, तब क्या देखै जो राजा इहां नहीं, वनकों गया है, अरु शय्या खाली पडी है, तब राणीनें सहेलीयांकों जगाई, अरु कहणे लगी बडा कष्ट है, राजा वनकों निकसी गया है, अरु बडे भयानक वनविषे जावैगा, ऐसे कहीकरि मनविषे विचार किया, जो राजाकों देखा चाहिये, तब योगविषे स्थित होकरि आकाशकों उडी, आकाशकी नांई देहकों अंतर्धान करिके जैसे योगेश्वरी भवानी उडती है; तैसे उडी, अरु आकाशविषे स्थित होकरि देखा जो राजा चला जाता है, तब राणीके मनविषे आया जो इसका मार्ग रोकौं, बहुरि एक क्षणमात्र स्थित होकरि भविष्यतकों विचारणे लगी, जो राजा अरु मेरा संयोग नीतिविषे कैसे रचा है, तब देखत भई जो राजा अरु मेरा मिलाप होणेविषे बहुत काल रहता है, अरु अवश्य मिलाप होणा है, मेरे उसकों उपदेशकरि जगावणा है, परंतु केतेक काल उपरांत अब इसीके कषाय परिपक्क नहीं, तातें अब राजाका मार्ग नहीं रोकणां, तब राणी बहुरि अपणे घर आई, अरु शय्यापर शयन किया, अरु बडी प्रसन्नताकों प्राप्त भई, जब रात्र व्यतीत भई, तब मंत्रीकों कहणे लगी जो राजा एक तीर्थ पर्सणे गया है, दर्शन करिके बहुरि आवैगा, ऐसे मंत्री अरु प्रजाकों कहा, बहुरि मंत्रीकों आज्ञा करी जो तुम अपणे कार्यविषे वर्तों, तब मंत्री अपणी चेष्टाविषे वर्तणे लगे, इसी प्रकार राणीनें अष्ट वर्षपर्यंत राज्य किया, अरु प्रजाकों सुख दिया, जैसे बागवान कमलोंके क्यारेकों सुखी पालता है तैसे राणीनें प्रजाकों सुख दिया, अरु उहां राजाकों अष्ट वर्ष तप करते व्यतीत भये हैं, अरु राजाके अंग दुर्बल हो गये, अरु उहां राणीनें राज्य किया, जैसे

भंवरा अवर ठौर होवै, तैसे इनकों व्यतीत भया, और और ठौरविषे, तब राणीनें विचार किया, जो राजा अब मेरे वचनोंका अधिकारि भया है, अंतःकरण राजाका तप करिके शुद्ध हुआ है, अब राजाकों देखियें, तब राणी उडी आकाशकों गई, अरु नंदनवन इंद्रका है सो देख्या, उहांके जो दिव्य पवन हैं, तिनका स्पर्श हुआ, तब राणीके चित्तविषे आया, जो मेरे तांई भर्त्ता कब मिलैगा, बहुरि कहणे लगी जो बडा आश्चर्य है, मैं तौ सतपदकों प्राप्त भई थी, तौ भी मेरा मन चलायमान भया है, तातें इतर जीवकी क्या कहणी है, तब उहांतें चली, आगे कमल फूल देखे, देखिकरि कहणे लगी, जो मेरे तांई यह भर्त्ता कब मिलैगा, जिस करि भर्त्ताकों पाइता है, मैं कामातुर भई हौं, बहुरि मनकों कहणे लगी ॥ हे दुष्ट मन! तूं तौ सतपदकों प्राप्त भया था, तेरा भर्त्ता आत्मा है, अब तूं मिथ्या पदार्थोंकी अभिलाषा काहेकों करता है, बहुरि कहणे लगी, जबलग देह है, तबलग देहके स्वभाव भी साथ रहते हैं; जो मेरे तांई यह अवस्था प्राप्त भई है, तौ भी मन चलायमान होता है, तातें इतर जीवकी क्या वार्त्ता करणी है, तब राणी मेघके स्थानोंकों लंघी अरु महाबिजलीके स्थान लंघे, बडे पर्वत अरु नदियांकों लंघी, समुद्र भयानक स्थानोंकों लंघी, अरु मंदराचल पर्वतकेपास वनविषे आनि स्थित भई, अरु कहणे लगी, जो मेरा भर्त्ता कहां है, बहुरि समाधिविषे स्थित होकरि देखा जो अमके स्थानमें बैठा है, तप करिके अंग महादुर्बल हो गये हैं, अरु ऐसे स्थानविषे प्राप्त भया है, जहां अवर जीवकी गम नहीं, अरु महावैतालकी नांई रात्रिकों चला आया है, तातें अज्ञान महादुष्ट है, जो ऐसा राजा तपकों लगा है, स्वरूपके प्रमाद करिके जड है, अब ऐसे होवै, जो किसी प्रकार अपणे स्वरूपकों प्राप्त होवै, परंतु मेरे इस शरीर करिके ज्ञान इसकों न उपजैगा, काहेतें जो राजाकों प्रथम यह अभिमान होवैगा, जो मेरी स्त्री है, अरु बहुरि कहैगा, मैं इनहीके निमित्त राज्य छोडा है, बहुरि मेरे तांई दुःख देणेकों आई है, तातें अवर शरीर ब्रह्मचारिका धारौं, ऐसे विचार करिके शीघ्र

ही ब्रह्मचारिका शरीर धारत भई, जैसे जलका तरंग एक स्वरूपकों छोडता है, अरु अवर हो जाता है, तैसे महासुंदर शरीरकों धारिकरि एक ग्रिंठ पृथ्वीतें ऊपर चलणे लगी, अरु हाथविषे रुद्राक्षकी माला, अरु कमंडलुकों धारै, अरु मृग छालाकों धारै, अरु मस्तकपर विभूति लगाई, जैसे सदाशिवके मस्तकपर चंद्रमा विराजता है, तैसे सुंदर विभूतिकों लगाया, अरु श्वेतही यज्ञोपवीतकों पाया, ऐसा चिन्ह धारिकरि चली, तब राजा देखीकरि आगेतें उठि खडा हुआ, अरु नमस्कार किया, फूल चरणोंपर चढाये, अरु अपणे स्थानपर बैठाया, अरु कहणे लगा ॥ हे देवपुत्र ! आज मेरे बडे भाग्य हैं, जो तुमारा दर्शन भया ॥ हे देवपुत्र ! तुमारा आवणा कैसे हुआ ? ॥ ॥ देवपुत्र उवाच ॥ हे राजन् ! हम बडे बडे पर्वत देखते आये हैं, अरु तीर्थ करते आये हैं, परंतु जैसी भावना तेरेविषे देखी है, तैसी किसीविषे नहीं देखी ॥ हे राजन् ! तुझनें बडा तप किया है, अरु तूं इंद्रियजित दृष्टि आवता है, अरु मैं जानता हौं जो तेरा तप खड्गकी धारा जैसा तीक्ष्ण है, तातें तूं धन्य है, तेरे तांई नमस्कार है ॥ परंतु हे राजन् ! आत्मयोगके निमित्त भी कछु तप किया है, अथवा नहीं किया, सो कहु ॥ तब राजानें जो फूलकी माला देवपूजनके निमित्त रखी थी सो देवपुत्रके गले पाई, अरु पूजाकरि बहुरि कहा ॥ हे देवपुत्र ! तुमसारखेका दर्शन दुर्लभ है, अरु अतिथिका पूजन देवतातें भी अधिक है ॥ हे देवपुत्र ! तेरे अंग बहुत सुंदर दृष्ट आवते हैं, ऐसेही मेरी स्त्रीके अंग थे, नखशिखपर्यंत तेरे उही अंग दृष्ट आते हैं, परंतु तूं तौ तपसी है, तेरी मूर्ति शांतिके लिये हुई है, मैं कैसे कहौं जो उही है ॥ तातें हे देवपुत्र ! कहूं जो तूं पुत्र किसका है, अरु इहां किसनिमित्त आया है, अरु आगे कहां जावैगा, यह संशय मेरा निवृत्त करौ, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! एक समय नारद मुनि सुमेरु पर्वतकी कंदराविषे आया था, सो महासुंदर कंदरा है, जहां आश्चर्यके वृक्ष अरु मंजरियां फूलफलसाथ सबपूर्ण हैं, ब्राह्मणोंकी कुटी तहां बणी हुई हैं, तिस स्थानकों देखीकरि ब्रह्मवेत्ता नारद मुनि समाधि लगाय बै

ठा, अरु गंगाका प्रवाह चलता है, जहां सिद्धोंकी गम है, अवर जीवोंकी गम नहीं, तब केता काल समाधिविषे स्थित रहा, जब समाधितें उतऱ्या, तब भूषणका शब्द हुआ, तब नारदजीके मनविषे महाआश्चर्य हुआ, जो इहां तौ आवणेकी गम किसीकी नहीं, यह भूषणोंका शब्द कहांतें आया, तब उठीकरि देखणे लगा, जो गंगाका प्रवाह चला आवता है, तहां उर्वशी आदिक अप्सरा स्नान करतियां हैं, वस्त्रों कों उतारे हुए महासुंदर हैं, जब उनकों देख्या, तब नारदजीका विवेक आवरण भया, अरु वीर्य चल्या, तिसके पास सुंदर वल्ली थी, तिसके पत्रपर जाय स्थित भया, चंद्रमाकी नांई उज्वल इस प्रकार सुणीकरि शिखरध्वज कहत भया ॥ हे देवपुत्र! ऐसा ब्रह्मवेत्ता नारद मुनि सर्वज्ञ अरु बडा मननशील तिसका वीर्य किसनिमित्त चल्या, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! जबलग शरीर है, तबलग अज्ञानीका अरु ज्ञानीका भी शरीरस्वभाव निवृत्त नहीं होता, परंतु एक भेद है, जब ज्ञानवानकों दुःख आय प्राप्त होता है, तब दुःख नहीं मानता, अरु जब सुख आय प्राप्त होता है, तब सुख नहीं मानता, हर्षवान नहीं होता, अरु जब अज्ञानीकों दुःखसुख आय प्राप्त होता है, तब हर्षशोक करता है, जैसे श्वेत वस्त्रपर केसरका रंग शीघ्रही चडि जाता है, तैसे अज्ञानीकों दुःखसुखका रंग शीघ्रही चडि जाता है, अरु जैसे सोमके वस्त्रकों जलका स्पर्श नहीं होता है, तैसेही ज्ञानवानकों दुःखसुखका स्पर्श नहीं होता, अरु जिसके अंतःकरणरूपी वस्त्रकों ज्ञानरूपी मोम नहीं चडी, तिसकों दुःखसुखरूपी जल स्पर्शकरि जाता है, अरु ज्ञानवान मेणवत है, उनके अंतःकरणकों दुःखसुख नहीं होता, अज्ञानीकों होता है, जो दुःखकी नाडी भिन्न है, अरु सुखकी नाडी भिन्न है, जब सुखकी नाडीविषे स्थित होता है, तब दुःख कोउ नहीं देखता, जब दुःखकी नाडीविषे स्थित होता है, तब सुख नहीं देखता, अज्ञानीकों कोउ दुःखका, कोउ सुखका स्थान है, अरु ज्ञानीकों एक आभासमात्र दिखाई देता है, बंधमान नहीं होता, जबलग इसकों ज्ञानका संबंध है, तबलग दुःख निवृत्त

नहीं होता, तब राजानें कहा, वीर्य जो गिरता है, सो वीर्य कैसे निवृत्त होता है, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! जब इसका चित्त वासना करिके क्षोभवान होता है,तब नाडी भी क्षोभ करतियां है, अरु अपणे स्थानोंकों त्यागणे लगतियां हैं, तब वीर्यवाली नाडीतें स्वाभाविकही वीर्य नीचेकों चला आवता है, बहुरि राजानें कहा ॥ हे देवपुत्र! स्वाभाविक क्या कहिये, देवपुत्रनें कहा॥ हे राजन्! आदि परमात्मशुद्ध चेतनविषे जो फुरणा हुआ है, तिस क्षणमात्र शक्तिके उत्थानकरि आगे प्रपंच बनि गया है,तिसविषे आदि नीति हुई है, जो यह घट है,यह पट है, यह अग्नि है, इसविषे उष्णता है, यह जल है,इसविषे शीतलता है,तैसेही नीति है, जो वीर्य उपरतें नीचेकों आवता है, जैसे पर्वततें पत्थर गिरता है,सो नीचेकों चला आता है, तैसे वीर्य भी नीचेकों आता है, तब राजानें प्रश्न किया ॥ हे देवपुत्र ! इसकों दुःख कैसे होता है अरु सुख कैसे होता है, अरु दुःखसुखका अभाव कैसे होता है, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! जब यह जीव कुंडलनी शक्तिविषे स्थित होता है, अरु दृश्य जो है, चार अंतःकरण, अरु इंद्रियां देह तिनविषे अभिमान करिके दुःखी सुखी होता है, इनके दुःखसाथ दुःखी होता है, अरु इनके सुखसाथ सुखी होता है, जैसा जैसा आगे प्रतिबिंब होता है, तैसा तैसा दुःखसुख भासता है, जैसे शुद्ध मणीविषे प्रतिबिंब पडता है, सो अज्ञान करिके भासता है, ज्ञान करिके इनका अभाव हो जाता है, अरु जब तिसकों ज्ञानरूपका आवरण करिके आगे पडल होत है, तब प्रतिबिंब नहीं पडता, ज्ञान कहियें जो देहादिकके अभिमानतें रहित होणां, जो न देहादिक हैं, अरु न मैं इनकरि कछु करता हौं, जब ऐसे निश्चय होवै, तब दुःखसुखका भान नहीं होता, काहेतें जो संसारका दुःखसुख इसकी भावनाविषे होता है, जब वासनातें रहित हुआ, तब दुःखसुख भी सब नष्ट हो जाते हैं, जैसे जब वृक्षही जलि जाता है, तब पत्र फूल फल कहा रहैं, तैसे अज्ञानरूप वासनाके दग्ध हुए, दुःखसुख कहां रहैं बहुरि राजानें कहा ॥ हे भगवन्! तुमारे वचन श्रवण करते हुए मैं तृप्त नहीं होता, जैसे मेघका शब्द सुणते मोर

तृप्त नहीं होता, तातें कहौ, जो तुमारी उत्पत्ति कैसे भई, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! जो कोउ प्रश्न करता है, तब बडे तिसका निरादर नहीं करते, तातें तूं जो पूछता है, सो मैं कहता हौं ॥ हे राजर्षि! उह वीर्य था सो नारदमुनिनें एक मटकीविषे पाया. अरु उह कैसी मटकी थी स्वर्णवत जिसका उज्ज्वल चमत्कार, तिसविषे वीर्य पायकरि तिसके उपर दूध पाया, अरु उपर उसके दूध पाया, मटकीकों पूर्ण किया, अरु वीर्यकों एक कोणकी उर किया, बहुरि मंत्रोंका उच्चार किया, अरु आहुति किये, भली प्रकार पूजन किया, जब एक मास व्यतीत भया, तब मटकीतें बालक प्रगट हुआ, सो कैसा बालक, जैसा चंद्रमा क्षीर समुद्रतें निकसा है, तिस बालककों लेकरि नारद आकाशकों उडता भया, तब नारदका जो पिता है ब्रह्माजी, तिसके पास ले आया, अरु आयकरि नमस्कार किया, तब बालककों पितामहनें गोदविषे बैठाया, अरु आशीर्वाद किया, जो तूं सर्वज्ञ होवैगा, अरु शीघ्रही अपणे स्वरूपकों प्राप्त होवैगा, अरु कुंभतें जो उपजा बालक है, तिसका नाम भी कुंभ राखा, सो कुंभ सर्वज्ञ मैं हौं, नारदजीका पुत्र अरु ब्रह्माजीका पौत्रा हौं, सरस्वती मेरी माता है, गायत्री मेरी मासी है, मेरे तांई सर्व ज्ञान है, तब राजानें कहा, हे देवपुत्र! तुम सर्वज्ञ दृष्ट आते हौ, तुमारे वचनोंकरि मैं जानता हौं, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! जो तुम पूछा सो मैं कहा, अब कहु जो तूं कवन है, अरु इहां कर्म क्या करता है, अरु इहां किसनिमित्त आया है, तब राजानें कहा ॥ हे देवपुत्र! आज मेरे बडे भाग्य उदय हुए हैं, जो तुमारा दर्शन भया है, तुमारा दर्शन बडे भाग्यसों प्राप्त होता है, यज्ञ अरु तपतें तुमारा दर्शन श्रेष्ठ है, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! अपना वृत्तांत कहु, जो तूं कवन है, राजानें कहा, हे देवपुत्र! मैं राजा हौं, अरु शिखरध्वज मेरा नाम है, अरु राज्यका मैंनें त्याग किया है, जो मेरे तांई संसार दुःखदायक भास्या, तिसके भयकरि त्याग किया, वारंवार जन्म अरु मृत्यु संसारविषे दृष्ट आता है, तातें राज्यका त्यागकरि इहां तप करणे लगा हौं, तुम त्रिकालज्ञ हौ, अरु जान

ते हौं, तथापि तुमारे पूछणेकरि कछु कहा चहिये, मैं त्रिकाल संध्या करता हौं, अरु जाप करता हौं, तौ भी मेरे तांई शांति नहीं प्राप्त भई, तातें जिसकरि मेरे दुःख निवृत्त होवैं, सोइ उपाय कहौ ॥ हे देवपुत्र ! मैं तीर्थ बहुत फिर्या हौं, बहुत देश स्थान फिर्या हौं, अब इसी वनविषे आनि बैठा हौं तौ भी मेरे तांई शांति नहीं प्राप्त भई, तातें जिसकरि मेरे दुःख निवृत्त होवैं, अरु शांति प्राप्त होवै, सो कहौ, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजर्षि ! तैनें राज्यका त्याग किया, अरु बहुरि तपरूपी टोयेविषे आय पडा है, यह तैनें क्या किया है, जैसे पृथ्वीका कम बहुरि पृथ्वीविषे रहता है, तैसे तूं एक टोयेकों त्यागिकरि बहुरि दूसरे टोयेविषे आइ पडा है, अरु जिसनिमित्त राज्यत्याग किया, तिसकों न जानत भया, अरु इहां आयकरि एक लाठी अरु मृगछाला अरु फूल राखे, इनकरि तौ शांति नहीं प्राप्त होती, तातें अपने स्वरूपविषे जाग, जब स्वरूपविषे जागैगा, तब दुःख सब निवृत्त होवैंगे, इसी पर एक समय ब्रह्माजीसों मैंनें प्रश्न किया था, जो हे पितामहजी ! कर्म श्रेष्ठ है, अथवा ज्ञान श्रेष्ठ है, दोनोंविषे क्या श्रेष्ठ है, जो मुझकों कर्तव्य है, सो कहौ, तब पितामहनें कहा, ज्ञानके पायेतें दुःख कोउ नहीं रहता, सर्व आनंदका आनंद ज्ञान है, तिसतें आगे आनंद कोउ नहीं, अरु अज्ञानीकों कर्म श्रेष्ठ हैं, क्यौं जो पापकर्म करैंगे, तब नरककों प्राप्त होवैंगे, तातें तप दान करणेतें स्वरूपकी प्राप्ति नहीं होती, तौ भी अज्ञानीकों श्रेष्ठ है, जो नरक भोगणेतें स्वर्ग विशेष है, जैसे कंबलतें पटका वस्त्र श्रेष्ठ है, परंतु पटका न पाइयें तब कंबल भी भला है, तैसे ज्ञान पटकी नांई है, अरु तप कर्म कंबलकी नांई है, कर्मकरि शांति नहीं प्राप्त होती ॥ तातें हे राजन् ! तूं काहेकों इस टोयेविषे पडा है, आगे राज्यवासी था, अब वनवासी भया, तातें यह क्या किया है, जो अज्ञानविषे पडा रहा है, मूर्खताके वश पडा है, जबलग तेरे तांई क्रियाभान होता है, जो मैं यह करौं, तबलग प्रमाद है, इसकरि दुःख निवृत्त न होवैंगे, तातें निर्वासनिक होकरि अपणे स्वरूपविषे जाग, निर्वासनिक होणाही मुक्ति है, अरु वासना

सहितही बंधन है, पुरुषप्रयत्न यही है, जो निर्वासनिक होणां, जबलग वासनासहित है, तबलग अज्ञानी है, जब निर्वासनिक होवै, तब ज्ञेयरूप है, निर्वासनिक कहिये सदा ज्ञेयकी भावना करणी, अरु ज्ञेय कहिये आत्मस्वरूप तिसकों जाणीकरि बहुरि इच्छा कोउ न रहै, केवल चिन्मात्र पदविषे स्थित होणां, इसीका नाम ज्ञेय है, जो जाणने योग्य है, सो जाण्या, तब अवर वासना नहीं रहती, केवल स्वच्छ आपही होता है ॥ हे राजन् ! तैनें अपणे स्वरूपकों जानणा था, तूं अवर जंजालविषे किसनिमित्त पडा है, आत्मज्ञान विना अवर अनेक यत्न करै, तौ भी शांति न प्राप्त होवैगी, जैसे पवनतें रहित वृक्ष शांतरूप होता है, जब पवन होता है, तब क्षोभकों प्राप्त होता है, तैसे जब वासना निवृत्त होवैगी, तब शांत पद प्राप्त होवैगा, अरु क्षोभ कोउ न रहैगा, जब ऐसे देवपुत्रनें कहा, तब राजा कहत भया ॥ हे भगवन् ! तुम मेरे पिता हौ, अरु तुमही गुरु हौ, अरु, तुमही कृतार्थ करणेहारे हो, मैं वासना करिके बडा दुःख पाया है, जैसे किसी वृक्षके पत्र टास फूल फल सूकि जावै, अरु एकला ठूंठ रहि जावै, तैसे ज्ञानविना मैं भी ठूंठेसा हो रहा हौं, तातें कृपाकरि मेरे तांई शांतिकों प्राप्त करौं, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! तैनें त्याग करिके संतका संग करणां था, अरु यह प्रश्न करणा था, जो हे भगवन् ! बंध क्या है, अरु मोक्ष क्या है, अरु मैं क्या हौं, यह संसार क्या है, अरु संसारकी उत्पत्ति किसकरि होती है, अरु लीन कैसे होता है, तैनें यह क्या किया है, जो संतविना ठूंठ वनका आयकरि सेवन किया है, अब तूं संतजनकों प्राप्त होकरि निर्वासनिक होउ, ऐसे ब्रह्मादिकनें भी कहा है, जो जब निर्वासनिक होता है, तब सुखी होता है, बहुरि राजानें कहा ॥ हे भगवन् ! तुमही संत हौ, अरु तुमही मेरे गुरु हौ, अरु तुमही मेरे पिता हौ, जिस प्रकार मेरे तांई शांति प्राप्त होवै, सो कहौ, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन् ! मैं तेरे तांई उपदेश करता हौं, तूं हृदयविषे धारि लेहु, अरु जो तूं हृदयविषे धारै नहीं, तौ मेरे कहणेकरि क्या होता है, जैसे टासपर कउआ होवै, अरु शब्द भी श्रवण करै, तउ भी अपणे कउए स्व

भावकों नहीं छांडता, तैसे जो तूं भी कउएकी नांई होवै, तौ मेरे कहणेका क्या प्रयोजन है, अरु जैसे तोते पक्षीकों जो कहता है सो ग्रहण करता है, तातें तोते पक्षीकी नांई होउ, तब शिखरध्वजनें कहा ॥ हे भगवन्! जो तुम आज्ञा करोगे सो मैं करौंगा, जैसे शास्त्रवेदके कहे कर्म करता हौं, तैसेही तुमारा कहणा करौंगा, यह मेरा नियम है, जो तुम आज्ञा करो सो मैं करौंगा, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! प्रथम तौ तूं ऐसे निश्चय कर, जो मेरा कल्याण इन वचनोंसों होवैगा, अरु ऐसे जाण, जो पिता पुत्रकों कहता है सो शुभही कहता है, तैसे मैं जो तेरे तांई कहौंगा, सो शुभही कहौंगा, अरु तेरा कल्याण होवैगा, तातें निश्चय जाण, जो इन वचनोंकरि मेरा कल्याण होवैगा, तातें एक आख्यान आगे व्यतीत भया है सो श्रवण करु, एक पंडित था, सो धन अरु गुणकरि संपन्न था, अरु सर्वदा चिंतामणि पावणेकी इच्छा करता था, जैसे शास्त्रकरि उपाय कहे, तैसेही उपाय करता था, जब केताक काल व्यतीत भया, तब जैसे चंद्रमाका प्रकाश होता है, तैसे प्रकाशवान चिंतामणि आय प्राप्त भया, ऐसे निकट जाना, जो हाथकरि उठाई लीजे, जैसे उदयाचल पर्वतके निकट चंद्रमा उदय होता है, तैसे चिंतामणि निकट आय प्राप्त भया, तब पंडितके मनविषे विचार हुआ, जो यह चिंतामणि है, अथवा कछु और है, जो चिंतामणि होवै, तौ उठाइ लेहुं, जो चिंतामणि न होवै, तौ किसनिमित्त पकडौं, बहुरि कहे, पकडी लेता हौं, मणिही होवैगा, तब मणि न होवै क्या पकडौं, यह मणि नहीं, काहेतें जो मणि बडे यत्नकरि प्राप्त होता है, मेरे तांई सुखेन क्या प्राप्त होणा है, इसतें जाणीता है, जो चिंतामणि नहीं, जो सुखेन प्राप्त होता होवै, तौ सब लोक धनी हो जावै,परंतु सुखेन नहीं पाइता, तातें यह चिंतामणि नहीं; जब ऐसे संकल्पविकल्पकरि पंडित विचार करणे लगा, अरु इसीकरि तिसका चित्त आवरण भया, तब मणि छपन हो गया, काहेतें जो सिद्धि है, तिनका मान आदर न करियें तौ उलटा शाप देती है, जिस वस्तुका आवाहन करता है, तिसका पूजन न करियें तौ त्याग जाती है,

अरु शाप देती है, जब उह चिंतामणि अंतर्धान हो गई, तब उह बडे दुःखकों प्राप्त भया, जो चिंतामणि मेरे पासतें निवृत्त होगई, अरु बहुरि यत्न करने लगा, जब बहुरि उपाय किया, तब काचकी मणि किसी हांसीकरि तिसके आगे दोडि गई, सा तिसके पास आय पडी, उसकों देखत भया, देखीकरि कहणे लगा, जो इह चिंतामणि है, तब उसकों उठाय लीनी, लेकरि अपणे घर आया, अबोधके वशतें उसकों चिंतामणि जानत भया, जैसे मोहकरि असतकों सत् जानता है, अरु रज्जुकों सर्प जानता है, अरु जैसे दो चंद्रमा, अरु शत्रुकों मित्र अरु विषकों अमृतरूप जानता है, तैसे उह काचकों चिंतामणि जानत भया, अरु जेता कछु अपनां धन था, सो लुटाय दिया, अरु कुटुंबका त्याग किया, कहणे लगा, जो मेरे तांई चिंतामणि प्राप्त भई है, अब कुटुंबसाथ क्या प्रयोजन है, अरु घरतें निकसिकरि वनकों गया, वनविषे जाय बडे दुःखकों प्राप्त भया, जो काचकी मणिसाथ कछु प्रयोजन सिद्ध न हुआ, तैसे हे राजन्! जो विद्यमान वस्तु होवै, तिसकों मूर्ख त्यागते हैं, तिसका माहात्म्य नहीं जाणते, अरु नहीं पावते ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे चिंतामणिवृत्तांतवर्णनं नाम नवषष्टितमः सर्गः ॥ ६९ ॥ ॥ ॥ ॥ देवपुत्र उवाच ॥ हे राजन्! इसी पर एक अवर आख्यान कहता हौं, सो श्रवण करु, मंदराचल पर्वतके वनविषे एक हस्ती रहता था, सो सर्व हस्तीका राजा था, कैसा था सो मानों मंदराचल पर्वत है, जिसकों अगस्त मुनिनें रोक्या था! ऐसा जो मंदराचल पर्वत है, तिसविषे रहता था, अरु जिसके बडे दंत हैं, इंद्रके वज्रकी नांई तीक्ष्ण हैं, बडा बलवान अरु प्रकाशवान, जैसे प्रलयकालकी वडवाग्नि होती है, ऐसा प्रकाशवान अरु बलवान ऐसा जो सुमेरु पर्वतकों दंतसाथ उठावै, तिस हस्तीकों महावतनें बल छल करिके बांधा, जैसे बलि राजाकों विष्णु भगवाननें बांधा, तैसे लोहकी संकरसों हस्तिकों पाय, अरु आप महावत जो निकट वृक्ष था, तिसपर चडि बैठा, किसनिमित्त बैठा था, जो कुंदकरि हस्तीके ऊपर चडि बैठो, अरु हस्ती संकर

कार महाकष्टको प्राप्त भया, कैसे दुःखको प्राप्त भया, जो वाणीकरि कह्या नहीं जाता, जब ऐसा दुःख पाया तब हस्तिके मनविषे विचार उपजा, जो अब मैं बलसाथ संकर न तोडौंगा, तौ कब छूटौंगा, तिन संकरकों बल करिके तोडि दिया, अरु वृक्षपर जो महावत बेठा था, सो गिर्या, सो हस्तिके चरणों आगे आय पडा, अरु भयकों प्राप्त भया, जैसे फल पवनकरि गिरपडता है, तैसे महावत भयकरि गिरपडा, जब इस प्रकार महावत गिऱ्या, तब हस्तिनें विचार किया, जो यह मृतकसमान है, तातें मुएकों क्या मारणां है, यद्यपि मेरा शत्रु है, तौ भी मैं नहीं मारता, इसके मारणेकरि मेरा क्या पुरुषार्थ सिद्ध होता है, तातें मैं नहीं मारता ॥ हे राजन्! जब ऐसे दयाकरि हस्तिनें महावतकों न मारा, जो पशुयोनिविषे भी दया मुख्य है, तब महावतकों छांडीकरि हस्ती वनविषे चला, जैसे बंधकों पाणी तोडीकरि वेगसाथ चलता है, तैसे संकरकों तोडीकरि हस्ती वनकों गया, जैसे स्वर्गके द्वारे तोडीकरि दैत्य जाय प्रवेश करते हैं, तैसे संकरकों तोडीकरि हस्ती वनविषे जाय प्रवेश किया, अरु हस्तिकों गया देखि महावत जो पडा था सो उठी बैठा, अरु अपणे स्वभावविषे स्थित भया, बहुरि हस्तिके पाछे चला, अरु हस्तिकों खोजि लिया, जैसे चंद्रमाकों राहु खोजि लेता है, तैसे वनविषे हस्तिकों खोजि लिया, देखा जो वृक्षके तले सोया पडा है, जैसे संग्रामकों सूरमा जीतिकरि निचिंत होता है, तैसे हस्तिकों निचिंत सोया पडा देखा, जो संकरकों तोडिकरि आय सोया है, तब महावतनें विचार किया जो इसकों वश करियें अरु यही उपाय करत भया, जो बेलेके चउफेर खाइकरि, जैसे ब्रह्मानें विश्वकों उत्पन्न करिके पृथ्वीके चउफेर समुद्रचक्र किया है, तैसे बेलेके चउफेर खाइका चक्रकरि लिया, अरु खाइके पर कछु तृण घास पाया, जैसे शरत्कालके आकाशविषे बदल देखणे मात्र होता है, तैसे तृण घास खाइ ऊपर देखणे मात्र दृष्ट आवैं, अरु बीच खाईकरि, तब एक समय हस्ती उठीकरि चल्या, अरु खाइके बीच गिरपडा, जब गिरपडा तब महावत हस्तिके निकट आया, अरु

संकरोंसाथ बांधा, जैसे दैत्य छल करिके देवताकों वश करते हैं, जैसे अगस्त्यमुनिनें छल करिके मंदरा चलकों रोकि छोडा था, तैसे हस्तिकों महावतनें वश किया, अरु हस्ति गिरपडा, जैसे सूके समुद्रविषे पर्वत गिरपडता हैं, तैसे खाइविषे हस्ती गिरपडा, अरु बडे दुःखकों प्राप्त हुआ, जो अब तप वनविषे पडा दुःख पावता है, काहेतें जो भविष्यका विचार न किया, अज्ञानीकों भविष्यकता विचार नहीं, इसीतें दुःख पावता हैं, वर्तमानकालविषे विचार नहीं करता, जो आगे क्या होणां है, इसीतें अज्ञानी हस्ती दुःखकों प्राप्त भया ॥ हे राजन्! यह जो आख्यान तेरे तांई मैं श्रवण कराये हैं, एक मणिका, एक हस्तिका, तिनकों जब तूं समझैगा, तब आगे मैं, उपदेश करौंगा ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे हस्त्याख्यानवर्णनं नाम सप्ततितमः सर्गः ॥ ७० ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब देवपुत्रनें ऐसे कहा तब राजा कहत भया ॥ हे देवपुत्र! यह दो आख्यान तुमनें कहे हैं सो तुम जानते हौ, मैं तौ कछु नहीं समझा, तातें खोलिकरि तुमही कहौ, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! तूं शास्त्रके अर्थविषे तौ बहुत चतुर हैं, सब अर्थका ज्ञाता हैं, परंतु स्वरूपविषे तेरे तांई स्थिति नहीं, जैसे आकाशविषे पर्वत नहीं ठहरता, तातें जो वचन मैं कहता हौं, सो बुद्धिकरि ग्रहण करु, जो हस्ती क्या है, अरु चिंतामणि क्या है, प्रथम जो सर्व त्याग तैंनें किया था, सो चिंतामणि थी, तिसके निकट तूं प्राप्त होकरि सुखी भया, जब तिसकों तूं अपणे पास राखता, तब दुःख सब निवृत्त हो जाते, सो मणिकों तैंनें निरादर किया, जो तिसकों त्याग्या, अरु काचकी मणि तप क्रियाकों प्राप्त भया, सो दरिद्रीही रहा ॥ हे राजन्! सर्वत्यागरूपी चिंतामणि थी, अरु यह क्रियाका आरंभ काचकी मणि है, सो तैंनें ग्रहण करी, तिसतें दारिद्रकी निवृत्ति नहीं होती, दुःखीही रहता, त्यागरूपी चिंतामणिका आवाहन था, अरु क्रियारंभ तिसका अनादर है ॥ हे राजन्! सर्व त्याग तैंनें नहीं किया, किया भी था परंतु कछुक रहता था, तिसके रहणेतें बहुरि विस्तारकों प्राप्त

भया, जैसे बडा बदल वायुकरि क्षीण होता है, अरु सूक्ष्म रहि जाता है, अरु पवनके रहेतें बहुरि विस्तार कों पावता है, अरु सूर्यकों छिपाय लेता है, सो बदल क्या है, अरु सूर्य क्या है, अरु थोडा रहणा क्या है सो सुण, स्त्रियां अरु कुटुंबतें आदि त्याग किया, अरु अहंकार इनविषे करणां सो बडा बदल है, अरु वैराग्यरूपी पवनकरि राज्य अरु कुटुंबका अहंकाररूपी बडा बदल निवर्त हुआ अरु देहादिकविषे जो अहंकार रहा सो सूक्ष्म बदल रहा, सो बहुरि वृद्ध होगया, जो अनात्म अभिमान करिके क्रियाका आरंभ किया, इस करिके आत्मारूपी सूर्य जो अपणां आप है, सो अहंकाररूपी बदलकरि आच्छाद्या गया, ज्ञानरूपी चिंतामणि ज्ञानरूपी काचकी मणि करिके जैसे छपन भई, जब ज्ञान करिके आत्माकों जाणैगा, तब आत्मा प्रकाशैगा, अन्यथा न भासैगा, जैसे कोउ पुरुष घोडेपर चडिके दउडावता है, तिसकी वृत्ति घोडेविषे होती है, तैसे जिस पुरुषका आत्माविषे दृढ निश्चय होता है, तिसकों आत्मातें भिन्न कछु नहीं भासता है ॥ हे राजन्! आत्माका पावणां सुगम है, जो सुखेनहीं पाइता है, अरु बडे आनंदकी प्राप्ति होती है, अरु तपादिक क्रिया जो हैं, तिसकों कष्टकरि सिद्धि होता है, अरु स्वरूपसुखकी प्राप्ति नहीं होती ॥ हे राजन्! मैं जानता हौं, तूं मूर्ख नहीं, शास्त्रोंका ज्ञाता है, अरु बहुत चतुर है, तथापि तेरे तांई स्वरूपविषे स्थिति नहीं, जैसे आकाशविषे पत्थर नहीं ठहरता, तातें मैं उपदेश करता हौं, तिसकों ग्रहण करु, तेरे दुःख निवर्त हो जावैंगे, अरु पाछे जो राज्यका त्याग आया है, जैसे ब्रह्माकी रात्रविषे संसारका अभाव हो जाता है, तैसे त्याग किया था ॥ हे राजन्! यह सर्वतें श्रेष्ठ ज्ञान कहा है, अरु कहता हौं, तैंनें जो तपक्रियाका आरंभ किया है, अरु तिसका जो फल जाण्या है, तिस ज्ञानतें श्रेष्ठ ज्ञान कहा है, अरु कहता हौं, जो तेरा भ्रम निवृत्त हो जावैगा ॥ हे राजन्! चिंतामणिका तात्पर्य संपूर्ण तेरे तांई कहा, अब हस्तिका वृत्तांत जो आश्चर्यरूप है सो श्रवण करु, जिसके समुझणेकरि अज्ञान निवृत्त हो जावैगा, मंदराचलका हस्ती

सो तूं है, अरु महावत तेरे तांई अज्ञानता है, इस अज्ञानरूपी महावतनें तेरेकों बांधा है, अरु हस्ती जो सं कलहुंसाथ बांधा था, सो आशारूपी संकलोंकरि बांधा था, अरु संकलतें भी तूं अधिक बांधा है, जो संक ल तौ घसते भी हैं, अरु आशारूपी फांसी घटती नहीं, दिन दिन बढती जाती है॥ हे राजन्! आशारूपी फां सी करिके तूं महादुःखी है, अरु जो हस्तीके बडे दंत थे, जिसकरि संकलोंकों तोडा था, सो तेरे दंत विवेक अरु वैराग्य हैं, जो तैंनें विचार किया, मैं बल करिके छूटौं, अरु राज्य कुटुंब पृथ्वीका त्यागकरि आया, अरु फां सीकों काट्या, तब आशारूपी रसे काटे, अज्ञानरूपी महावत भयकों प्राप्त भया, अरु तेरे चरणोंके तले आय प डा, जैसे वृक्ष ऊपर वैताल रहता है, अरु कोउ वृक्षकों काटणे आवता है, तब वैताल भयकों प्राप्त होता है, तैसेही तैंनें वैराग्य अरु विवेकरूपी दंतहूं करिके आशाके फांस काटे तब अज्ञानरूपी महावत गिर्या, अरु तैंनें एक घाउ लगाया, परंतु मारि न डारा तब महावत तुझतें भागि गया, जैसे वृक्षपर वैताल रहता है, वृक्षकों कोऊ काटणे लगता है, तब वैताल भागि जाता है॥ हे राजन्! तैसे वृक्षकों तैंनें काट्या, वैराग्यरूपी शस्त्र करिके तब अज्ञानरूपी वैताल भागा, अरु मूर्खता करिके तिसकों तैंनें न मारा, तिसकों छांडीकरि तूं वनविषे गया, जब तूं वनविषे आया, तब अज्ञानरूपी महावत तेरे पाछे चला आया, आएकरि तेरे चउफेर खाइ करि जो तपादिक क्रियाका आरंभ किया, तिस खाइविषे तूं गिरपडा, अरु महादुःखकों तूं प्राप्त भया, तब तेरेकों संकलहूंसाथ बहुरि बांधा, अरु देखणे लगा, जो अबतक दुःख पावता है अरु तूं कैसी खाइविषे गिर्या है, जो अनात्माभिमान करिके इहां तपादिक क्रियाका आरंभ किया है, जो मैं कहाता हौं ऐसी खाइ विषे तूं पडा है॥ हे राजन्! तूं जाणिकरि खाइविषे नहीं पडा, खाइके उपर घास तृण पडा था, छल करि के तूं गिर पडा है, सो छल अरु तृण कवन है, तूं श्रवण करु, प्रथम जो अज्ञानरूपी शत्रुकों न मारा अरु संकलोंके भय करिके तूं भागा, जो वन मेरा कल्याण करैगा, संत अरु शास्त्रके वचनोंकों न जान्या, जो ते

रे दुःखकों निवृत्त करही, अरु उन वचनरूपी खाइपर तृणादिक था, मूर्खता करिके तूं गिर्या, जैसे बलि राजा पातालविषे छल करिके बांधा हुआ है, तैसे भविष्यतका विचार किया नहीं, जो अज्ञानशत्रु रहा हुआ मेरा नाश करैगा, तिस विचार विना तूं बहुरि दुःखी हुआ, सर्व त्याग तौ किया परंतु ऐसे न जाना जो मैं अक्रिय हौं, इह क्रियाका आरंभ काहेकों करता हौं, इसीतें तूं बहुरि फांसीसाथ बांधा है ॥ हे राजन्! जो पुरुष इस फांसीतें मुक्त भया, सो मुक्त है, अरु जिसका चित्त अनात्म अभिमानकरि बांधा है, जो यह मेरेकों प्राप्त होवै, तिसकरि दुःखकों पावता है, जिस पुरुषनें वैराग्यविवेकरूपी दंतोंकरि आशारूपी जंजीरकों नहीं काटा, सो कदाचित् सुख नहीं पावता, विवेकतें वैराग्य उत्पन्न होता है, अरु वैराग्यतें विवेक होता है, विवेक कहिये सत्यकों जानणां, अरु असत देहादिककों असत्य जानणां, जब ऐसे जाण्या तब असत्की उर भावना नहीं जाती, सो वैराग्य हुआ, अरु वैराग्यतें विवेक उपजता है, विवेकतें वैराग्य उपजता है, इन विवेक अरु वैराग्यरूपी दंतकरि आशारूपी संकलकों तोड ॥ हे राजन्! यह हस्तीका वृत्तांत जो तुझकों कहा है, इसके विचार कियेतें मोह तेरा निवृत्त हो जावैगा ॥ हे राजन्! हस्ती वडा बली था, अरु महावत् छोटा बली था, तिस अज्ञानरूपी महावतकों मूर्खता करिके न मारा तिस करिके दुःख पावता है, तातें तूं वैराग्यविवेकरूपी दंतकरि आशारूपी फांसीकों तोड, तव दुःख सब मिटि जावैंगे ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे हस्तिवृत्तांतवर्णनं नाम एकसप्ततितमः सर्गः ॥ ७१ ॥ ॥ ॥

॥ देवपुत्र उवाच ॥ ॥ हे राजन्! ऐसी जो तेरी स्त्री चूडाला ब्रह्मवेत्ता थी, अरु सर्वज्ञान श्रेष्ठ साक्षात ब्रह्मस्वरूप अरु सत्वादी, तिसनें तेरे तांई उपदेश किया; अरु तैंनें तिसके वचनोंका निरादर किसनिमित्त किया, मैं तौ सर्व जाणता हौं, जो त्रिकालज्ञ हौं, तौ भी तूं अपणे मुखतें कहु, जो तिसका उपदेश अंगीकार क्यौं न किया, एक तौ यह मूर्खता करी, जो उपदेश न अंगीकार किया, अरु दूसरी यह मूर्खता

है, जो सर्व त्याग न करिके बहुरि वन अंगीकार किया, जो सर्व त्याग करता तौ सर्व दुःख मिटि जाते, जब ऐसे देवपुत्रनें कहा, तब राजा कहत भया ॥ हे देवपुत्र ! मैं तौ सर्व त्याग किया है, स्त्री पृथ्वी मंदिर हस्ती इत्यादिक जो ऐश्वर्य अरु कुटुंब हैं, सो सर्व त्याग किया है, तुम कैसे कहते हो जो त्याग नहीं किया, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! तैंनें क्या त्यागा है, राज्यविषे तेरा क्या था, जैसे ऐश्वर्य आगे था, तैसे अब भी है, अरु स्त्रीयां भी जैसे अवर मनुष्य थे, तैसे स्त्रियां थी, तिनविषे तेरा क्या था, जो त्याग किया, पृथ्वी, मंदिर अरु हस्ती जैसे आगे थे, तैसे अब भी हैं, तिनविषे तेरा क्या था जो त्याग किया है ॥ हे राजन् ! सर्व त्याग तैंनें अब भी नहीं किया, जो तेरा होवै, तिसका तूं त्याग कर, जो निर्दुःख पदकों प्राप्त होवै ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ ॥ हे रामजी ! जब इस प्रकार देवपुत्रनें कहा, तब सूर वीर जो इंद्रजित राजा था, सो मनविषे विचारत भया, जो यह वन मेरा है, अरु वृक्ष फूल फल मेरे हैं, इनका त्याग करौं, अरु कहत भया ॥ हे देवपुत्र ! वन अरु वृक्ष फूल फल टास जो मेरे थे, तिनका मैं त्याग किया, अब तौ सर्व त्याग हुआ क्यों, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! अब भी सर्व त्याग नहीं भया, जो वन अरु वृक्ष फूल फल तुझतें आगे भी थे, इनविषे तेरा क्या है, जो तेरा है, तिसकों त्याग, तब सुखी होवै ॥ हे रामजी ! जब इस प्रकार देवपुत्रनें कहा, तब राजा मनविषे विचारत भया जो मेरी जलपानकी बावली है, अरु मेरे बगीचे हैं, इनका त्याग करौं, जो सर्व त्याग सिद्ध होवै, अरु कहा ॥ हे भगवन् ! मेरी यह बावली अरु बगीचे हैं, तिनका त्याग किया, अब तौ मेरा सर्व त्याग सिद्ध हुआ क्यों, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! सर्व त्याग अब भी नहीं भया, जो तेरा है, तिसकों त्यागैगा, तब शांत पदकों प्राप्त होवैगा ॥ हे रामजी ! जब इस प्रकार देवपुत्रनें कहा तब राजा विचारणे लगा, जो अब मेरी मृगछाला अरु कुटी है, तिसका त्याग करौं, अरु कहा ॥ हे देवपुत्र ! मेरे पास एक मृगछाला अरु एक कुटी है, तिसका त्याग किया, अब सर्व त्यागी भया

क्यौं? तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! मृगछालाविषे तेरा क्या है, यह तौ मृगकी त्वचा है, अरु कुटीविषे तेरा क्या है, कुटी तौ माटी अरु शिलाकी है, इसकरि तौ सर्व त्याग सिद्ध नहीं होता, जो कछु तेरा है, तिसकौं त्यागै तब सर्व त्याग होवै, अरु तूं सर्व दुःखतें रहित होवै ॥ हे रामजी! जब ऐसे कुंभनें कहा तब राजानें मनविषे विचार किया, जो अब मेरा एक कमंडलु है, अरु एक माला है, एक लाठी है, इसका त्याग करौं, ऐसे विचारकरि राजा शांतिके लिये बोलत भया ॥ हे देवपुत्र! मेरी लाठी अरु कमंडलु अरु एक माला हैं, तिसका भी त्याग किया, अब मैं सर्वत्यागी भया क्यौं, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! कमंडलुविषे तेरा क्या है, कमंडलु तौ वनका तुंबा है, तिसविषे तेरा कछु नहीं, अरु लाठी भी वनके वासकी है, अरु माला भी काष्ठकी है, तिनविषे तेरा क्या है, जो कछु तेरा है, तिसका त्याग कर, जब तिसका त्याग करैगा तब दुःखतें रहित होवैगा ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभनें कहा, तब राजा शिखरध्वज मनविषे विचारत भया, जो अब मेरा क्या रहता है, तब देखा जो एक आसन रहता है, अरु वासन है, जिसविषे फूल फल राखते हैं, अब इनका त्याग करौं, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! आसन अरु वासन यह मेरे पास रहते हैं, इनका भी त्याग किया, अब तौ सर्वत्यागी भया क्यौं, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! अब भी सर्व त्याग नहीं भया, आसन तौ भेडकी उनका है, अरु वासन मृत्तिकाके हैं, इनविषे तेरा कछु नहीं, जो कछु तेरा है, तिसका त्याग कर, जो सर्व त्याग होवै, अरु दुःख निवृत्त हो जावै ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभनें कहा, तब राजा उठि खडा हुआ, अरु वनकी लकडी एकठीया करी, अरु अग्नि लगाई, जब बडी अग्नि लगी, तब लाठीकों हाथविषे लेकरि कहणे लगा ॥ हे लाठी! मैं तेरेसाथ बहुत देशोंका रटन किया है, परंतु मेरे साथ उपकार कछु न किया, अब मैं कुंभ मुनिका कृपातें तरौंगा, तेरे नमस्कार है, ऐसे कहिकरि लाठीकों अग्निविषे डारि दिया, बहुरि मृगछालाकों हाथविषे ले

करि कहा ॥ हे मृगकी त्वचा! बहुत कालमैं तेरे उपर आसन किया है, परंतु तुझनें उपकार कछु न किया, अब कुंभ मुनिकी कृपासों मैं तरौंगा, तेरे तांई नमस्कार हैं, ऐसे कहिकरि मृगछालाकों अग्निविषे डारि दीनी, बहुरि कमंडलुकों लेकरि कहणे लगा ॥ हे कमंडलु! धन्य हैं, मैं तेरे तांई धारा, अरु तुझनें मेरे जलकों धारा, तैंनें तुझसाथ, गुण गोप नहीं किया, तौ भी कमंडलुकी जैसे प्रवृत्ति त्यागणी है, तैसे निवृत्तिकी कल्पना भी त्यागणी है, तातें तेरेकों नमस्कार है, तुम जावहु, ऐसे कहीकरि कमंडलु भी अग्निविषे जलाय दिया, बहुरि मालाकों हाथविषे लेकरि कहणे लगा ॥ हे माला! तेरे मणके जो मैं फरे हैं, सो मानौ अपणे मैंनें जन्म गिने हैं, तेरे संबंधकरि जाप किया है, अरु दिशा विदिशा गया हौं, अब तेरेकों नमस्कार है, ऐसे कहीकरि मालाकों भी अग्निविषे डारि दीनी, इसी प्रकार फल फूल कुटी आसन सब जलाय दिये, बडी अग्नि जागी, अरु बडा प्रकाश भया, जैसे सुमेरु पर्वतकेपास सूर्य चढै, अरु मणिका भी चमत्कार होवै,तौ बडा प्रकाश होता है, तैसे बडी अग्नि लगी, अरु राजानें संपूर्ण सामग्रीका त्याग किया, जैसे पके फलकों वृक्ष त्यागता है, जैसे पवन चलणेतें ठेरता है, तब धूडतें रहित होता है, तैसे राजा सर्व सामग्रीकों त्यागी निर्विघ्न हुआ, अरु सर्व सामग्री अग्निविषे डारी, अरु अग्निरूप होत भई; जैसे नदियां समुद्रविषे जाय समुद्ररूप होतियां हैं, तैसे सब सामग्री अग्निरूप होत भई ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजसर्वत्यागवर्णनं नाम द्विसप्ततितमः सर्गः ॥ ७२ ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब संपूर्ण सामग्री जलाई, अरु भस्म हो गई, जैसे सदाशिवके गणनें दक्षप्रजापतिके यज्ञकों स्वाहाकरि दिया था, तैसे जेती कछु सामग्री थी, सो सब स्वाहा हो गई अरु वन बडा प्रज्वलित भया, जेते कछु वृक्षके रहणेवाले पक्षि थे,सो भाजि गए, अरु मृग पशु केई आहार करते,केई जुगली करते थे,सब भाजि गये,जैसे पुरकों आग लगेतें पुरवासी भाजि जावैं, तैसे भाजि गये, तब राजा मनविषे विचारत भया,जो अब कुंभकी कृपातें मैं

बडे आनंदकों प्राप्त भया ॥ अब दुःख मेरे मिटि गये हैं, जेती कछु वस्तु मनके संकल्पकरि रची थी, जो मेरी है सो जलाय दीई, तिसका न मेरे तांई हर्ष है, न शोक है, जेते कछु दुःख होते हैं, सो ममत्वकरि होते हैं, सो मेरा ममत्व अब किसीसाथ नहीं रहता, तातें दुःख भी कोउ नहीं, अब मैं ज्ञानवान भया हौं, अब मेरी जय है, अब निर्मल भया हौं, अरु सर्व त्याग किया है, ऐसे विचार करिके राजा उठि खडा हुआ, हाथ जोडी कहत भया ॥ हे देवपुत्र! अब मैं सर्व त्याग किया है क्यौं, जो आकाशही मेरे वस्त्र हैं, अरु पृथ्वी मेरी शय्या है, जब राजानें ऐसे कहा, तब कुंभ मुनिनें कहा ॥ हे राजन्! अब भी सर्व त्याग नहीं किया, जो तेरा है, तिसका त्याग करु, तब दुःख तेरे निवृत्त हो जावही, बहुरि राजानें कहा ॥ हे भगवन्! अब तौ अवर मेरेपास कछु नहीं रहता, नागा होकरि तुमारे आगे खडा हौं, अब एक रक्त मांसका देह है इंद्रियाकों धारणहारा, जो कहौ; तौ इसका भी त्याग करौं, पर्वत उपर जायकरि डारी देऊं, ऐसे कहीकरि राजा पर्वतकों दोड्या, जो देहकों डारि देऊं, तब कुंभ मुनिनें कहा ॥ हे राजा! ऐसे पुण्य देहकों क्यौं त्यागता है, इसके त्यागेतें सर्व त्याग नहीं होता, जिसके त्यागणेतें सर्व त्याग होवै, इसका त्याग करु, इस देहविषे क्या दूषण है, जैसे वृक्षसाथ फूल फल होते हैं, जब वायु चलता है, तब फूल फल गिरते हैं, सो फूल फल गिरनेका कारण वायु है, वृक्षविषे दूषण कछु नहीं, तैसे देहविषे दूषण कछु नहीं, जो देहके पालणेहारा अभिमान है, त्याग तिसका करु, जो सर्व त्याग सिद्धि होवै, अरु देह तौ गुण है, जो कछु इसकों देता है, सोइ लेता है, आगेतें बोलता नहीं, जड है, इसके त्यागतें क्या सिद्धि होता है, जैसे पवनकरि वृक्ष हीलता है, अरु भूकंपकरि पर्वत कंपते हैं, तैसे देह आप कछु नहीं करता, अवरके प्रेरी चेष्टा करता है, जैसे पवनकरि समुद्रविषे तरंग होते हैं, अरु तृणकों जहां जल ले जाता है, तहां चले जाते हैं, तैसे देह आपतें कछु नहीं करता, इसका जो प्रेरनेवाला है, तिसकरि चेष्टा करता है, तातें देहके प्रे

रनेवालेका त्याग करु जो सुखी होवै ॥ हे राजा! जिसकरि सर्व है, अरु जिसविषे सर्व शब्द हैं, अरु जो सर्व उरतें त्यागणे योग्य है,तिसका त्याग कर,जो तेरे सर्व दुःख मिटि जावैं, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! उह कवन है जो सर्व है,अरु जिसविषे सर्व शब्द हैं, अरु जो सर्व उरतें त्यागणे योग्य है ॥ हे तत्त्ववेत्ताविषे श्रेष्ठ! जिसके त्यागेतें जरा मृत्यु नष्ट हो जावै सो कहो,तब कुंभनें कहा,हे राजा! जिसका नाम चित्त है,अरु प्राण है, अरु देह है, ऐसा जो चित्त है, तिसका त्याग कर, अरु बाहर जो नानाप्रकारके आकार दृष्ट आते हैं,सो चित्तही करि दृष्ट आते हैं, तातें चित्तका त्याग करु ॥ हे राजा! जैसे सर्प खुदविषे बैठा होवै तौ खुदका दूषण कछु नहीं; विष सर्प विषे है, जिसकरि डसता है, तिसके नाश करणेका उपाय करु, अरु सर्व शब्द भी इस चित्तविषे है, अरु आत्मा है,जो मात्रपद है,जिसविषे न एक कहणां है,न द्वैत कहणा है,अरु सर्व उरतें इसी चित्तका त्याग करणा योग्य है, जब इस चित्तका त्याग करैगा, तब त्यागरूपी अमृतकरि अमर हो जावैगा, अरु जरा मृततें रहित होवैगा, अरु जब चित्तका त्याग न करैगा, तौ बहुरि देहकों धारैगा, अरु दुःख भोगैगा, अरु जैसे एक क्षेत्रतें अनेक दाणे उत्पन्न होते हैं, अरु जब क्षेत्रही जालि जाता है, तब अन्न नहीं उपजता, तैसे यह जो देह है,अरु जरा मृत्यु दुःख संसार इनका बीज चित्त है, जैसे अनेकका कारण क्षेत्र है, तैसे दुःख संसारका कारण चित्त है, तातें हे राजा! चित्तका त्याग करु, जब इसका त्याग करैगा, तब सुखी होवैगा ॥ हे राजा! जिसनें सर्व त्याग किया है, सो सुखी हुआ है, जैसे आकाश सर्व पदार्थतें रहित है, किसीका स्पर्श नहीं करता, अरु सर्वतें बडा है, अरु सुखरूप है, अरु सर्व पदार्थ नष्ट हो जाते हैं, तौ भी ज्यौंका त्यौं रहता है, जो आकाश सर्व त्याग किया है,हे राजा! तूं भी सर्वत्यागी होउ, राज्य अरु देह अरु कुटुंब गृहस्थ आदिक जो आश्रम हैं, सो सर्व चित्तनें कल्पे हैं, अरु जो एकका त्याग नहीं होता, तौ कछु नहीं त्यागा, जब चित्तका त्याग करै, तब सर्व त्याग होवै ॥ हे राजा! यह धर्म अरु वैराग्य अरु ऐश्वर्य तीनों चित्तके कल्पे हुए हैं,

जब चित्त पुण्यक्रियासों लगता है, तब पुण्यही प्राप्त होता है, जब पापक्रियासों लगता है, तब पापही प्राप्त होता है, अधर्म अरु अवैराग्य अरु दारिद्र होता है, जब पुण्यका फल उदय होता है, तब सुख प्राप्त होता है, अरु जब पापका फल उदय होता है, तब दुःख प्राप्त होता है, तातें जन्ममृत्यु दुःख नहीं मिटते, जब चित्तका त्याग होता है, तब सर्व दुःख नष्ट हो जाते हैं ॥ हे राजा ! जो कोउ पुरुष किसी वस्तुकों नहीं चाहता, जो मैं नहीं लेता, तब तिसकी पूजा बहुत होती है, अरु कोउ कहता है, जो मैं इस वस्तुकों लेउं, मेरेकों यह देवै, तब उसकों देता कोऊ नहीं, तातें सर्व त्याग करु, जो सुखी होवै, अरु सर्व त्याग कियेतें सर्व तूंही होवैगा, सर्वात्मा होवैगा, अरु संपूर्ण ब्रह्मांड अपणेविषे देखैगा, जैसे मालाके मणकेविषे तागा होता है, अरु मणके भी सूत्रके आधार होते हैं, तिनविषे अवर कछु नहीं होता, तैसे देखैगा, जो सर्व मैंही हौं, अरु एकरस हौं, मेरेहीविषे ब्रह्मांड स्थित है, अरु मैंही हौं, तुझतें इतर कछु नहीं ॥ हे राजा ! जिसनें सर्व त्याग किया है, सो सुखी हैं, अरु समुद्रकी नांई स्थित है, उसकों दुःख कोउ नहीं, तातें तूं चित्तका त्याग करु, जो राज्य दोष मिटि जावै, अरु इस चित्तके एते नाम हैं, चित्त मन अहंकार जीव अरु माया, यह सर्व चित्तहीके नाम हैं ॥ हे राजन् ! त्यागणे अरु अवरकी भिक्षा लेणेतें तौ चित्त वश नहीं होता, चित्त तबही वश होता है, जब पुरुष निर्वासनिक होता है, जबलग चित्त फुरता है, तबलग सर्व त्याग नहीं होता, जब यही फुरना निवृत्त होता है, तब चित्तका त्याग होता है, अरु चित्तकों त्यागिकरि भी त्यागके अभिमानतें रहित होणा, ऐसा शून्य पाछे जब तूं रहैगा, तब सर्वात्मा होवैगा, जब चित्तकों त्यागैगा, तब तिस पदकों प्राप्त होवैगा, जो जेते ऐश्वर्यसुख हैं, तिनका आश्रय है, अरु जेते दुःख हैं, तिनका नाश करणेहारा है, अरु जिसके जाणेतें किसी पदार्थकी इच्छा न रहैगी, काहेतें न रहैगी, जो सर्व आनंदके धारणेहारा तेरा स्वरूप है, वहुरि इच्छा किसकी रहै, जैसे आकाशके आश्रय देवलोकतें आदि सर्व विश्व रहता है, अरु आ

काशकों इच्छा कछु नहीं, जो इच्छा नहीं करता तौ भी सर्व आकाशहीविषे है, अरु सर्वका धारणेहारा है ॥ हे राजन्! जब तूं भी इच्छा किसकी न करैगा, तब निर्वासनिक होकरि अपणे स्वरूपविषे स्थित होवैगा, अरु जाणैगा जो सर्वका आत्मा मैंही हौं, सर्वकों धारी रहा हौं, अरु भूत भविष्य वर्तमान तीनों काल भी मेरे आश्रय हैं, जैसे समुद्रके आश्रय तरंग हैं, तैसे मेरे आश्रय काल है, अरु चित्तका संबंध तेरे तांई प्रमाद करिके है, अरु प्रमाद् यही है, जो चिन्मात्र पदविषे चित्त होकरि फुरता है, अरु चित्त कैसा है, जो जड भी है, अरु चेतन भी है, इसीका नाम चिद्‌जड ग्रंथि है, जब इह ग्रंथि खुल जावैगी, तब अपणे आपकों वासुदेवरूप जाणैगा, जब निर्वासनिक होवैगा, तब संसाररूपी वृक्ष नष्ट हो जावैगा, जैसे बीजविषे वृक्ष होता है, तैसे चित्तविषे संसार है, जैसे बीजके जलणेतें वृक्ष भी जलि जाता है, तैसे वासनाके दग्ध हुएतें संसार भी दग्ध होता है ॥ हे राजा! जैसे एक डब्बेविषे रत्न होते हैं, तौ रत्नोंके नाश हुए डब्बा नाश नहीं होता, अरु डब्बेके नष्ट हुए रत्न नष्ट होते हैं, सो डब्बा क्या है, अरु रत्न क्या है; श्रवण करु, डब्बा चित्त है, अरु रत्न देह है, तातें चित्त नष्ट होणेका उपाय करहु, जब चित्त नष्ट होवैगा, तब देहतें रहित होवैगा, देहके नष्ट हुए चित्त नष्ट नहीं होता, अरु चित्तके नष्ट हुए देह नष्ट हो जाता है, जब चित्तरूपी धूडतें रहित होवैगा, तब केवल शुद्ध आकाश होवैगा ॥ ॥ इति श्रीयो० नि० चित्तत्यागवर्णनं नाम त्रिसप्ततितमः सर्गः ॥ ७३ ॥ ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभने कहा, जो चित्तका त्यागणाही सर्व त्याग है, तब शिखरध्वजनें कहा, हे भगवन्! मैं चित्तकों स्थित कैसे करौं, संसाररूपी आकाशकी चित्तरूपी धूड है, अरु संसाररूपी वृक्षका चित्तरूपी वानर है, जो कबहुं, स्थित नहीं होता, तातें ऐसे चित्तकों मैं कैसे स्थित करौं, तब कुंभनें कहा, हे राजन्! चित्तका रोकणां तौ सुगम है, नेत्रोंके खोलणे अरु मुंदणेविषे भी कछु यत्न है; परंतु चित्तके रोकणेविषे कछु यत्न नहीं, परंतु सुगम किसकों है, जो दीर्घदर्शी है, अरु अज्ञानीकों चित्तका

रोकणां कठिण है, जैसे चंडालकों पृथ्वीका राजा होणां कठिण है, अरु जैसे तृणकों सुमेरु होणां कठिण है तैसे अज्ञानीकों चित्तका रोकणा कठिण है ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र! चित्तका तोडनां कठिण है, तौ भी टूटि जाता है, परंतु मनका रोकणां अति कठिण है, जैसे बडे मच्छकों बालक रोकी नहीं शकता, तैसे मैं चित्तकों रोकी नहीं शकता ॥ हे देवपुत्र! तुम कहते हो, जो मनका रोकणां सुगम है, अरु मुझकों ऐसे कठिण भासता है; जैसे मूर्त्ति लिखी हुई अंध पुरुषकों नेत्रसों नहीं दृष्ट आवती, तौ वे हाथविषे कैसे लेवै, तैसे तिनकों वश करणां मेरे तांई कठिण भासता है, प्रथम चित्तका रूप मेरे तांई कहो जो क्या है॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ ॥ हे राजन्! इस चित्तका रूप वासना है, जब वासना नष्ट होवै, तब चित्त नष्ट हो जावै, तातें चित्तका बीज तूं नष्ट कर, तब चित्तरूपी वृक्ष भी नष्ट होवै, न कोउ टास रहै, न कोउ फूल फल रहै, अरु जब टासकों काटैगा, तब बहुरि होवैगा, टासके काटणेतें वृक्ष नष्ट नहीं होता, बहुरि केई टास होता है, जब बीजकों नष्ट करै, तब वृक्ष भी नष्ट हो जावै ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! संसाररूपी सुगंधि है, तिसका चित्तरूपी फूल है, अरु संसाररूपी तंतु है, तिसका चित्तरूपी भीह है, अरु देहरूपी तृण है, तिसके उठावणे उडावणेवाला चित्तरूपी पवन है, अरु जरा मृत्यु अध्यात्मक अधिभूतक तेल हैं, तिनका यह तिल है, जिसतें तेल उपजता है, अरु संसाररूपी अंधेरी है, तिसका यह चित्तरूपी आकाश है, जो आकाशविषे केई अंधेरी होतियां हैं, अरु हृदयरूपी कमलका चित्तरूपी भंवरा है, तिस बीज भी कहो, अरु टास भी कहो, जो क्या है, अरु टासका काटणां क्या है, अरु वृक्ष क्या है, अरु फूल फल क्या हैं, सो कृपाकरि कहो॥ ॥कुंभ उवाच॥ हे राजन्! चेतनरूपी क्षेत्र स्वच्छ निर्मल है, तिसविषे अहंभाव बीज है, इसीकों अहंकार कहते हैं, अरु इसीकों चित्त कहते हैं, इसीकों मन कहते हैं, अरु इसीकों जड कहते हैं, इसीकों मिथ्या कहते हैं, तिस अहंविषे जो संवेदन है, सोई देह इंद्रियां हो पसरी है, तिसविषे जो निश्चय है, सो बुद्धि है, तिस बुद्धिविषे जो निश्चय

है, यह मै हौं, यह संसार है, सोइ जीव अहंकार है, अहंकार इस वृक्षका बीज है, अरु वासना इस चित्तरूपी वृक्षके टास हैं, अरु सुखदुःख इस चित्तरूपी वृक्षके फल हैं ॥ हे राजन्! इसका जो काटणां है, सो सुण, एकांत बैठीकरि चिंतवनातें रहित होणां, एक आश्रयकों त्यागिकरि दूसरेका अंगीकार करणां, इस प्रकार स्थित होणां, जो मैं ऐसा त्यागी हौं, इसका चिंतवणा यही टासकों काटणा है ॥ हे राजन्! इस टासके काटेतें वृक्ष नष्ट नहीं होता, काहेतें जो ऐसा होकरि स्थित होणां, जो मैं हौं, अरु वासना त्याग करै, कछु फुरै नहीं, जब अहंरूपी बीज नष्ट हो जाता है, तब चित्तरूपी वृक्ष नष्ट हो जाता है, काहेतें जो इसका बीज अहं है, जब अहंभाव बीज नष्ट हुआ, तब वृक्ष भी नष्ट हो जाता है, तातें चित्तका बीज तूं नष्ट कर ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र! तुमारा निश्चय मैं इहां जाण्या है, जो चित्तके त्यागेतें चित्तका बीज नष्ट करणां श्रेष्ठ है ॥ हे भगवन्! एता काल मैं टास काटता रहा हौं, इसीतें दुःख मेरे नष्ट नहीं भये, अरु तुमनें कहा, जो अहंही दुःखदायी है, सो अहंका उत्पन्न होणां कैसे होता है? ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! शुद्ध चेतनविषे जो चैत्योन्मुखत्व अहंका फुरणा हुआ जो मैं हौं, सो दृश्यरूप हुआ है, मिथ्या संवेदन करिके हुआ है, जैसे शांत समुद्रविषे पवन करिके लहरी तरंग होते हैं, तैसे शुद्ध आत्माविषे अहं फुर्णा है, तिस करिके संसार हुआ है, तातें अहंभावकों नष्ट करु, जो शांतपदविषे स्थित होवै, जो दुःखदायक वस्तु है, तिसकों नष्ट करै सो शांत होवै ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! उह कवन वस्तु है, जो जलावणे योग्य है, अरु उह कवन अग्नि है, जिसविषे जलती है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे त्यागवानविषे श्रेष्ठ राजा! तेरा जो अपणां स्वरूप है, तिसका विचार कर, जो मैं क्या हौं, यह संसार क्या है, इसका दृढ विचार करणां सोइ अग्नि है, अरु मिथ्या अनात्मा जो देह इंद्रियांदिकविषे अहंभाव है, तिसकों वास्तवरूप विचार अग्निकरि जलावहु, जब विचार अग्नि करिके अहंकार बीजकों जलावैगा, तब केवल चिन्मात्र होवैगा ॥ हे राजा! मेरे उपदेश करिके तूं आपकों क्या जा

नत भया है, सो मेरे तांई कहौ, तब राजानें कहा, मैं राजा भी नहीं, अरु पृथ्वी भी मैं नहीं, अरु पर्वत भी मैं नहीं अरु आकाश भी मैं नहीं, अरु दशों दिशा भी मैं नहीं, अरु मैं रुधिरमांसकी देह भी नहीं, अरु कर्म इंद्रियां, ज्ञान इंद्रियां भी नहीं, अरु मन बुद्धि भी मैं नहीं, अरु मैं अहंकार भी नहीं, इनतें रहित शुद्ध आत्मा हौं, परंतु हे भगवन्! अहंरूपी कलंकता मेरे तांई कहांतें लगी है, तिस कलंकके दूर करणेकों मैं समर्थ नहीं, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजा! इसी अहंका त्याग करु, जो मैं त्याग किया है, यह फुरणां भी न फुरै, शून्य हो रहु, जब इसका त्याग करैगा तब चेतन आकाश होवैगा ॥ हे राजा! तूं अपणे स्वरूपविषे जाणिकरि देख, जो कवन है, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! मैं यह जानता हौं, जो मेरा स्वरूप आत्मा है, सो सर्वका आत्मा है, अरु मैं आनंदरूप हौं, सर्व मेरा प्रकाश है, परंतु यह नहीं जानता जो अहंभावकलना कहांतें लगी है, इसके नाश करणेकों मैं समर्थ नहीं, अरु इह मैं जाण्या जो संसारका बीज चित्त है, अरु चित्तका बीज अहंकार है, तुमारी कृपातें मैं जाण्या है जो मेरा स्वरूप आत्मा है, अहं त्वं मेरेविषे कोउ नहीं, तुम भी इस अहंरूप कलंकताकों दूरकरि रहे हौ, मेरेतें दूर नहीं होता, बहुरि बहुरि आय फुरता है, जो मैं शिखरध्वज हौं, इस अहं करिके मैं संसारी हौं, इसके नाश करणेका उपाय तुम कहौ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! कारणविना कार्य नहीं होता, अरु जो कारणविना कार्य भासै तो जाणियें जो भ्रममात्र है, अरु मिथ्या है, अरु जिसका कारण पाइये सो जाणिये जो सत्य है, तातें तूं कह, इस अहंकार कारण क्या है, तब मैं उत्तर कहौंगा ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! अहंकारका कारण शुद्ध आत्मा है, शुद्ध आत्माविषे जो जानना हुआ है, जानणेमात्रविषे जानणेका उत्थान हुआ है, जो दृश्यकी उर लगा है, सो जानणा संवेदनही अहंका कारण है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! इस जानणेका कारण क्या है, प्रथम तूं यह कहु, पाछे दूर करणेका उपाय मैं कहौंगा ॥ हे राजा! जिसका कारण सत् होता है, तौ कार्य भी सत् होता है; अरु जो कारण झूठ होता है, तौ

कार्य भी झूठ होता है, जैसे भ्रम दृष्टि करिके दूसरा चंद्रमा आकाशविषे देखता है, सो कारण तिसका भ्रम है, तातें इस जानणे संवेदनका कारण कहु जो क्या है, जो जानणां संवेदन दृष्ट अरु दृश्यरूप होकरि स्थित भ ई है, अरु दृश्यदृष्टरूप होकरि स्थित भई है ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र ! जानणेका कारण देहादिक दृश्य है, काहेतें जो जानणां तब होता है, जब जानणे योग्य वस्तु आगे होती है, जो आगे वस्तु नहीं होती है तौ तिसका जानणाभी नहीं होता, तातें जानणेका कारण देहादिक हुए ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! यह देहा दिक मिथ्या है, भ्रम करिके हुए हैं, इनका कारण तौ कोउ नहीं ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र! देहका कारण तौ प्रत्यक्ष है, खाता पिता है, अरु पितातें इसकी उत्पत्ति भई है, अरु प्रत्यक्ष कार्य करता दृष्ट आता है, तुम कैसे कहते हौ, जो कारणविना है, अरु मिथ्या है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा ! पिताका कारण कव न है, पिता भी मिथ्या है, जैसे स्वप्नविषे पिता अरु पुत्र देखिये सो दोनों मिथ्या हैं, तातें कहु पिताका का रण क्या है ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! पुत्रका कारण पिता, अरु पिताका कारण पितामह है, इसी प्रकार परंपरा करिके सर्वका कारण ब्रह्मा प्रत्यक्ष जानीता है, जो सर्वकी उत्पत्ति ब्रह्माजीतें भई है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन् ! ब्रह्मातें आदि काष्ठपर्यंत सर्व सृष्टि संकल्पकी रची है, अरु देह भी भ्रम करिके भासता है, जै से मृगतृष्णाका जल भासता है, जैसे सीपीविषे रूपा भासता है, तैसे आत्माविषे देह भासता है, जैसे आ काशविषे दो चंद्रमा भ्रम करिके देखिते हैं, तैसे आत्माविषे यह संसार भ्रम करिके भासता है, अरु जो तूं कहै, क्रिया कैसे दृष्ट आते हैं तौ सुण, जैसे कोउ कहै, वंध्याके पुत्रकों भूषण पहराये हैं, जो वंध्याके पुत्रही नहीं तौ भूषण किसनें पहिरेसो भ्रम करिके भासता है, जैसे स्वप्नविषे सब क्रिया होती है सो भ्रममात्र है, तैसे यह संसार तेरे भ्रमविषे है, जब भ्रम निवृत्त होवैगा, तब केवल आत्माही भासैगा ॥ हे राजन् ! जैसे तूं आपणा देह जानता है, तैसे ब्रह्माका भी जाण, ब्रह्माका कारण कवन है, तातें इस भ्रमतें जाग, जो

तेरा भ्रम नष्ट हो जावे ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! मैं जाग्या हौं, अब मेरा भ्रम नष्ट भया है, अरु मैंनें यह संसार मिथ्या जाण्या है, जो केवल संकल्पमात्र है, जो कछु दृश्य है सो मिथ्या है, अरु एक आत्माही मेरे निश्चयविषे सत् भया है ॥ हे भगवन् ! ब्रह्माका कारण भी ब्रह्म है, अरु अद्वैत है, अविनाशी है, अरु सर्वात्मा है, ब्रह्मा कारण यह हुआ ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन् ! कारण अरु कार्य द्वैतविषे होते हैं सो असत् है, जो तिस कारणका देशतें भी अंत होता है, वस्तुतें भी अरु कालतें भी अंत हो जाता है, अरु परिणामी होता है, जो वस्तु परिणामी होवे सो मिथ्या है ॥ हे राजा ! आत्मा अद्वैत है, जिसविषे न एक कहणां है, न द्वैत कहणां है, न भोगता है, न भोग है, न कर्म है, अद्वैत है, जो स्वरूपतें परिणामकों नहीं प्राप्त भया, अरु सर्वात्मा है, जो सर्वदेश है, अरु सर्वकाल भी है, जो सर्व वस्तुविषे पूर्ण है, अरु अद्वैत है, जो अद्वैत है, तौ कारण कार्य किसका होवै, कारणकार्यका संबंध द्वैतविषे होता है, अरु परिणामी होता है, अरु जिसविषे देशकालका अंत है सो आत्मा अद्वैत है, तिसविषे न कोउ देश है, न काल है, न कोउ वस्तु है, चिन्मात्रपद है ॥ हे राजा ! मैं जानता हौं, जो तूं जाग्रत होवैगा, भ्रम तेरा नष्ट हो जाता है, जैसे बरफकी पुतली सूर्यकी किर्णासों क्षीण हो जाती है, तैसे तेरा अज्ञान नष्ट हो जाता है, अज्ञानके नष्ट हुएतें तूं आत्माही होवैगा, तूं अपणे प्रत्यक् चेतनस्वरूपविषे स्थित होहु, अरु देख, जो ब्रह्मा आदिक सर्व परमात्माका किंचन है, परमात्माही ऐसे होकरि स्थित भया है, अरु जो दृष्टि पडता है, तिस सर्वका अपणां आप आत्मा है, जो जागै तौ जाणै, जागैबिना नहीं जाणता ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! तुमारी कृपातें मैं जाग्या हौं अरु जानता हौं, जो मेरा स्वरूप आत्मा है, अरु मैं निर्मल हौं, अब मेरा मुझकों नमस्कार है, एक मैंही हौं, मेरेतें इतर कछु नहीं, अरु मैं आपकों जान्या है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे राजविश्रांतिवर्णनं नाम चतुःसप्ततितमः सर्गः ॥ ७४ ॥ ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भग

वन्! तुम कैसे कहते हौ, जो ब्रह्माका कारण कोउ नहीं, आत्मा ऐसा ईश्वर है, जो अनंत हैं अरु अच्युत अव्यक्त अरु अद्वैत है, परमाणुका विषय नहीं, अरु परमब्रह्म है, सोइ ब्रह्माका कारण है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! तूंही कहता है, जो आत्मा अनंत है, जो अनंत है, तिसकों देश काल वस्तुका परिच्छेद नहीं, सर्व देश सर्व काल सर्व वस्तु पूर्ण हैं, सो कारण कार्य तिसका होवै, कारण तब होवै जब प्रथम द्वैत होवै सो आत्मा अद्वैत है, अरु कारण तिसकों कहते हैं, जो कार्यतें पूर्व होवै, अरु पाछे भी उही होवै, जैसे घटके आदि मृत्तिका है, अंत भी मृत्तिका होती है, तिसकों कारण कहते हैं, सो आत्माविषे न आदि है, न अंत है, आत्मा अनंत है, अरु कारण तब होता है, जब परिणाम होता है सो आत्मा अच्युत है, अपणे स्वरूपतें कदाचित् नहीं गिर्या, अरु भोक्ता भी द्वैतविषे होता है, सो आत्मा अद्वैत है, भोग भोक्ता दोनों नहीं, अरु आत्माविषे कर्म भी नहीं, जो आत्मातें आदि कवन है, जिसकरि आत्मा सिद्ध होवै, अरु किसीका कार्य भी नहीं, काहेतें जो कार्य होता है सो इंद्रियांका विषय होता है, सो आत्मा अव्यक्त है, अरु जो कार्य होता है, तिसका कारण भी होता है, सो आत्मा सर्वकी आदि है, तिसका कारण कवन होवै जो सर्वात्मा है, अरु स्वच्छ है, आकाशवत निर्मल है, सो तेरा स्वरूप है ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! बड़ा आश्चर्य है, मैं जाण्या है, जो आत्मा अद्वैत है, सो न किसीका कारण है, न कार्य है, अरु अनुभवरूप है सो मैं हौं, अरु निर्मल हौं, विद्या अविद्याके कार्यतें रहित हौं, अरु निर्वाण पद हौं, अरु निर्विकल्प हौं, मेरेविषे फुरणां कोउ नहीं, बहुरि कैसा हौं, जो मैं नहीं अरु मैंही हौं, ऐसा जो सर्वात्मा हौं, मेरा मुझकों नमस्कार है ॥ ॥ इति श्रीयो० निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजविश्रांतिवर्णनं नाम पंचसप्ततितमः सर्गः॥७५॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! राजा शिखरध्वज कुंभमुनिकों प्रबोध हुआ, ऐसे वचन कहीकरि केवल निर्वाणपदविषे स्थित भया, जब निर्विकल्प फुरणेतें रहित एक मुहूर्तपर्यंत स्थित रहा, जैसे दीपक वायु

तें रहित स्थित होता है, तब कुंभनें जगायकरि कहा ॥ हे राजन्! तेरा समाधिसाथ क्या है, अरु उत्थान क्या है, तूं तौ केवल आत्ममात्र है, अरु मैं जानता हौं, जो तूं परम ज्ञानकरि शोभत भया है, जैसे डब्बे विषे रत्न होता है, तिसका प्रकाश बाहिर दृष्ट नहीं आता, अरु जब डब्बेसों निकासीकरि देखिये, तब बडा प्रकाश भासता है, तैसे अविद्यारूपी डब्बेसों तूं निकस्या है, अरु परमज्ञान करिके शोभत भया है॥ हे राजा! तेरेविषे न कोउ क्षोभ है, न कोउ उपाधि है, संसारके रागदोषतें तूं रहित भया है, शांतरूप जीवन्मुक्त होकरि विचरु, तेरे तांई उपाधि कोउ न लगैगी॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभमुनिनें कहा, तब राजा शांतरूप हो गया, अरु कहा ॥ हे भगवन्! जो कछु तुमनें आज्ञा करी सो सर्व भली प्रकार मैं जाण्या है, अब एक प्रश्न अवर है, तिसका उत्तर कृपाकरि कहौ, जो मैं दृढ स्थित होउं॥ हे भगवन्! आत्मा तौ एक है, अरु शुद्ध है, केवल आकाशरूप है, चेतनमात्र है, तिसविषे द्रष्टा दर्शन दृश्य त्रिपुटी कहांतें उपजी है, सो कहौ ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! जो कछु स्थावर जंगम संसार है, सो महाप्रलयपर्यंत है, जब महाप्रलय होता है, तब केवल आत्माही शेष रहता है, अरु स्वच्छ निर्मल होता है, तहां न तेज होता है, न अंधकार होता है, केवल अपणे आप स्वभावविषे स्थित होता है, अरु जेता कछु आनंद है, तिसका अधिष्ठान आत्मा है, अरु सतअसततें रहित है, सत कहियें जिसकों बुद्धि इदंकरि कहते हैं, अरु असत कहियें जिसकों नहीं कहते हैं, तिस सतअसततें रहित अरु सर्व लक्ष्मीकरि संयुक्त है, जो अपणां स्वभावमात्र है, जिसविषे उपाधि कोउ नहीं, अरु सर्वदा प्रकाशवान है, अरु सर्वदा उदयरूप है, तिस परमात्माका यह संसार चमत्कार है, जैसे रत्नका चमत्कार लाट होती है, तैसे ब्रह्मका चमत्कार यह संसार है, तातें ब्रह्मरूप है, इतर कछु नहीं हुआ, केवल ब्रह्मरूप है, अरु ब्रह्मतें इतर करिके है, सो मिथ्याही भ्रम जाणनां. जो कछु आकार भासते है, सो असत हैं ॥ हे राजा! जो सब आकार मिथ्या हैं, तौ तेरी सं

वेदन भी मिथ्या है, आत्माविषे अहंत्वंका उत्थान कोउ नहीं, केवल ज्ञानमात्र है, अरु केवल सतरूप है, अरु आनंदरूप है, अरु अविद्या तमतें रहित प्रकाशरूप है, अरु प्राणोंकरि नहीं जाणीता, जो इंद्रियांका विषय नहीं, अरु मनकी चिंतवनातें रहित है, काहेतें जो सर्वका द्रष्टा है, अरु सर्वका अपणां आप अनुभवरूप है ॥ हे राजा ! तिसविषे स्थित होहु, बहुरि आत्मा कैसा है, जो बडेतें बडा है, अरु सूक्ष्मतें सूक्ष्म है, अरु स्थूलतें स्थूल है, जिसविषे आकाश भी किसी उर अणु जैसा पाइता है, अरु ब्रह्मांड भी तिसविषे तृणसमान पाइते हैं, अरु अपणे आपकरि पूर्ण है, अरु अपणे आपकरि घूर्म है, अरु किंचित भी तिसतें उत्पन्न नहीं भया, अरु नानाप्रकार करिके स्थित भया है, फुरणे करिके जगत भासता है, फुरणेके निवर्त हुए केवल शुद्ध आत्मा है ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! तुम कहते हौ, जो संसार फुरणेमात्र है, अरु आत्मा शुद्ध शांतिरूप है, अरु निर्विकल्प है, तौ तिसविषे संवेदन फुरणां कहांतें आया है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन् ! फुरणां भी आत्माका चमत्कार है, जैसे पवनविषे सस्पंद फुरणां शक्ति भी है, अरु निस्पंद ठहरणां शक्ति भी है, जब फुरता है, तब स्पर्श चलणां प्रगट होता है, जब ठहर जाता है, तब प्रगट नहीं होता, तैसे संवेदन जब फुरता है, तब नानाप्रकार होते हैं, अरु जगत भासता है, जब फुरणां मिट जाता है, तब केवल शुद्ध आत्मा भासता है ॥ हे राजन् ! आत्मसत्तामात्र है, अरु संसार भी सन्मात्र आत्माही है, जो सम्यक् दृष्टिकरि देखियें तौ आत्माही भासता है,अरु असम्यक् दृष्टिकरिके दुःखदायक जगत भासता है,जिसके मनविषे संसारभावना है, तिसकों दुःखदायक भासता है, अरु जिसके हृदयविषे आत्मभावना होती है, तिसकों आत्माही भासता है, अरु सुखरूप होता है, काहेतें जो आत्मा नाम अपणे आपका है, जिसनें जगत्कों अपणां आप जाण्या, तिसकों दुःख कहां होवै ॥ हे राजन् ! यह संसार भावनामात्र है, जैसी भावना होती है, तैसेही भासता है, जिसकी भावना विषविषे अमृतकी होती है, तौ विष भी अमृत हो जाता है, अरु जिसकी भावना अमृ

तविषे विषकी होती है, तब अमृत भी विष हो जाता है, काहेतें जो संसार भावनामात्र है, जैसी भावना दृढ करता है, यद्यपि आगे उह वस्तु न होवै तौ भी हो जाती है, तातें संसार भावनामात्र मिथ्या है, ज्ञानवानकों दुःख कदाचित् नहीं देता अरु अज्ञानीकों सुख कदाचित् नहीं देता ॥ हे राजन्! अहंता अरु संवेदन चित्त अरु चैत्य यह भी आत्माकी संज्ञा है, जैसे आकाश कहियें शून्य कहियें, नभ कहियें इह सर्व संज्ञा आकाशहीकी हैं, तैसे सर्व संज्ञा आत्माकी हैं, आत्मातें इतर कछु नहीं, अहं त्वं सर्व आत्माके आश्रय हैं, जैसे भूषण स्वर्णके आश्रय होते हैं, परंतु स्वर्ण परिणामकरि भूषण होता है, जो पूर्वरूपकों त्यागता है, आत्मा तैसे भी नहीं, केवल एकरस है, अरु अपणे आपविषे स्थित है, कदाचित् परिणामकों नहीं प्राप्त भया, यह संवेदन आत्माका चमत्कार है, अरु सत असततें आत्मा पर है, जेती कछु दृश्य है, सो आत्माविषे नहीं, चित्त करिके रची है, इसीतें पर है ॥ हे राजन्! सो कारण कार्य किसका होवै, कारण कार्य तब होता है, जब दृश्य होता है, सो आत्मा किसीका विषय नहीं, कारण कार्य किसीका होवै, अरु विश्वकी आदि भी आत्मा है, अंत भी आत्मा है, अरु मध्यविषे भी आत्माही है, जो कछु अवर भासता है, सो भ्रममात्र है, जैसे आकाशविषे घर मंडल पुर दृष्ट आते हैं, तिसकी आदि भी आकाश है, अंत भी आकाश है, अरु मध्य भी आकाश है, जो घर मंडल पुर भासते सो मिथ्या हैं, जैसे अग्नि नानाप्रकार दृष्ट आता है, सो मिथ्या आकार है, एक अग्निही है, तैसे सर्वकी आदि मध्य अंत एक आत्माही सार है ॥ हे राजन्! जैसे जलविषे भी देश काल होता है, काहेतें जो दृश्य है सो इंद्रियांका विषय है, यह तरंग अमके स्थानतें उठा है, अरु अमके स्थानविषे जाय लीन भया, तौ स्थान देश हुआ, अरु उपजीकरि एता काल रहा सो काल हुआ, अरु जिसकों इंद्रियविषयकरि न शकही, तिसविषे देश काल कैसे होवै ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! मैं भली प्रकार जाण्या है, जो आत्मा चिन्मात्र है, ज्ञान इंद्रियां कर्मइंद्रियांतें पर है

अरु देश काल इंद्रियां मनकरि जाणता है,जो अमका देश है, अमका काल है,जहां इंद्रियां अरु मनही न होवै, तहां देश काल कहां है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! जो तैंनें ऐसे जाण्या तौ तूं जाग्या है, आत्माविषे देश काल कोउ नहीं, इह मन इंद्रियांकरि जाणीता है, जो यह देश है, अरु यह काल है, जो इनतें रहित होकरि देखै तौ आत्माही भासै, अरु जो इनसहित देखै तौ संसारही दृष्ट आवैगा ॥ हे राजन्! इनतें रहित होकरि देख, ज़ो संसार तेरेविषे कछु न रहै, जो अमका प्रश्न किया, अब अमका प्रश्न करौं, संसार तब लग होता है, जबलग इनका संयोग अपणेसाथ होता है ॥ हे राजन्! ब्रह्मकरि ब्रह्मकों देखै, अरु पूर्णकों देखै, जो तूं भी पूर्ण होवैही, जब पूर्ण होवैगा, तब सर्व उर आपकों जाणैगा, अरु सर्व संज्ञा तेरीही होवैगी, अरु निर्वाच पदकों प्राप्त होवैगा, जहां इंद्रियांकी गम नहीं, केवल आकाशरूप है, जैसे आकाश अपणी शून्यताकरि पूर्ण है, तैसे तूं अपणे चेतन स्वभावकरि आप पूर्ण होवैगा, जब मनसहित षट् इंद्रियांतें रहित होकरि देखैगा, अपणे आपकों बहुरि इनसहित देखैगा तौ भी तेरे तांई चेतन आत्माही भासैगा, संसार का शब्द अर्थ तेरे हृदयतें उठि जावैगा, शब्द यह जो संसार है, अरु तिसकों सत् जानणां यह अर्थ है, सो भावना निवृत्त हो जावैगी, केवल आकाशरूप आत्माही भासैगा, अरु संसार संवेदनमात्र है, संवेदन कहियें चित्तशक्तिका चमत्कार है, यही चित्तशक्ति ब्रह्मा होकरि स्थित भई है, अरु संसारकों देखणे लगी है, जब अंतर्मुख होती है, तब आत्माही दृष्ट आता है, आत्मा सदा एक रस है, जब बहिर्मुख होती है, तब संसार दृष्ट आता है,जैसी यह भावना करता है,तैसेही आगे दृष्ट आता है, जब संसारकी भावना होती है तब संसारही भासता है, जब आत्माकी भावना होती है, तब आत्माही भासता है, आत्मा सदा एकरस है, अरु असंसारी है, तातें हे राजन्! तूं आत्माकी भावना करु,जो तेरे तांई आत्माही भासै॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजबोधनं नाम षट्सप्ततितमः सर्गः ॥ ७६ ॥ ॥ ॥

॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! यह संसार जो तेरे तांई भासता है, सो आत्माविषे नहीं, केवल शुद्ध आत्माविषे जो अहं उत्थान है, सोइ संसार है, सो अहंका चमत्कार न सत है, न असत है, न अंतर न वाहिर है, न शून्य है, न अशून्य है, केवल अपणे आपविषे स्थित है, अरु संसारका प्रध्वंसाभाव भी नहीं, प्रध्वंसाभाव कहिये जो पहिले होवै, पाछे नाश हो जावै, सो संसारका उदय अरु अस्त होणां आत्माविषे नहीं, केवल अपणे आपविषे स्थित है, तिसतें इतर कछु नहीं, यह कहणां भी आत्माविषे नहीं, जो केवल अपणे आपविषे स्वाभाविक स्थित है, तिसविषे वाणीकी गम नहीं, वाणी तिसकों कहते हैं, जहां दूसरा होता है, जहां दूसरा न होवै तहां वाणी क्या कहै, यह कहणां भी तेरे उपदेशनिमित्त कहा है, आत्माविषे किसी शब्दकी प्रवृत्ति नहीं ॥ हे राजा ! ऐसा आत्माका कारण कार्य किसका होवै, आत्मा शुद्ध है, निर्विकार है, अरु प्रमाणोंतें रहित है, जो किसी लक्षणकरि प्रमाण किया नहीं जाता, सो आकार होकरि स्थित भया है अरु शांतरूप है ॥ हे राजा ! ऐसा आत्मा है, कारण कार्य किसका होवै, कारण कार्य तब होता है, जब प्रथम परिणामकों प्राप्त होता है, अरु क्षोभकों प्राप्त होता है, सो आत्मा शांतरूप है, अरु कारण तब होवै, जब क्रिया करिके कार्यकों उत्पन्न करै, सो आत्मा अक्रिय है, क्रियातें रहित है, अरु कारणकों कार्यतें जाणीता है, सो आत्मा चिन्हतें रहित है, अरु प्रमाणोंका विषय नहीं तातें कारण कार्य आत्मा किसीका नहीं, अरु आत्माकों कारण कार्य मानणा मेरे तांई आश्चर्य आता है ॥ हे राजन्! जो वस्तु उपजती है, सो नष्ट भी होती है, अरु जो नष्ट होती है सो उपजती भी है, सो आत्मा सर्वकी आदि है, अरु अजन्मा है, अरु निर्विकार है, तिसविषे स्थित होउ, जो तेरा संसार निवृत्त हो जावै, यह संसार अज्ञान करिके भासता है, जब तूं स्वरूपविषे स्थित होकरि देखैगा, तब संसार न भासैगा, अरु ऐसे भी न भासैगा, जो संसार आगे था, अब निवृत्त हुआ है, एकरस आत्माही भासैगा, केवल शून्य आकाश हो जा

वैगा, शून्य कहियें संसारतें रहित हो जावैगा, स्वरूप चेतन नाना करिके भी उही है, अरु एक भी उही है, शून्य है, अरु शून्यतें रहित है, द्वैतरूप भी उही है, अद्वैतरूप भी उही है, ऐसा भासैगा॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजप्रथमबोधो नाम सप्तसप्ततितमः सर्गः ॥ ७७ ॥ ॥

॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! जो कछु देखता है, सो चेतन घन है, तिसविषे अहं त्वं शब्द कोउ नहीं, अरु अहं त्वं शब्द प्रमादकरि होते हैं, जब आत्माविषे स्थित होकरि देखैगा, तब आत्मातें इतर कछु न भासैगा, तौ अहं त्वं शब्द कहां भासै ॥ हे राजन्! यह नानाप्रकारकी संज्ञा चित्ततें कल्पी है, जब चित्ततें रहित होवैगा, तब नाना अरु एक संज्ञा कोउ न रहैगी ॥ हे राजन्! सर्व ब्रह्म है, यह वाक्य वेदका सार है, जब इस वाक्यविषे दृढ भावना बुद्धि होवैगी तब एकरस आत्मही दृष्ट आवैगा, अरु चित्त नष्ट हो जावैगा, जब चित्त नष्ट हुआ, तब केवल महाशुद्ध आकाशकी नांई स्थित होवैगा, निर्दुःख पदकों प्राप्त होवैगा, जो पद सर्वकी आदि है, अरु सर्वदा मुक्तरूप है ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! तुम कहा जो चित्तके नष्ट हुएतें दुःख कोउ न रहैगा, सो चित्तनष्टका उपाय तुम कहा है, परंतु मैं दृढकरि नहीं समझा, तातें मेरे दृढ होणेके निमित्त कृपा करिके बहुरि कहौ, जो चित्त नष्ट कैसे होता है॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन! यह चित्त न किसी कालका है, अरु न किसीकों है, न यह देखता है, चित्त हैही नहीं, तौ मैं तेरे तांई क्या कहौं ॥ अरु जो चित्त तुझकों दृष्ट आता है तौ तूं आत्माही जाण, आत्मातें इतर वस्तु कछु नहीं ॥ हे राजन्! महासर्गके आदि अरु अंत सृष्टि कोउ नहीं, केवल आत्मा है, अरु यह कहणां भी आत्माविषे नहीं, मैं तेरे जतावणेके निमित्त कही है, अरु मध्य जो कछु दृष्ट आता है, सो अज्ञानीकी दृष्टिविषे है, आत्माविषे सृष्टि कोउ नहीं, आत्मा किसीका उपादान कारण, अरु निमित्त कारण नहीं काहेतें जो अच्युत है, परिणामकों नहीं प्राप्त भया, अरु उपादान भी परिणामकरि होता है, आत्मा शुद्ध है, अरु निराकार है,

आकाशरूप है, सो कारण कार्य किसका होवै, अरु चित्त भी वासनारूप है, वासना तब होती है, जब वास होती है, वास कहियें वासना करणेयोग्य, जो आगे सृष्टि भी नहीं तौ वासना किसकी फुरै, अरु चित्त विषे संसारकी स्थिति कैसे होवै, तातें चित्त कछु नहीं, यह विश्व आत्माका चमत्कार है, अरु सृष्टि आत्माविषे कोउ नहीं, निरालंब केवल अपणे आपविषे स्थित है, हे राजन्! संसार भी नहीं भया, अरु चित्त भी नहीं भया, तौ अहं त्वं आदिक शब्द भी आत्माविषे कोउ नहीं, यह शब्द तब होते हैं, जब चित्त होता है, अरु चित्त तबलग है, जबलग वासना है, जब निर्वासनिक पदकों प्राप्त भया, तब कल्पना कोउ नहीं रहती ॥ हे राजन्! यह संसार महाप्रलयविषे नष्ट हो जावैगा, सत असत संसार कछु न रहैगा, एक आत्माही शेष रहैगा, जो निराकार अब शुद्ध है, जबलग महाप्रलय नहीं भया, तबलग संसार है, सो महाप्रलय क्या है, श्रवण करु, एक क्षण आत्माका साक्षात्कार होणां, तिसकरि सृष्टिका शेष भी न रहैगा, सो ज्ञानही महाप्रलय है, अरु अब जो दृष्टि आता है, सो मिथ्या है, यह क्रिया भी मिथ्या है, अरु इसका भान होणां भी मिथ्या है, जैसे स्वप्नकी क्रिया भी मिथ्या है, तिसका भान होणां भी मिथ्या है, तैसे जाग्रत संसार स्वप्नमात्र है, कारणविनाही भासता है, जो कारणविना है, सो मिथ्या है, इसका कारण अज्ञान ही है, जो अपणा न जानणां, जब आपकों जाण्या तब आपणां आपही भासैगा, जैसे स्वप्नविषे अपणे न जानणेकरि भिन्न आकार भासते हैं, जब जाग्या तब आपणा आपही जाणता है जो मैंही था ॥ हे राजन्! मेरे तांई तौ एक आत्माही दृष्ट आता है, आत्माही है, आत्मातें इतर संसार कोउ नहीं, अरु इस संसारकों स्थित मानणां मूर्खता है, सदा चलरूप है, वेद शास्त्र अरु लोक भी कहता है जो संसार मिथ्या है, अरु आप भी जाणता है जो नष्ट हो जाता है, दृष्टि आता है, तिसविषे आस्था करणी मूर्खता है, आत्मा विषे संसार नाना अनाना कोउ नहीं, आत्मा सर्वदा अपणे आपविषे स्थित है, शुद्ध है, अरु अच्युत

ज्यौंका त्यौं है ॥ ॥ इतिश्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजबोधो नाम अष्टसप्ततितमः सर्गः ॥७८॥
शिखरध्वज उवाच ॥ हे भगवन्! अब मेरा मोह नष्ट भया है, अरु अपणा आप मैंनें जाण्या है, तुमारी कृपातें मेरा संसार निवृत्त भया है, शोकसमुद्रकों अब तर्या हौं, अरु शांत पदकों प्राप्त भया हौं, अहं त्वं शब्द मेरेविषे कोउ नहीं निर्वाणपदकों प्राप्त भया हौं, अच्युत हौं, चिन्मात्र हौं, केवल हौं, अरु शून्य हौं ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! आत्मा शुद्ध आकाशकी नांई निर्मल है, आकाशतें भी सो अति निर्मल है, तिसविषे अहं मल है, सो अहंमोहतें उपजी है, मोह कहियें अविचार, जब विचार होता है, तब अहंकों नहीं पाइता, यह विश्व संवेदनविषे है, संवेदन सर्वके आदि होकरि स्थित भई है, जब संवेदन अंतर्मुख होती है, तब सर्व विश्व लीन हो जाती है, संवेदनहीविषे बंध अरु मुक्ति है, जब बहिर्मुख होती है, तब बंध है, जब अंतर्मुख होती है, तब मोक्ष है, जिसनें मन अरु इंद्रियांतें रहित होकरि अपणा आप देख्या है, तिसकों ज्यौंका त्यौं दृष्ट आता है, अरु जो मोहसंयुक्त देखता है, तिसकों विपर्यय भासता है, जैसे सम्यक् दृष्टि करिके भूषणविषे स्वर्ण भासता है, जब भूषणके आकार जाते हैं, तब भी स्वर्णही है, अरु मूर्खकों सोनेविषे भूषण दृष्टि आते हैं, चिरकालके अध्यास करिके जो बुद्धि इनविषे फुरती है, तौ भी प्रारब्धके वेगपर्यंत चेष्टा होती है, तब चेष्टाविषे भी आत्माही दृष्टि आता है; तातें केवल आत्माहीका किंचन होता है, जैसे सोनेविषे भूषण अरु आकाशविषे नीलता अरु वायुविषे स्पंद है, तैसे आत्माविषे सृष्टि है, जैसे आकाशविषे नीलता देखणेमात्र है, वास्तव कछु नहीं, तैसे आत्माविषे सृष्टि वास्तव कछु नहीं, भ्रांतिमात्रही है, जब भ्रांति निवृत्त होवैगी, तब जगतका शब्द अर्थ सर्व उरतें शांत होवैगा, अरु शब्द अर्थकी भावनातें जो चेष्टा होती है, तिसतें जब अभिलाषा निवृत्त हो जाती है, तब दुःख कोउ नहीं होता, इसीकों मुनीश्वर निर्वाण कहते हैं, जब ऐसा निश्चय निर्वाण पदका हुआ, तब शांतरूप शून्य पदकों पायकरि स्थित हो

ता है ॥ हे राजन्! अहंका उत्थान होणां यही बंधन है, अरु अहंका निर्वाण होणां यही मुक्ति है, अरु अहंके होणेकरि संसार दुःख है, जबलग अहंका उत्थान है; तबलग संसार है, अरु जबलग संसार है, तबलग अहंका उत्थान है, जब संसारकी सत्ता जाती रहै तब अहं फुरणां भी नष्ट हो जावैगा, जब फुरणा नष्ट भया, तब अहं भी नष्ट हो जावैगा, जब अहं नष्ट भया, तब केवल शुद्ध आत्माही शेष रहैगा, अरु अनामय एकही एक निर्दुःखही भान होवैगा, अहं ब्रह्मका उत्थान भी शांत हो जावैगा, अरु चेतनमात्रही रहैगा ॥ हे राजन्! जिसकों सर्व ब्रह्मकी बुद्धि भई है, तिसकों संसारकी बुद्धि नहीं, अरु जिसकों संसार बुद्धि है, तिसकों ब्रह्मबुद्धि नहीं, जैसी जैसी भावना दृढ होती है, तैसाही आगे भासता है, जिसकों ब्रह्म भावना दृढ होती है, सो ब्रह्मरूप हो जाता है, अरु जिसकों जगतकी भावना दृढ होती है, तिसकों जगत भासता है ॥ हे राजन्! तूं अब जाग्या है, अरु ब्रह्मस्वरूप हुआ है, जो शुद्ध निर्मल है, अरु प्रत्यक् है, जो किसी शब्द अरु लक्षणका विषय नहीं, अरु इंद्रियांका विषय नहीं ॥ हे राजन्! ऐसा आत्मा कारण कार्य जिसका होवै, जो केवल अद्वैत है अरु विश्व आत्माका चमत्कार है, जैसे समुद्रविषे नानाप्रकारके तरंग पवनकरि उपजते हैं, तौ भी समुद्रतें इतर कछु नहीं, तैसे आत्माविषे नानाप्रकारकी विश्व संवेदन फुरणे करिके उपजती है तौ भी आत्मातें इतर कछु नहीं, फुरणेमात्र है, जैसे स्तंभेविषे मनोराज्यकरि कोउ पुरुष पूतलियां कल्पता है, अरु नानाप्रकारकी चेष्टा करता है, इनकी चेष्टा तबलग है, जबलग संकल्प है, जब संकल्प निवृत्त हुआ, तब शून्य स्तंभही रहता है, जैसा आगे भी शून्य था, अरु तिसकी संवेदनविषे सृष्टि थी, तैसे यह संसार संकल्पमात्र है, जब संकल्प अंतर्मुख भया, तब संसारकी सत्ता जाती रहती है ॥ हे राजन्! संसार सत्ता जाती तब है जो आगेही असत है, अरु जो वस्तु सत होती है, तिसका नाश कदाचित् नहीं होता, तातें केवल संवेदन कल्पी है, जैसे एक शिलाविषे पुरुष पूतलियां कल्पता है, तौ

शिलाविषे तौ पूतली कोउ नहीं, ज्यौंकी त्यौं शिलाही है, तैसे फुरणे करिके आकार दृष्ट आते हैं, जब चित्त फुरणेतें रहित होवैगा, तब आत्माकों अपणा आप जाणैगा, अरु अशब्द पदकों प्राप्त होवैगा, जो शांतिपद है, अरु शुद्ध आकाशरूप है ॥ हे राजन्! सर्व शब्द अरु सर्व अर्थकी अभावना यह ब्रह्म अर्थ है, जहां कोउ कल्पना नहीं, जब सम्यक् दृष्टि होती है, तब शेष आत्माही भासता है, अरु यह भावना भी उठ जाती है, जो यह संसार है, यह ब्रह्म है, केवल ज्ञेयमात्रही होय रहता है, कैसा ज्ञेयमात्र है, जो शिलाकी नांईं ज्ञान है, ऐसा शेष रहता है ॥ इति श्रीयो० नि० शिखरध्वजबोधवर्णनं नाम नवसप्ततितमः सर्गः॥७९॥

॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! जैसे तुम कहते हौ, सो सत्य है, अरु मैं ऐसे जाणता हौं जो संसार आत्माका कार्य है, अरु आत्मा कारण है, जो आत्माका कार्य हुआ तौ आत्मस्वरूप हुआ, आत्मातें इतर नहीं ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! आत्मा चेतनमात्र है, कारण कार्य किसीका नहीं, जो आत्मा अप्रत्यक् है, अरु अक्रिय है, अच्युत है, निरस है, जो अशब्द पद है, सो कारण कार्य किसका होवै अरु कारणकों कार्यद्वारा जाणीता है अरु आत्मा किसी प्रमाणका विषय नहीं, जो अप्रत्यक् है, अरूप है, अरु कारण तब होता है, जो क्रिया होती है, न किसीका कारण कार्य है, न कर्म है, केवल ज्यौंका त्यौं अपणे आपविषे स्थित है, चेतनमात्र है, शिवरूप है, शुद्ध है, यह विश्व भी चेतनमात्र है, जैसे आकाशविषे आकाश स्थित है, तैसे आत्माविषे विश्व आत्मरूपकरि स्थित है, ऐसी विश्व चेतनमात्र है, तिसविषे असम्यक्दर्शी अज्ञानकरि नानाप्रकार कल्पता है, अज्ञान कहियें वस्तुका न जानणा, जो वस्तु परमात्मा है, तिसके प्रमाद करिके वासनारूप चित्तसों विश्वकों कल्पता है, सो विश्व शब्दमात्र है, अर्थ कछु नहीं, जैसे दूसरा चंद्रमा आकाशविषे, जैसे तरंग समुद्रविषे, जैसे जल मृगतृष्णाविषे, जैसे वैताल परछायेविषे तैसे असम्यक्दृष्टि आत्माविषे विश्व कल्पता है, अरु सम्यक्दर्शी ऐसे जाणता है जो आत्मा शुद्ध है, अजन्मा है, अविनाशी

है, परम निरंजन है॥ हे राजन्! जब तूं सम्यक् दृष्टिकरि देखैगा तब संसारका प्रध्वंसाभाव भी न देखैगा, काहेतें जो चित्तका कल्प्या हुआ है, अरु चित्त अज्ञान करिके उपजा है, स्वरूपविषे न चित्त है, न अज्ञान है, न संसार है, केवल अद्वैत मात्र है, तहां एक कहां, अरु द्वैत कहां, केवल मात्र पद है, जब अज्ञान नष्ट हुआ, तब अहं त्वं चित्त फुरणां सब नष्ट हो जावैगा, बहुरि भ्रम दृष्ट न आवैगा ॥ हे राजन् ! आत्मातें इतर जो कछु भासता है सो अज्ञान करिके है, विचार कियेतें नहीं रहता ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! अज्ञान क्या है; अरु नाश कैसे होवै सो कहो ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! एक ज्ञान है, अरु एक अज्ञान है, ज्ञान यह जो पदार्थकों प्रत्यक्ष जानणां, अरु अज्ञान यह जो पदार्थकों न जानणां, अरु एक ज्ञान भी अज्ञान है, सो श्रवण करु, मृगतृष्णाका जल देखीकरि आस्था करणी जो है, अरु जेवरीविषे सर्प, सीपीविषे रूपा देखणां, अरु तिसकों सत्य जानणां, यह ज्ञान भी अज्ञान है, काहेतें जो सम्यक्दर्शी होकरि नहीं देखता, यह दृष्टांत है, अरु दार्ष्टांत यह है, जो शुद्ध आत्मा निराकार अच्युत है, तिसविषे मैं हौं, अरु मेरा अमका वर्णाश्रम है, अरु नानाप्रकार विश्व जानणां, यह ज्ञान भी अज्ञान है, अरु मूर्खता है ॥ हे राजन्! न कोउ जन्मता है, न कोउ मृत होता है, ज्यौंका त्यौं आत्माही स्थित है, तिसविषे जन्म मरण आदिक विकार देखणां, ऐसा जो ज्ञान है सो अज्ञान है ॥ हे राजन्! जैसे कोउ ब्राह्मण होवै, अरु ऊंची बाहुकरि कहै, मैं शुद्र हौं, मेरे तांई वेदका अधिकार नहीं, अरु जैसे कोउ पुरुष कहै, मैं मुआ हौं, तिसकों मैं जाणता हौं, तैसे आपकों कछु वर्णाश्रमका अभिमान लेकरि कहणां सो मूर्खता है, काहेतें जो असम्यक् दर्शन है, जब ज्यौंका त्यौं जाणै, तब दुःखी न होवै ॥ हे राजन्! ऐसा ज्ञान जो सम्यक् दर्शनकरि नष्ट हो जावै सो अज्ञान है, जैसे सूर्यकी किरणांविषे जलबुद्धि होती है, किरणके ज्ञानतें जलका ज्ञान नष्ट हो जाता है, सो जलका जानणां अज्ञान था, जैसे जेवरीविषे सर्प जानणां, सो सर्पका ज्ञान जेवरीके ज्ञानतें नष्ट हो जा

ता है, यह अज्ञान है, सम्यक् दर्शन करिके नष्ट होता है, जब ऐसा सम्यक्दर्शी होवैगा, तब अध्यात्मक ताप निवृत्त हो जावैगा, अरु शुद्ध होवैगा, जो आत्मा है, अज है, अरु शांतरूप है, सत् असत् सर्व आत्मा है, तिसतें इतर कछु नहीं, अरु प्रकाशरूप है सो ऐसा तूं है ॥ हे राजन्! अज्ञान भी अवर कोउ नहीं, इस चित्तके उदय होणेका नाम अज्ञान् है, अज्ञानका कारण चित्त है, अरु जो पदार्थ चित्त करिके उदय हुआ है, सो नष्ट भी चित्त करिके होता है, तातें तूं चित्त करिके चित्तकों नाश कर, जैसे अग्नि पवन करिके उपजता है, अरु पवनहीकरि शांत होता है, तैसे चित्तकरि चित्तकों नष्ट करु ॥ हे राजन्! न तूं है, न मैं हौं, न इंद्रिय है, न संसार है, न यह जगत है, केवल शुद्ध आत्मा है ॥ हे राजन्! जो चित्तही नहीं, तौ चित्तका कार्य विश्व कहां होवै, यह अज्ञानीकों भासता है, जो चित्त है, अरु विश्व है, केवल अपणे आपविषे आत्मा स्थित है ॥ हे राजन्! चित्तका उदय होणा अज्ञानतें है, जब अज्ञान नष्ट हुआ, तब चित्त अरु अहं त्वं सर्व नष्ट हो जाते हैं ॥ हे राजन्! तूं शुद्ध आत्मा है, एक है, अरु प्रकाशरूप है, अच्युत है, अरु निरंतर है, अरु देह इंद्रियांदिकरूप होकरि भी तूंही स्थित भया है, इच्छा अनिच्छा भी तूंही है, जैसे चंद्रमाकी किरणां चंद्रमातें भिन्न नहीं, तैसे तूं है, अरु निर्विकल्प है, कछु फुरणां तेरेविषे नहीं, तूं केवल ज्यौंका त्यौं स्थित है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे परमार्थोपदेशो नाम अशीतितमः सर्गः ॥ ८० ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब ऐसे कुंभमुनिनें कहा, तब शिखरध्वज श्रवण करिके शांतिकों प्राप्त भया, नेत्र मुंदिके सब अंगकी चेष्टातें रहित हुआ, जैसे शिला उपर पुतली लिखी होवै, तैसे स्थित हुआ, एक मुहूर्तपर्यंत निर्विकल्प स्थित रहा, अरु बहुरि उठ्या, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! आत्मा जो निर्विकल्प है, तिस निर्विकल्प शिलाविषे तैंनें शयन किया, अरु ज्ञेय जो जानणेयोग्य है सो तैंनें जाण्या है क्यौं, अब अज्ञान तेरा नष्ट भया, अथवा नहीं भया, अरु शांतिकों प्राप्त भया अथवा नहीं भया सो कहु ॥ ॥ रा

जोवाच ॥ हे भगवन्! तुमारी कृपातें मैं उत्तम पदकों प्राप्त भया हौं ॥ हे भगवन्! तत्त्ववेत्ताके संगतें जो अमृत पावता है, सो क्षीरसमुद्रतें भी नहीं पाइता, अरु देवताविषे भी नहीं पावता, तुमारी कृपातें मैं ऐसे अमृतकों पाया है, जिसका आदि अंत कोउ नहीं, अनंत है, अरु अमृतसार है, अव मेरे दुःख सर्व नष्ट हो गये हैं, अब मैं जाग्या हौं, अरु अपणे आपकों जाण्या है, मैं आत्मा हौं, मेरेसाथ चित्त कोउ नहीं, मैं केवल अपणे आपविषे स्थित हौं, अव इच्छा मेरे तांई कोउ नहीं, अपणे स्वभावकों पाया है, अरु सर्वके आदिपदकों प्राप्त भया हौं, जिसविषे क्षोभ कोउ नहीं, ऐसे निर्विकल्प पदकों प्राप्त हुआ हौं ॥ हे भगवन्! ऐसा मेरा अपणा आप है, जिसकरि सर्व प्रकाशतें है, तिसके जाणेविना कोटि जन्म पाये थे, अव दुःख मेरे नाश भये हैं, तुमारी कृपातें एक क्षणविषे जाण्या है, आगे श्रवण भी करता, सो कारण कवन था, जो आगे न जाण्या, अरु अब जाण्या है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! तेरे कषाय अब परिपक्क हुए हैं, जैसे फल परिपक्क होता है, तब यत्नविना वृक्षतें गिर पडता है, तैसे तेरा अंतःकरण शुद्ध भया है, अब अज्ञान तेरा नष्ट हो गया है, जब अंतःकरण मलिन होता है, तब संतके वचन नहीं लगते, अरु जब अंतःकरण शुद्ध होता है, तब संतके वचन लगते हैं, जैसे कोमल भिहकों बाण लगै, तब शीघ्रही वेध्या जाता है, तैसे शुद्ध अंतःकरणविषे शीघ्रही उपदेश प्रवेश करता है ॥ हे राजन्! अब भोगकी तेरी वासना नष्ट भई है, अरु स्वरूप जाननेकी तेरी इच्छा भई है तातें तूं जाग्या ॥ हे राजन्! मैं उपदेश तव किया है, जो तेरा अंतःकरण शुद्ध भया है अरु प्रतिबिंब भी तहां पडता है, जहां निर्मल ठौर होता है, जैसे श्वेत वस्त्र ऊपर केसर का रंग शीघ्रही चढि जाता है, अरु रंग भी उज्ज्वल होता है, तैसे शुद्ध अंतःकरणविषे संतके वचन शीघ्रही प्रवेश करते हैं, अरु शोभा पावते हैं ॥ हे राजन्! जबलग अंतःकरण मलिन होता है, भावै जेता उपदेश करियें तोउ स्थित नहीं होता, जब भोगतें वैराग्य होता है तब वासना कोउ नहीं रहती, केवल आत्म

पदकी इच्छा होती है, तब स्वरूपका साक्षात्कार होता है ॥ हे राजन्! अब तेरा सर्व त्याग सिद्ध हुए हैं; अरु अ
ज्ञान नष्ट भया है, जो अवर उपाधि कोउ नहीं, चित्तही बडी उपाधि है, जब चित्त नष्ट हुआ, तब दुःख को
उ नहीं रहता, अब तूं सुखेन विचरु, तुझकों दुःख कोउ नहीं, शोक अरु भय कोउ नहीं, तूं शांतिपदकों
प्राप्त भया है ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! अज्ञानीकों चित्तका संबंध है, अरु ज्ञानवानकों चित्तका संबंध नहीं
होता, जो स्वरूपविषे स्थित है तौ चित्तविना जीवन्मुक्ति क्रियाविषे कैसे वर्त्तता है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राज
न्! तूं सत् कहता है, जो ज्ञानीकों चित्तका संबंध नहीं, जैसे पत्थरकी शिलाविषे अंगुरी नहीं होती, तैसे
ज्ञानीकों चित्तका संबंध नहीं होता ॥ हे राजन्! चित्त वासनारूप है, सो वासना जन्ममरणका कारण है,
अरु जीवन्मुक्तकी वासना नहीं रहती, ज्ञानवानका चित्त सत्य पदकों प्राप्त है, अरु अज्ञानी चित्तविषे बं
धमान है, तिस करिके जन्मता भी है, अरु मरता भी है, अरु जो ज्ञानीका चित्त शांतिविषे स्थित है, ति
सकों न बंध है, न मोक्ष है, प्रारब्ध अनुसार भोग भोगता है, अरु सर्वात्माही देखता है, यद्यपि इंद्रियां
करि चेष्टा भी करता है, तौ भी सर्व ब्रह्मही देखता है, अरु क्रिया करणेविषे अभिमानतें रहित होता है,
जो मैं करता हौं, अरु भोगता हौं, अरु अज्ञानी आपकों करता मानता है, तिसकों संसार सत्य भासता
है, सत्य जाणीकरि संकल्प विकल्प करता है, अरु ज्ञानवानकों संसारकी सत्यता नहीं भासती; आपकों
अकर्ता अभोक्ता देखता है, अरु अभिलाषतें रहित चेष्टा करता है ॥ हे राजन्! संसारकों सत्य जानणा;
अरु अपणेविषे क्रिया देखणी तबलग होती है जबलग चित्तका संबंध होता है जब चित्तही नष्ट हो ग
या, तब संसार अरु फुरणा कहां रहै ॥ हे राजन्! अब चित्तका तैंनें त्याग किया है, तातें सर्वत्यागी भया
है, अरु आगे सर्व त्याग न था किया, जो अज्ञान नष्ट न था भया, अब अहंभाव तेरा दूर भया है, जो
अज्ञानका कार्य था, जब अज्ञान नष्ट भया, तब अहंभाव न रहा, अहंके त्याग करणेतें सर्व त्याग सिद्ध

हुआ, अरु आगे तैंनें राज्यका त्याग किया था, सो राज्यविषे तेरा कछु न था, बहुरि तमका त्याग किया, बहुरि वनतें आदि सर्व सामग्रीका त्याग किया, अब तिसका त्याग किया जो त्यागणे योग्य अहंभाव है, तातें सर्व त्याग भया, अरु जो कछु जानणे योग्य है सो जाण्या है, अरु शांतपदकों प्राप्त भया है ॥ हे राजन्! तूं आत्मा है, सर्व दुःखतें रहित है, जैसे मंदराचल पर्वततें रहित क्षीरसमुद्र शांतपदकों प्राप्त भया है, तैसे तूं अज्ञानतें रहित शांतपदकों प्राप्त भया है, अब तूं जाग्या है, अरु चित्तका त्याग किया है, तातें सर्व आत्मा अद्वैत भया है ॥ हे राजन्! जब दो अक्षर होते हैं, तब तिनकी संज्ञा नानाप्रकार होती है, जो अमृत विष अरु सुखदुःख अरु धर्म अधर्म यह होते हैं, जब एकाएकी अक्षर होता है, तव सर्वका आत्मा है, तैसे दूसरा अज्ञान नष्ट भया है, अरु सत्यपदकों प्राप्त भया है, अरु शुद्ध निर्मल है ॥ हे राजन्! जो ज्ञानवान है, सम्यक् दृष्टि करिके तिस चित्तका त्याग किया है, बहुरि तिसकों दुःख कोउ नहीं होता, सो तूं तिस पदकों प्राप्त भया है, जिसविषे दुःख कोउ नहीं, अरु तिस पदकों प्राप्त भया है, जहां स्वर्गादिक सुख तुच्छ हैं; स्वर्गविषे भी क्षय अतिशय होता है, अतिशय कहियें जो बडे पुण्यवाला आपसों उंचा देखता है, तब चाहता है, जो मैं भी इसी जैसा होउं, अरु क्षय कहियें मत इन सुखसों गिरौं, दोनों प्रकार दुःख होता है, सो पुण्य पाप दोनोंका तैंने त्याग किया है, तातें तूं सर्वत्यागी है, अरु अज्ञानी जो पापी जीव हैं, तिनको स्वर्ग भी भला है, जैसे स्वर्णका पात्र न पाइयें तौ पीतलका भी भला है, तैसे स्वर्णका पात्र जो ज्ञान है, जबलग प्राप्त न होवै, तबलग पीतलका पात्र जो स्वर्गादिक हैं, सो नरकतें भला है, अरु तुम सारखेकों कछु नहीं, जो आत्माविषे सर्व पदार्थकी पूर्णता है, अरु सर्वकी उत्पत्ति आत्मातें है ॥ हे राजन्! वर्णाश्रमविषे क्या आस्था करणी है, जहांतें इनकी उत्पत्ति है, अरु जहां लीन होते हैं, अरु मध्यविषे जिसके अज्ञानतें दृष्ट आते हैं तिसविषे स्थित होइये, जिसके ज्ञानतें सर्व लीन हो जाते हैं ॥ हे राजन्! संकल्प विकल्प जो उठते हैं, तिनविषे स्थित मत होहु;

जिसविषे उत्पन्न अरु लीन होते हैं, तिसविषे स्थित होहु, अरु तपादिक क्रियाकरि क्या सिद्ध होता है, जिसकरि तपादिक सिद्ध होते हैं, तिसविषे स्थित होहु; बुंदविषे क्या स्थित होणां है, जिस मेघतें बुंद उत्पन्न होती है, तिसविषे स्थित होइयें ॥ हे राजन्! जैसे स्त्री होवै, अरु भर्तातें कोउ पदार्थ चाहै, अरु आपन कहै, तैसे तपादिक क्रियाकरि क्या सिद्ध होता है, जो तिनकरि आत्मपदकी इच्छा करें, तौ इनकरि प्राप्त नहीं होता, अपणे आपकरि पावता है ॥ हे राजन्! आत्मा तेरा अपणा आप है, तिसकरि सर्व सिद्ध होता है, जो वस्तु पाछे त्याग करणी होवै, तिसकों ज्ञानवान प्रथमही अंगीकार नहीं करता; अरु जेता कछु तपादिक धंधा है, तिनकों चित्तकरि क्या रचता है, अपणे आपकों देख जो अनुभवरूप है; अरु सर्वदा निरंतर अपणे आपविषे स्थित है, जब तूं अपणे आपकरि आपकों देखैगा, तब तपादिक क्रियाकों दूर करिके शोभा पावैगा, जैसे बादलके दूर भये चंद्रमा प्रकाशवान शोभा पावता है, तैसे तूं भी भोगकी चपलताकों त्यागि करि शोभा पावैगा, जब इंद्रियांकों जीतैगा, अरु किसी पदार्थविषे आसक्त न होवैगा; अरु सर्व वासनाका त्याग करैगा, तब ज्ञानवान होवैगा, अरु जिसनें सर्व वासनाका त्याग किया है, तिसकों विष्णु जानणा, जो सर्व राज्यका स्वामी है, जिसनें मन जीत्या है, सो चेष्टाविषे भी ज्यौंका त्यौं रहता है; अरु समाधिविषे भी ज्यौंका त्यौं है; जैसे पवन चलणे अरु ठहरणेविषे तुल्य है, तैसे ज्ञानवानकों कहूं खेद नहीं होता ॥ राजोवाच ॥ हे सर्व संशयके छेदणेहारे! स्पंद अरु निस्पंदविषे ज्ञानी ज्यौंका त्यौं कैसे रहता है सो कृपाकरि कहौ ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! चेतन आकाश है सो आकाशतें भी निर्मल है, जब तिसका साक्षात्कार हुआ, तब जहां देखैं तहां चेतनही भासता है, जैसे समुद्रके जाणेतें तरंग बुदबुदे सर्व जलही भासता है, तैसे चित्तविना आत्माके देखे हुए फुरणेविषे भी आत्माही दृष्टि आता है, अरु जिसनें आत्माकों नहीं जाण्या, तिसकों नानाप्रकारका जगतही भासता है, जैसे जलके जाणेविना तरंग बुदबुदे भिन्न भिन्न दृष्टि

आते हैं, अरु जलके जानवेतें तरंग भी जलमय भासते हैं ॥ हे राजन्! सम्यक्दर्शीकों जगत अत्मस्व रूप है, असम्यक्दर्शीकों जगत है, तातें तूं सम्यक्दर्शी होकरि देख जो जगत् भी आत्मरूप है अरु स म्यक्दर्शन जैसे प्राप्त होता है, सो श्रवण करु, संतका संग करणा अरु सतशास्त्रका विचार करणा जब दृ ढ भावना करियें तब केते कालतें स्वरूपका साक्षात्कार होता है, कालकी अपेक्षा दृढ विचारके निमित्त क ही है, जब दृढ विचार होता है, तब साक्षात्कार होता है, जब स्वरूपका साक्षात्कार हुआ, तब स्पंद नि स्पंदविषे एक समान होता है ॥ हे राजन्! जिसके समीप माखी होवे, सो माखीके निमित्त पर्वत क्यों खो जै अरु दउडै, तैसे तेरे घरविषे ब्रह्मवेत्ता चूडाला थी, तिसका त्यागकरि तैंनें वनविषे आय तपका आरं भ किया, तातें कष्ट वडा पाया, परंतु अब तूं जाग्या है, अरु दुःख तेरे नष्ट भये हैं, अब तूं शांति पदकों प्राप्त भया है, जैसे जेवरीके न जानणेकरि सर्प भासता है, अरु भली प्रकार जाणेतें जेवरीही भासती है, तैसे जिसनें भली प्रकार निस्पंद होकरि अपणा आप देख्या है, तिसकों फुरणेविषे भी आत्माही भासता है, जब मनकी चपलता मिटती है, तब तुरीयातीत पदकों प्राप्त होता है. जिस पदकों वाणी विषयकरि न हीं शकती ॥ हे राजा! तूं भी तिसी पदकों प्राप्त भया है, जो मन अरु वाणीतें रहित है, अरु तुरीयातीत पद है, जहां क्षोभ कोउ नहीं, शांति पद है ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजबोधो नाम एकाशीतितमः सर्गः ॥ ८१ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब राजाकों कुंभमुनिनें ऐसे उपदेश कि या, तिसतें उपरांत कहा ॥ हे राजा! अब हम जाते हैं, स्वर्गकों ब्रह्माजीके पास जो नारदमुनि आया है, देवताकी सभाविषे जब मेरे तांई न देखैगा, तब क्रोध करैगा ॥ हे राजा! जो कल्याणकृत पुरुष है, सो व डोंकी प्रसन्नता लेते हैं, तातें मैं जाता हों, अरु उपदेश जो तेरे तांई किया है, तिसकों भली प्रकार विचार णां, अरु सर्व शास्त्रोंका सार यही है, सो संपूर्ण वासनाका त्याग करणां, किसीविषे चित्तकों बंधमान न

हीं करणां, मेरे आवणेपर्यंत स्वरूपविषे स्थित रहणां, अवर किसी चेष्टाविषे नहीं लगणां, अरु स्वरूपकों भली प्रकार जाणिकरि भावै तैसे विचरहु, ऐसे कहीकरि कुंभमुनि उठी खडा हुआ, तब राजाने अर्घ्य अरु फूल चडावणेके निमित्त हाथविषे लिये, सो जल फूल हाथविषे रहे, जो कुंभमुनि अंतरधान हो गया, जब राजा कुंभमुनिकों अपणे आगे न देखत भया, तब विचार करणे लगा, देखौ ईश्वरकी नीति जाणी नहीं जाती, जो नारदमुनि कहां था, अरु तिसका पुत्र कुंभमुनि कहां, अरु मैं राजा शिखरध्वज कहां, नीतिही नें कुंभमुनिका रूप धारीकरि मुझकों आय जगाया है, अरु कुंभ बडा मुनि दृष्ट आया, जिसनें मेरेतें उपदेशकरि जगाया है, अब मैं अज्ञानरूपी गरतसों निकस्या हौं, अरु स्वरूपकों प्राप्त भया हौं, संपूर्ण संशय मेरे नष्ट भये हैं, अरु निर्दुःख पदविषे स्थित भया हौं, अरु अज्ञान निद्रातें जाग्या हौं, बडा आश्चर्य है॥ हे रामजी! ऐसे कहीकरि राजा शिखरध्वजनें संपूर्ण इंद्रियां अरु प्राण मन स्थित किया, अरु चेष्टातें रहित भया, जैसे शिलाके उपर पुतली लिखी होते हैं, जैसे पर्वतका शिखर स्थित होता है, तैसे स्थित भया, अरु उहां चूडाला कुंभरूप शरीरका त्यागकरि अरु चूडालाका सुंदर रूप धारीकरि उडी आकाशकों लंघिकरि अपणे नगरविषे आवत भई, अरु अंतःपुर जहां स्त्री रहती थी, तहां प्रवेश किया, अरु मंत्रीकों आज्ञा करी जो तुम अपणे अपणे स्थानविषे स्थित होउ, अरु राणी राजाके स्थानविषे स्थित भई, भली प्रकार प्रजाकी खबर लीनी, तीन दिन रहीकरि बहुरि उडी, जहां राजा वनविषे था, तहां आय प्राप्त भई, अरु कुंभका रूप धारीकरि देखा जो राजा समाधिविषे स्थित है, देखीकरि बहुत प्रसन्न भई॥ हे रामजी! ऐसे प्रसन्न होकरि चूडाला विचारत भई, बडा सुख कार्य हुआ, जो राजानें स्वरूपविषे स्थिति पाई, अरु शांतिको प्राप्त भया, बहुरि विचार किया, जो इसकों जगावौं, तब सिंहकी नांई गर्जी अरु बडा शब्द किया, तिस शब्द करिके जेते वनके पशु पक्षी थे, सो सर्व भयकों प्राप्त भये, परंतु राजा न जाग्या, बहुरि हाथ करिके

हिलावती भई, तौ भी राजा न जाग्या, जैसे मेघके शब्दकरि पर्वतका शिखर चलायमान नहीं होता, तैसे राजा चलामायन न भया, काष्ठ अरु पाषाणकी नांई स्थित रहा, तब राणीनें विचार किया जो राजा शरीरकों त्यागि न देवै तौ भला, अरु जो राजानें शरीरका त्याग किया होवै, तौ मै भी त्यागौंगी ॥ हे रामजी! चूडालानें शरीर न त्यागा, परंतु आरंभ करणे लगी, जो राजा अरु मैं एकठा शरीर त्यागणां हैं, बहुरि विचार करणे लगी, जो इसकी भविष्यत क्या होणी है, तब राजाके नेत्र पर हाथ लगाया, अरु देहसाथ देहका स्पर्श किया, तब देखा जो प्राण राजाके शरीरविषे हैं, अरु भविष्यतका भी विचार किया, जो इसका सत्व शेष रहता है, जीवन्मुक्त होकरि राज्यमें विचरणां है ॥ ॥ राम उवाच ॥ हे भगवन्! तुमनें कहा जो राजा काष्ठ अरु पाषाणकी नांई स्थित भया, बहुरि कहा जो हाथ लगायकरि देख्या, जो इसविषे प्राण हैं, जीवता है, तौ कुंभनें क्योंकरि जाण्या, यह मुझकों संशय है, सो दूर करो ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जिस शरीरविषे पुर्यष्टका होती है, तिसविषे हरियावलता होती है ॥ हे रामजी! अज्ञानीका चित्त रहता है, अरु ज्ञानीका सत्व रहता है, जो प्रारब्धवेग करिके फुरता है, अरु ब्रह्माकार वृत्ति होती है, अरु अज्ञानीका चित्त फुरणे करिके बहुरि शरीर पावता है, अरु ज्ञानी इष्ट अनिष्टविषे एक समान रहता है, अरु अज्ञानी एक समान नहीं रहता, इष्टविषे प्रसन्न अरु अनिष्टकी प्राप्तिविषे शोकवान होता है ॥ हे रामजी! ज्ञानी जब शरीरकों त्यागता है, तब ब्रह्मसमुद्रविषे स्थित होता है, अरु जबलग सत्व शेष है; तबलग फुरता है, अरु अज्ञानी शरीरकों त्यागता है, तब तिसविषे सूक्ष्म संसार होता है, जैसे बीजविषे वृक्ष फूल फल सूक्ष्मता करिके स्थित होते हैं, सो काल पायकरि बहुरि निकसता है, तिसी प्रकार राजाका सत्व शेष रहता था, तिस करिके बहुरि फुरैगा, तब कुंभरूप चूडालानें विचार किया जो इसके अंतर प्रवेश करिके जगावौं, जो मैं न जगावौंगी, तौ भी नीति करिके इसकों जानणां है,

तातें मैंही जगावौं, ऐसे विचार करिके अपणे शरीरका त्याग किया, चेतनताविषे स्थित होकरि अरु फुरणेकों लेकरि उसविषे जाय प्रवेश किया, प्रवेश करि उसकी जो चेतनता सत्व शेष था, उसकों फोडत भई, बडा क्षोभ किया, जब राजा उहांतें हिल्या, तब आप निकस आई, अरु अपणे शरीरविषे प्रवेश किया, जैसे पंखेरू आकाशविषे उडता है, बहुरि आलयविषे आय प्रवेश करता है, तैसे अपणे शरीरविषे आनि स्थित भई, अरु सामवेदका गायन करणे लगी, महासुंदर स्वरसाथ, तब राजाने श्रवण किया, अरु जाणत भया, जो कोउ सामवेद गावता है, ऐसे श्रवण करि जाग्या, अरु देखा जो कुंभमुनि बैठा है, देखी करि बहुत प्रसन्न भया, तब फूल जल चडाया, अरु कहा ॥ हे भगवान्! मेरे बडे भाग्य हैं, देखीकरि बहुत प्रसन्न भया, जो तुमारा दर्शन हुआ ॥ हे भगवन्! कूलरूपी जो कुलाचल पर्वत है, तिसविषे जो देहरूपी वृक्ष है, सो अब फूल्या है, तुमनें हमकों पावन किया है ॥ हे भगवन्! किसीकी समर्थता नहीं, जो तुम सारखेके चित्तविषे प्रवेश करै, जिसविषे सर्वदा आत्माका निवास है, तिस चित्तविषे मेरी स्मृति हुई है, जो दर्शन किया है, तातें मेरे बडे भाग्य हैं ॥ हे भगवन्! अमृतरूपी वचनोंकरि तुम प्रथम मेरे तांई पवित्र किया था, अरु अब जो चित्त किया है, सो मेरे तांई पावन किया है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! तेरा दर्शन करिके मैं भी बहुत प्रसन्न हुआ हौं, अरु तुम जैसी प्रीति मैं आगे किसीकी नहीं देखी ॥ हे राजन्! तेरे निमित्त मैं स्वर्गतें आया हौं, स्वर्गके सुख मेरे तांई भले न लगैं, अरु तूं मेरे तांई बहुत प्रीतम है, इसी निमित्त मैं आया हौं, अब स्वर्गविषे भी नहीं जाता, तेरेही पास रहौंगा ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! जिस उपर तुम सारखेकी कृपा होती है, तिसकों स्वर्ग आदिक सुख भले नहीं लगते, तौ तुम सारखेकी बात क्या कहणी है, यह वन है, यह झुपडी है, इसविषे विश्राम करौ, मेरे बडे भाग्य हैं, जो तुमारा चित्त इहां रहणेकों भया है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! अब मेरे तांई शांति प्राप्त भई है, अरु संकल्पबीज नष्ट भया है, जैसे नदीके किनारेपर वली होती है, अरु

जलके प्रवाहकरि मूलसमेत गिरती है, तैसे तेरा संकल्पबीज नष्ट भया है, अब तूं यथाप्राप्तिविषे संतुष्ट हुआ है, कै नहीं हुआ, हेयोपादेयतें रहित हुआ है, कै नहीं हुआ, अरु जो पावणे योग्य पद है सो पाया है, कै नहीं पाया, अपणा अनुभव कहहु ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! तुमारी कृपातें सर्वसों श्रेष्ठ पद मैं पाया हौं, जहां संसार सीमाका अंत है, अरु अब मेरे तांई उपदेशका अधिकार नहीं रहा, जो संपूर्ण संशय मेरे नष्ट भए हैं, हेयोपादेयतें रहित हौं, इसकरि सुखी विचरता हौं, अरु जो कछु जानणे योग्य था, सो मैं जाण्या है, अब दुःख मेरेविषे कोउ नहीं, सर्व ठौर मैं तृप्त हौं, अनीति प्राप्तरूप हौं, अरु आत्मा हौं, निर्मल हौं, अरु अपणे स्वभावविषे स्थित हौं, अरु सर्वात्मा हौं, निर्विकल्प हौं, मेरेविषे फुरणा कोउ नहीं, मैं शांतरूप हौं, अरु चिरपर्यंत सुखी हौं ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! इस प्रकार राजा अरु कुंभका तीन मुहूर्त संवाद हुआ, तिसतें उपरांत दोनों उठी खडे हुए, अरु चले, निकट एक तलाव था, जहां बहुत कमलिनी थी, तहां आएकरि दोनों स्नान करत भये, अरु गायत्री संध्या करी, पूजा करिके बहुरि उहांतें चले, वनकुंजोंविषे आये, तब कुंभनें कहा, चलियें, राजा कहा, भली बातां चलियें, तब चले, बहुत नगर देश ग्राम अरु तीर्थ देखे, अरु नानाप्रकारके वनविषे विचरे, जो फूल फल संयुक्त थे, तिनविषे विचरे अरु मरुस्थलविषे विचरे ॥ हे रामजी! ऐसे राजसी सात्विकी तामसी स्थानोंविषे विचरे, तीर्थादिक सात्विकी स्थान हैं अरु सुंदर वन आदिक राजसी स्थान हैं, अरु मरुस्थल आदिक तामसी स्थान हैं; तिनविषे विचरै, तौभी हर्षशोककों न प्राप्त भये, समताविषे रहे ॥ हे रामजी! कुंभका प्रयोजन फिरणेका भी यह था, जो राजा शुभ अशुभ स्थानोंकों देखिकरि हर्ष शोक करैगा, अथवा न करैगा, तौ भी राजा हर्षशोककों न प्राप्त भया, बहुरि बडे पर्वतकी कंदरा देखियां, अरु वन कुंज बडे कष्टके स्थान देखे, अरु एक वनविषे जाय स्थित भए, केते कालविषे राजा अरु कुंभ एक जैसे हो गए, एकठेहि स्नान करही, अरु एक जैसी मूर्त्यां, अरु एक जैसे जाप जपही, एक

जैसी पूजा करही,अरु एक जैसे दोनों सुहृद भए, जो उपकारकी अपेक्षाविना उपकारी भए, किसी ठौर माटी शरीरकों लगावैं, किसी ठौर चंदनका लेप करैं,किसी ठौर शरीरकों भस्म लगावैं,किसी ठौर दिव्य वस्त्र पहिरैं, किसी ठौर केले पत्र उपर सोवैं, किसी ठौर फूलकी शय्या होवैं, किसी ठौर क्रूर स्थानोंविषे शयन करैं ॥ हे रामजी ! ऐसे शुभ अशुभ ठौरविषे भी दोनों ज्योंके त्यों रहैं, जो हर्षशोककों न प्राप्त भए, केवल सत्त्व शुद्ध विषे स्थित रहैं, आत्माविना अवर कछु न फुर्या, एक वनविषे जाय स्थित भये, तब राणीके मनविषे विचार हुआ, जो यह मेरा भर्त्ता है, मैं इसकों भोगों, हमारी अवस्था है जो भले कुलकी स्त्री है सो भर्ताकों प्रसन्न रखती है, अरु राजाका शरीर भी देवता जैसा हुआ है, अरु स्थान भी शुभ है, जबलग शरीर है, तबलग शरीरके स्वभाव भी साथ हैं, अरु बहुरि विचार किया जो राजाकी परीक्षा भी करों, जो क्या कहैगा, तब कुंभनें कहा, हे राजन् ! अब हम स्वर्गकों जाते हैं, जो चैत्र शुद्ध एकमकों ब्रह्माजीनें सृष्टि उत्पन्न करी है, इसी दिन वर्षके वर्ष उत्सव होता है, अरु नारदमुनि भी आवैगा, तातें हम जाते हैं, अरु आजही फिरि आवैंगे, मेरे आवणेपर्यंत तुम ध्यानविषे रहणा, अरु ध्यानतें उतरो तब फूलकों देखणा, ऐसे कहीकरि फूलोंकी मंजरी राजाकों दीनी, अरु राजानें भी कुंभकों फूलकी मंजरी दीनी, जैसे नंदनवनविषे स्त्री भर्ताके हाथ देवै, अरु भर्ता स्त्रीके हाथ देवै तैसे दोनों परस्पर देते भए, बहुरि कुंभ आकाशकों उड्या, अरु पाछे राजा देखता रहा, जैसे मेघकों मोर देखता है, तैसे राजा देखता रहा, जेतेपर्यंत राजाकी दृष्टि पडती थी, तबलग कुंभका शरीर रख्या, जब दृष्टिसों अगोचर भया, आकाशविषे, तब फूलकी माला जो गलेविषे थी, सो तोडिकरि राजाके उपर डारि दीनी, अरु चूडालाका शरीर धारि आकाशकों लंघिकरि अपणा अंतःपुर जो था स्त्रीका स्थान, तहां आय प्राप्त भई, अरु राजाके स्थानपर बैठीकरि मंत्रीकों बुलाया, अपणे अपणे स्थानोंविषे स्थित किये, अरु प्रजाकी खबर लीनी, बहुरि उडी, सूर्यके किरणोंके मार्ग मेघ मंडलकों लंघती आई, जहां रा

जाका स्थान था तहां आयकरि देखा, जो राजा बिछुरेकरि शोकवान है, अरु कुंभ भी दिलगीर जैसा राजाके आगे आय स्थित भया, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! शोकतुमारे तांई कैसे प्राप्त भया है, ऐसा कष्ट मार्गविषे तुमारे तांई कवन हुआ है, अरु सर्व दुःखका नष्ट करणेहारा ज्ञान है, सो तुम सारखे ज्ञानवानकों शोक होवै तो अवरकी क्या बात कहणी है ॥ हे मुनि! तुमारे तांई दुःखका कारण कोउ नहीं, तुम क्यों शोकवान होते हौ अरु तुमारे तांई कवन अनिष्ट प्राप्त भया है, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! मेरे तांई एक दुःख है, सो कहता हौं, जो मित्र पूछे तौ सत कहा चाहियें, अरु दुःख भी नष्ट होता है, जैसे मेघ जड अरु श्याम भी होता है, अरु उसका सज्जन जो है, क्षेत्र अरु पृथ्वी, तिस ऊपर वर्षा करता है, तिसकी जडता अरु श्यामता नष्ट होती है, तातें मैं तेरे तांई कहता हौं, हे राजन्! जब स्वर्गविषे सभा स्थित थी, तब मैं नारदके पास था, जब सभा उठी, तब नारदमुनि भी उठ्या, अरु मुझकों कहा, जहां तेरी इच्छा होवै तहां जाहु, अरु मैं भी जाता हौं, काहेतें जो नारद एकही ठौरविषे नहीं ठहरता; विश्वविषे सैल करता फिरता है, इसीतें मेरे तांई कहा जो तूं भी जाहु, तब मैं आकाशतें चला, एक ठौर सूर्यसाथ मिलाप हुआ, बहुरि आगेकों चला, मेघके मार्ग तीक्ष्ण वेगकरि चला आया हौं, जैसे नदी पर्वततें तीक्ष्ण वेगकरि आती है, तैसे मैं तीक्ष्ण वेगकरि चला आता था, तब दुर्वासा ऋषीश्वर उडता आता है, महामेघकी नांई श्याम वस्त्र पहिरे हुए, अरु भूषणसंयुक्त जैसे बीजलीका चमत्कार होता है, तैसे भूषणोंका चमत्कार देखिकरि मैं दंडवत करिके कहा ॥ हे मुनीश्वर! तुम क्या रूप धार्या है, जो स्त्रीकी नांई भासता है, तब दुर्वासाने मेरे तांई कहा ॥ हे ब्रह्माके पोत्रे! तूं कैसा वचन कहता है, ऐसा वचन मुनीश्वरप्रति कहणां उचित नहीं, हम क्षेत्र हैं, जैसा बीज क्षेत्रविषे बोइये तैसा उगता है, तातें मेरे तांई स्त्री तैंनें कहा है, तूं भी स्त्री होवैगा, अरु रात्रिकों तेरे अंग सब स्त्रीके होवैंगे ॥ हे मुनीश्वर! जो कल्याणकृत ज्ञानवान पुरुष हैं, तिनकों नम्रता होती है, जैसे फलसंयुक्त वृक्ष

नम्र होता है, तैसे ज्ञानी भी नम्र होता है, ऐसा वचन तेरे तांई कहणा न चाहियें ॥ हे राजा! ऐसे श्रवण करिके मैं तेरे पास चल्या आया हौं, अरु मेरे तांई लज्जा आती है, जो स्त्रीका शरीर धारे देवताविषे कैसे विचरौंगा, यही मुझकों शोक है, तब राजानें कहा, क्या हुआ, जो दुर्वासनें कहा, अरु स्त्रीका शरीर भया, तुम तौ शरीर नहीं, आत्मा निर्लेप है, किसीसाथ लेप नहीं ॥ हे मुनीश्वर! तुम अपणी समताविषे स्थित रहते हौ, अरु ज्ञानवान पुरुषकों हेयोपादेय किसीका नहीं रहता, अपणी समताविषे स्थित रहता है, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! तूं सत्य कहता है, मेरे तांई क्या दुःख है, जो शरीरका प्रारब्ध है, सो होता है, तिससाथ हमारा क्या प्रयोजन है, यह ईश्वरकी नीति है, जबलग शरीर होता है, तबलग शरीरके स्वभाव भी रहते हैं, अरु शरीरका स्वभाव त्याग करणा भी मूर्खता है, जिस स्थानविषे ज्ञानकी प्राप्ति होवै, तिसी चेष्टाविषे विचरिये, अरु यह भी मूर्खता है, जो इंद्रियांकों रोकणां, अरु मनकरि विषयकी चिंतना करणी, तातें इंद्रियां अरु देहकी चेष्टा ज्ञानवान भी करते हैं, परंतु तिसविषे बंधमान नहीं होते, इंद्रियां विषयविषे वर्ततियां हैं, आदि नीति ईश्वरकी इसी प्रकार है ॥ हे राजन्! नीतीका त्याग किसीतें किया नहीं जाता, तातें नीतीका त्याग क्यों करियें, यह नीति है, जो जबलग शरीर है, तबलग शरीरके स्वभाव भी होते हैं, जैसे जबलग तिल है, तबलग तेल भी होते हैं, तैसे जबलग शरीर है, तबलग शरीरके स्वभाव भी होते हैं, जो ज्ञानवान पुरुष है सो देह इंद्रियांकरि चेष्टा भी करते हैं, परंतु बंधायमान नहीं होते, अरु अज्ञानी बंधायमान होते हैं, अरु चेष्टा ज्ञानी करते हैं, अज्ञानी भी करते हैं, जैसे ब्रह्मा विष्णु रुद्रतें आदि लेकरि ज्ञानवान हैं, सर्व चेष्टा भी करते हैं, परंतु बंधायमान किसीकरि नहीं होते ॥ हे राजा! तैसे जो अनिच्छित आय प्राप्त होवै अरु जिसकों शास्त्र प्रमाण करैं, तिसके भोगणेविषे दूषण कछु नहीं ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! ज्ञानवानकों दूषण कछु नहीं, जो सत्ता समानविषे स्थित है, तिस करिके दूषण कछु नहीं हो

ता, अरु अज्ञानी शरीरके दुःख अपणेविषे देखता है, तिसकरि दुःखी होता है, अरु ज्ञानवान शरीरके दुःख अपणेविषे नहीं देखता ॥ हे रामजी! ऐसे कहते सूर्य अस्त हुआ, तब राजा अरु कुंभ दोनों सायंकालविषे संध्या करी, अरु जाप किया, जब रात्र हुई तब तारागण निकसे, अरु सूर्यमुखी कमलोंके मुख मुंदे गए, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! देख, जो मेरे शिरके बाल बढते जाते हैं, अरु वस्त्र भी गिटेपर्यंत हो गये हैं, अरु स्तन भी स्त्रीकी नांई भए हैं, इत्यादिक वस्त्र भूषण जेती कछु चेष्टा है, सो स्त्रीकी हुई, तब राजाकों भी शोक प्राप्त भया, अरु महासुंदर स्त्री लक्ष्मीकी नांई चूडाला हो गई, तिसकों देखिकरि राजाकों एक मुहूर्त शोक रहा, तिसतें उपरांत सावधान हुआ, अरु कहत भया ॥ हे मुनि! क्या हुआ जो शरीर स्त्रीका हुआ, तुम तौ शरीर नहीं, तुम आत्मा हौ, तातें शोक क्यौं करियें, तुम अपणी सत्ता समानविषे स्थित होहु, तब रात्र हुई अरु राणी महासुंदर रूप धारे, फूलोंकी शय्या बिछाई, तिसपर दोंनों एकठे सोए, हे रामजी! ऐसे रात्रि व्यतीत भई, कोउ फुरणा न फुऱ्या, सत्ता समानविषे दोनों स्थित रहैं, अरु मुखतें कछु न बोले, सोई गए, जब प्रातःकाल हुआ, तब वहुरि कुंभका शरीर धारा, स्नान किया, अरु गायत्रीतें आदि जो कर्म हैं, सो किये इसी प्रकार रात्रिकों स्त्री वणि जावैं, अरु दिनकों कुंभ पुरुषका शरीर धारैं, जब कछु काल ऐसे व्यतीत भया, तब उहांतें चलैं, अरु सुमेरु पर्वत उपर गए, मंदराचल अरु अस्ताचलतें आदि सर्व सुख स्थानोंकों देखते भये ॥ हे रामजी! एक दृष्टिकों लिये रहैं, न कोउ हर्षवान हुए, न शोकवान हुए, ज्यौंका त्यौं रहैं, जैसे पवनकरि सुमेरु पर्वत चलायमान नहीं होता, तैसेही शुभ अशुभ स्थानोंविषे समान रहैं ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजस्त्रीप्राप्तिर्नाम द्व्यशीतितमः सर्गः ॥ ॥८२॥ ॥ ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ ॥ हे रामजी! इस प्रकार विचरते विचरते मंदराचलकी कंदराविषे जाय स्थित भए, तब कुंभरूप चूडाला राजाकों परीक्षाके निमित्त कहत भई ॥ हे

से हुआ है, सो कहौ, तब इंद्रनें कहा ॥ हे राजन्! जैसे पक्षी होता है, अरु ऊर्ध्वकों उडता है, तिसकी पेटी तागा होता है, तिसकरि उडता हुआ भी नीचे आता है, तैसे हम ऊर्ध्वके वासी तेरा गुणरूपी जो तागा है, तप अरु शुभ लक्षण, तिसकों श्रवण करिके हम स्वर्गतें खैंचे चले आते हैं, इस वनविषे इस प्रकार हमारा आवणां हुआ है, तातें राजा, तूं स्वर्गकों चल, अरु स्वर्गविषे स्थित होकरि दिव्य भोगकों भोगहु, ऐरावत हस्ती है, तिसपर आरूढ होहु, अथवा यह उच्चैःश्रवा घोडा है, जो क्षीरसमुद्रके मथनतें निकसा है, इसपर आरूढ होकरि चल, अरु सिद्धि भी है, एक तौ यह सिद्धि है, जिसपर पाउं रखिये तौ जहां चाहिये तहां पहुचावै, अरु एक खड्ग सिद्धि है, खड्गकों हाथमें धारिकरि जहां इच्छा होए तहां चला जावै, एक गुटिका है, जो मुखमें राखिकरि जहां इच्छा होए तहां इच्छाचारी चला जाइये, इसतें लेकरि अष्टसिद्धि भी विद्यमान हैं, जो इच्छा होए सो लेहु, अरु स्वर्गविषे चलौ ॥ हे राजन्! तुम तत्त्ववेत्ता हौ, तुमकों ग्रहण त्याग करणां कछु नहीं रहा, परंतु जो अनिच्छित आनि प्राप्त होवै, तिसका त्याग करणां योग्य नहीं, तातें स्वर्गविषे चलो ॥ राजोवाच ॥ ॥ हे देवराज! जाणा तहां होता है, जहां आगे नहीं होता, अरु जहां आगे होइये तहां कैसे जाइये ॥ हे देवराज! हमकों सर्व स्वर्गही दृष्टि आता है, जो उहां स्वर्ग होवै, इहां न होवै तौ जाइए भी, परंतु जहां हम बैठे हैं, तहांही स्वर्ग भासता है, तातें हम कहां जावैं, हमकों तीनो लोक स्वर्ग दृष्ट आते हैं, अरु सदा स्वर्गरूप जो आत्मा है, हम तिसीविषे स्थित है, हमारे तांई सर्वथा स्वर्ग भासता है, हम सदा तृप्त आनंदरूप हैं, तातें हम कहां जावै ॥ इंद्र उवाच ॥ हे राजन्! जो विदितवेद पूर्ण बोध है, सो भी यथाप्राप्त भोगकों सेवते हैं, तुम क्यौं नहीं सेवते, ऐसे जब इंद्रनें कहा तब राजा त्यौंही कहीकरि चुपकरि गया ॥बहुरि इंद्रनें कहा, भला जो तुम नहीं आते तौ हम जाते हैं, तेरा अरु कुंभका कल्याण होवै ॥ हे रामजी! ऐसे कहिकरि इंद्र उठि खडा हुआ अरु चल्या, जबलग दृष्टि

आता था, तबलग देवता भी साथ दृष्टि आते हैं, बहुरि दृष्टि अगोचर भए, तब अंतर्धान हो गए, जैसे समुद्रतें तरंग उठिकरि बहुरि लीन हो जाता है, अरु नहीं जाणीता जो कहां गया, तैसे इंद्र अंतर्धान हो गया, सो इंद्र कुंभरूप चूडालाके संकल्पतें उठ्या था, जब संकल्प लीन भया तब अंतर्धान हो गया, तब चूडालानें देखा जो ऐसे ऐश्वर्य अरु सिद्धि अरु अप्सराके प्राप्त भए भी राजाका चित्त समताविषे रहा, अरु किसी पदार्थविषे बंधमान न हुआ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे मायाशक्रागमनवर्णनं नाम चतुरशीतितमः सर्गः ॥ ८४ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! जब चूडाला इंद्रका छलकरि रही, तब विचार किया जो ऐसा चरित्र राजाके मोहणे निमित्त किया, तौ भी राजा किसीविषे बंधायमान न भया, ज्यौंका त्यौंही रहा, बडा कल्याण हुआ, जो राजा सत्ता सामान्यविषे स्थित रहा, तातें बडा आनंद हुआ, अब अवर चरित्र करियें, जो क्रोध होवै, जिसविषे बडा खेद होवै, ऐसे विचार करि चरित्र किया, राजाकी परीक्षाके निमित्त, जब सायंकालका समय हुआ, तब गंगाके किनारे राजा संध्या करणे लगा, अरु कुंभ वनविषे रहा, तब वनविषे संकल्पका मंदिर रचा, जैसे देवताकी रचना होती है, तैसे मंदिरकेपास फूलकी वाडी पाई, अरु कल्पवृक्षतें आदि नानाप्रकारके फूल फल संयुक्त वृक्ष रचे, ऐसे वनके स्थानाविषे एक संकल्पकी शय्या रची, अरु एक संकल्पका महासुंदर पुरुष रचा, तिससाथ सोए रही, अंगसों अंग लगायकरि, अरु गलेविषे फूलोंकी माला डारी, अरु कामचेष्टा करणे लगी, तब राजा संध्याकरि उठ्या, अरु राणीकों देखणे लगा, दृष्ट न आई, ढूंढते ढूंढते तिस मंदिरके निकट आया, तब क्या देखे जो कामी पुरुषकेसाथ मदनिका सोइ हुई है, अरु कामचेष्टा करते हैं, तब राजानें कहा भले, आरामसाथ सोए पडे हैं, सोए रहे इनके आनंदविषे विघ्न क्यौं करियें ॥ हे रामजी ! इस प्रकार राजानें अपणी स्त्रीकों देखी, तौ भी शोकमान न हुआ, अरु क्रोध भी न किया, ज्यौंका त्यौं शांतपदविषे स्थित रहा, क्षोभकों न प्राप्त भया, अरु मंदिरके बाहिर निकसे, तहां एक स्वर्णकी शिला पडी

राजन्! मैं रात्रिकों स्त्री होती हौं, तब मेरे तांई भर्ताके भोगणेकी इच्छा होती है, काहेतें जो ईश्वरकी नीति ऐसेही है, जो स्त्रीकों अवश्यमेव पुरुष चहिता है, अरु जो उत्तम कुलका पुरुष होता है, तिसकों कन्या विवाह करिके पिता देता है, अथवा जिसकों स्त्री चाहै तिसकों आप देखि लेवैं ॥ तातें हे राजन्! मेरे तांई तुझतें अधिक कोउ नहीं दृष्ट आता, तूंही मेरा भर्त्ता है, अरु मैं तेरी स्त्री हौं, तूं अपणी भार्या जाणीकरि जो कछु स्त्री पुरुष चेष्टा करते हैं, सो किया कर, मेरी अवस्था भी यौवन है, अरु तूं भी सुंदर है, ज्ञानवान अनिच्छित प्राप्त हुएका त्याग नहीं करते, यद्यपि तुझकों इच्छा न होवे, तौ भी ईश्वरकी नीति इसी प्रकार है, तिसकों उल्लंघणेकरि क्या सिद्ध होता है, जो अपणे स्वरूप सत्ताविषे स्थित है, तिसकों ग्रहण त्यागकी कछु इच्छा नहीं, परंतु जो नीति है, सो करी चाहियें ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे साधो! जो तेरी इच्छा है, सो करियें, मुझकों तौ तीनों जगत आकाशरूप भासते हैं, प्राप्त होणेंकरि मेरे तांई सुख कछु नहीं, अप्राप्तिविषे दुःख नहीं, न कोउ मेरे हर्ष है, न शोक है, जो तेरी इच्छा होए सो करियें ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! आजही पूर्णमासीका भला दिन है, अरु यह मैंनें आगे लग्न भी गिनि छोडा है, तातें मंदराचल पर्वतकी कंदराविषे बैठिकरि विवाह करियें, अब सामग्री एकठी करिये, तब राजा अरु कुंभ दोनों उठे, जो कछु सामग्री शास्त्रकी है, सो एकठी करी अरु दोनों गंगापर स्नान किया, अरु वेहली पूजन करि अरु वस्त्र फूल फलतें आदिलेकरि जो विवाहकी सामग्री है,सो कल्पवृक्षसों लीनी,बहुरि फलकों भोजन किया, तब सूर्य अस्त भया, दोनों संध्या उपासना करी, बहुरि राजाकों दिव्य वस्त्र भूषण पहिराए, अरु शिरपर मुकुट पहिराया, बहुरि कुंभका शरीर त्याग किया, अरु स्त्रीका शरीर होत भया, तब स्त्रीनें कहा ॥ हे राजन्! अब तूं मेरे तांई भूषण पहिराए, तब राजाने संपूर्ण भूषण फूल अरु वस्त्र पहिराए, अरु पार्वतीकी नांई सुंदर बणी, तब चूडालानें कहा ॥ हे राजा! मैं अब तेरी स्त्री हौं, अरु नाम मेरा मदनिका है, अरु तूं मेरा भर्त्ता है, कामदेवतें

वासनारूपी हल फेरता है, संतकी संगति अरु सच्छास्त्ररूपी जलकरि सिंचता है, मनरूपी क्यारीविषे सो जल निर्मल है; शीतल है, अरु हृदयगम्य है, तिस कोमलता अरु दयारूपी जलकरि बीजकों सिंचता है, तब बढणेकी आशा होती है, अरु सब क्रियारूपी जाड करिके अशुभरूपी कुंडेकों दूर करता है, अरु बहुत जलतें भी रक्षा करता है, सो आत्मविचाररूपी सूर्यकी किरणकरि सूकाता है, अरु तिसके चउफेर धैर्यरूपी वाडी करियें, अरु तप दान तीर्थ स्नानरूपी थडे ऊपर रख बैठणा, जो बीज जलि न जावै, अरु आशारूपी पक्षीतें रक्षा करणी, जो वैराग्यरूपी बीजकों काढि न ले जावै, अरु अभिलाषारूपी बुढे बैलतें रक्षा करणी जो क्षेत्रविषे प्रवेश करिके इसकों मर्दन न करै, तिसके निमित्त संतोष अरु संतोषकी स्त्री मुदिता दोनो बैठाय रखणे, अरु इस बीजका नाश करता जो मेघतें उपजता है गडा, तिसतें भी रक्षा करणी, सो गडा क्या है, संपदा धनकी प्राप्ति होणी, अरु सुंदर स्त्रियांकी प्राप्ति होणी, सो वैराग्यरूपी बीजका नाशकर्त्ता गडा है, एक इसकी रक्षाका सामान्य उपाय है, अरु एक विशेष उपाय है, जो तप करणा अरु इंद्रियांकों सुकुचावणा, अरु दुःखी पर दया करणी, अरु संतोषमात्र पाठ जाप करणा इत्यादिक शुभ क्रिया करणी, यह शुभ क्रियारूपी पुतली यंत्री इसके विद्यमान राखियें तौ दूर हो जाता है, अरु दूसरा परम उपाय यह है जो संतकी संगति करणी, अरु सच्छास्त्रका श्रवण करणा, अरु प्रणव जो ॐकार है, तिसका ध्यान जप करणा, अरु तिसके अर्थकों विचारणा, यही जो है त्रिशूलरूप तिसका त्रिशूल करणा, सो गडेके नाशका परम उपाय है, जब एते शत्रुतें रक्षा करै तब बीजकी उत्पत्ति होवै, तिसकों संतके संग अरु सच्छास्त्रके विचाररूपी वर्षाकालके जलकरि सिंचिये, तब अंकुर निकसती है, अरु बडा प्रकाश होता है, जैसे द्वितीयाका चंद्रमा होता है, अरु सब कोउ तिसकों प्रणाम करते हैं, तैसे संतोष दया अरु यशरूपी अंकुर निकसता है, तिसके दो पत्र निकसते हैं, एक वैराग्य, दूसरा विचार, सो दिन दिन प्रति बढता है, अरु

शास्त्रतें जो श्रवण किया है जो आत्मा सत्य है, अरु जगत मिथ्या है, तिसका वारंवार अभ्यास करणा, इस जलके सिंचणेकरि अंकुर दिन दिन प्रति बढता जावैगा, अरु तिसके स्तंभ बडे होवैंगे ॥ हे रामजी! जब टास बडे होते हैं, तब वानर उसपर चढीकरि तोडी डारते हैं, सो रागदोषरूपी वानर हैं, तातें इस वृक्षकों दृढ वैराग्य अरु संतोष अभ्यासरूपी रसकरि पुष्ट करणा, जैसे सुमेरु पर्वत होता है, तैसे संतोषकरि पुष्टि करणी, जब ऐसे हुआ तब सुंदर पत्र अरु टास लगैंगे, अरु फूल मंजरी इसके साथ लगैंगे, अरु बडे मार्गपर्यंत इसकी छाया होवैगी, शांति शीतलता शुद्धता अरु कोमलता दया यश कीर्त्ति इत्यादिक गुण आनि प्रगट होवैंगे, तिसके नीचे मनरूपी मृग विश्राम पावता है, अरु शीतल होता है, अध्यात्म अधिभूत अधिदैव ताप मिटि जाते हैं, अरु परम शांतिकों प्राप्त होता है ॥ हे रामजी! यह मैं तुझकों ध्यानरूपी वृक्ष कहा है, जहां यह वृक्ष उत्पन्न होता है, तिस स्थानकी शोभा कही नहीं जाती, जो इस वृक्षकी शरणकों प्राप्त होता है, तिसके ताप मिटि जाते हैं, अरु शांतिवान होता है, अरु यह वृक्ष जो बढता है, सो ब्रह्मरूपी आकाशके आश्रय बढता है, अरु इसविषे वैराग्यरूपी रस है, अरु संतोषरूपी इसकी छील हैं, तिसकरि पुष्ट होता है; जो पुरुष इसका आश्रय लेवैगा, सो शांतिकों प्राप्त होवैगा ॥ हे रामजी! जबलग गमनरूपी मृग इस ध्यानरूपी वृक्षका आश्रय नहीं लेता, तबलग भटकता फिरता है, अरु शांतिकों नहीं प्राप्त होता है, जैसे मृग वनविषे भटकता है, तैसे भटकता है, तिसकों द्वैत अज्ञान प्रमादरूपी वेधक मारणे लगता है, तिसकरि दुःख पावता है, तिसके भयकरि गांवके निकट आता है, तब उह आपोआप इसकों पकडीकरि खेद देते हैं, तिसकरि बडे कष्टकों पावता है, सो गांववासी इंद्रियां हैं, जब इनकी उर आता है, तव अपणे अपणे विषयकी उर बंधायमान करतियां हैं, इनके भयकरि बहुरि वनकों जाता है, तहां वनकी तप्तकरि दुःखी होता है, सो विषयकी अप्राप्तिरूपी तप्त है, तिसकों त्यागिकरि रसरूप स्थानकों दउडता है, शां

तिके निमित्त जब उहां जाता है, तब कामरूपी श्वान इसके मारनेकों दउडता है, तिसके भयकरि बहु रि वनकी उर धावता है, तब क्रोधरूपी अग्नि जलावती है, अरु वासनारूपी मच्छर दुःख देते हैं, अरु लोभ मोहरूपी अंधेरी चलती है, तिसकरि अंध हो जाता है, हरे हरे तृणकों देखीकरि ग्रहण करता है, तब टोयेविषे गिर पडता है, उह टोया तृणकरि आच्छाद्या है, सो तृण कवन हैं, पुत्र धन तिसकों सुंदर देखिकरि ग्रहण करती है, तब ममताविषे गिर पडता है, इस प्रकार दुःख पावता है ॥ हे रामजी ! जब यह मन झूठ बोलता है, तब मृत्तिकाविषे लोटता है, ऐसी चेष्टा करता है, अरु जब मनरूपी बघाड आता है, तब इसका भक्षण करि जाता है, जब ध्यानरूपी वृक्षतें विमुख होता है, तब एते कष्टकों पावता है, जब मनरूपी बिघाडतें छूटता है, तब आशारूपी जंजीरविषे बंधायमान होता है, जबलग इस वृक्षके निकट नहीं आता, तबलग बडे कष्ट स्थानोंकों जाता है, तमाल वृक्षादिकके तले भी जाता है, अरु कंटकके वृक्षों तले भी जाता है, परंतु शांतिवान किसी स्थानविषे नहीं होता, बडे कष्टकों पावता है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे हरिणोपाख्याने वृत्तांतयोगोपदेशो नाम शताधिकचतुःषष्टितमः सर्गः ॥ १६४ ॥ ॥ ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी ! इस प्रकार मूढबुद्धि मनरूपी हरिण भटकता है, तातें मेरा यही आशीर्वाद है जो तुमकों उस वृक्षका संग होवै, जब उस वृक्षके निकट आता है, तब शांति प्राप्त होती है, अरु जब इसके नीचे आय बैठता है, तब तीनों ताप अंतःकरणतें मिटि जाते हैं, अवर जेते कछु वृक्ष हैं तिनके निकट गया मनरूपी मृग शांतिकों नहीं पावता, सो अवर वृक्ष कवन हैं, विषयरूपी वृक्षके निकट गया शांतिवान नहीं होता, जब ध्यानरूपी वृक्षके निकट आता है, तब शांतिकों पाइता है, अरु बुद्धि प्रकाशि आती है, जैसे सूर्यमुखी कमल सूर्यकों देखीकरि खिली आता है, बहुरि उसके अनुभवरूपी फल हैं, अरु शास्त्रके विचाररूपी पत्र फूल हैं, तिनकों देखीकरि बडे आनंदकों प्राप्त होता है, अरु वृक्ष उपर चढी जाता है, चढीकरि ए

थ्वी भूमिका त्याग करता है, जैसे सर्प अपणी कंचुकीका त्याग करता है, अरु नूतन सुंदर शरीरकरि शोभता है, अरु जब उस वृक्षपर चढता है, तब गिरता नहीं, पत्र उसके बहुत बली हैं, तिनके आश्रय ठहरता है, सो कवन पत्र हैं, ध्यानरूपी वृक्षके सच्छास्त्ररूपी पत्र हैं, जब ध्यानरूपी वृक्षतें उतरता है, तब शास्त्रके अर्थविषे ठहरता है, अरु जेते विषय पदार्थ देखीते हैं, सो क्षारवत् दृष्ट आते हैं, अरु अपणी पिछली चेष्टाकों स्मरण करिके पछताता है, जैसे किसीनें मद्यपान किया होवै अरु तिसविषे नीच चेष्टा करै, जब मद उतरता है तब पसताया करता है, तैसे मनरूपी मृग अपणी पिछली चेष्टाकों धिक्कार करता है, अरु कहता है जो बडा आश्चर्य है, मैं एता काल इस वृक्षतें विमुख हुआ भटकता फिरता हौं, अब मुझकों शांति प्राप्त हुई है, जैसे दिनकी तप्त अभाव हुए चंद्रमुखी कमलिनीकों शांति प्राप्त होती है, तैसे मनरूपी मृगकों शांति प्राप्त होती है ॥ हे रामजी! पुत्र धन स्त्रियादिक जो दिखते हैं, तिनकों संकल्पपुरकी नांई अरु स्वप्नवत् देखता है, जैसे स्वप्नतें जागे हुए स्वप्नपुरकों स्मरण करता है, परंतु तिसविषे अभिमान नहीं होता, तैसे इनविषे भी अभिमान नहीं होता, जब अनुभवरूपी फलका भक्षण करता है, तब बडे आनंदकों पावता है, जिसविषे वाणी नहीं प्रवृत्ति शकती, परम शांत अरु निर्मल पदकों प्राप्त होता है, अरु निरतिशय पदकों प्राप्त होता है, जो मनका विषय होवै, सो सातिशय पद है, अरु जो मनका विषय नहीं सो निरतिशय पद है, अरु जो इंद्रियांका विषय है तिसका नाश भी होता है, अरु जो इंद्रियां अरु मनका विषय नहीं तिसका नाश नहीं होता, सो अविनाशी पदकों पावता है, अरु जैसे किसीकों बाण लागता है, अरु तिसकी विरोधी बूटी उसके सन्मुख राखियें तौ निकसी आता है, तैसे अनुभवरूपी बूटीके सन्मुख हुए मोहबंधनरूपी सर खुलि पडते हैं, अरु परम पदकों पावता है ॥ हे रामजी! ज्ञानवान जगततें मृतक हो जाता है, उसकों संसारका लेप कछु नहीं लगता, जैसे लकडीविना अग्नि शांत हो जाती है,

तैसे वासनातें रहित ज्ञानवानकी चेष्टा शांत हो जाती है, अर्थ यह जो संसारकी सत्यतातें रहित चेष्टा होती है, बहुरि संसाररूपी अग्नि उदय नहीं होती, अरु द्वैत एक कल्पना भी मिटि जाती है, अरु उन्मत्तकी नांई अपणे स्वरूपविषे घूर्म रहता है, जैसे मरुस्थलकी धूपकी इच्छा पैंडोइ नहीं करता तैसे ज्ञानी विषयकी तृष्णा नहीं करता, जिसनें आत्मअनुभवरूपी अमृतपान किया है, तिसकों विषरूपी कांजीकी इच्छा नहीं रहती, उह पुरुष सदा निर्वासी है, जब यह पुरुष निर्वासी होता है, तब चंचल जो मनकी वृत्ति है सो सब लीन हो जाती है, केवल आत्मत्वमात्र पद रहता है, अरु मैं मेरा यह भावना नष्ट हो जाती है, जबलग चित्तका संबंध होता है, तबलग मैं मेरा भासता है, जब चित्तका संबंध मिट्या तब एकाकार हो जाता है, जैसे एक सूका काष्ठ अरु एक गिल्ला काष्ठ होता है, सो सूका शुद्ध कहाता है, अरु गिल्ला उपाधिक कहाता है, जब जल सूकि गया, तब शुद्ध होता है, तैसे जब मनकी उपाधि नष्ट भई, तब शुद्ध आत्माही रहता है, अरु एकरस भासता है ॥ हे रामजी! संसार द्वितीय भ्रम करिके भासता है, जैसे पत्थरकी शिलाविषे पुतली अनउपजी भासती है, सो न सत है, न असत है, जब पत्थरतें भिन्न करि देखियें, तब सत नहीं, जो शिलाकरि देखियें तब उही रूप है, तैसे जगत आत्मातें भिन्न सत्य नहीं, आत्मसत्तातें आत्मरूप है, जैसे छोटे बालकके हृदयविषे जगतका शब्द अर्थ नहीं होता, तैसे ज्ञानीकी चेष्टा भी प्रारब्धवेग करिके होती है, परंतु उसके हृदयविषे जगतके शब्द अर्थका अभाव है ॥ हे रामजी ! जो कछु प्रारब्ध होती है, सो अवश्य उसकों भी आनि प्राप्त होती है, मिटती नहीं, शुभ अथवा अशुभ, जैसे मेघतें बुंदां गिरती हुई नष्ट नहीं होतियां, मेघ मंत्रशक्ति करिके नष्ट होता है, तैसे प्रारब्धकर्म नष्ट नहीं होता, अवर नष्ट होते हैं, परंतु उह तिनविषे बंधायमान नहीं होता, अज्ञानीके हृदयविषे संसार सत्य भासता है, अरु भिन्न भिन्न पदार्थ भासते हैं, पदार्थका ज्ञान है, अरु ज्ञानीके हृदयविषे आत्माका ज्ञान है, संसारकी सत्यता

तिसकों नहीं भासती ॥ हे रामजी ! यह जो समाधानरूपी वृक्ष मैं तुझकों कहा है, सो विधिसंयुक्त तिसकी सेवना करियें तौ अनुभवरूपी फल प्राप्त होता है, अरु बोधतें रहित होकरि करता है, तौ अनेक यत्नकरि भी फलकी प्राप्ति नहीं होती, काहेतें जो ऐसी भावना उसकों नहीं प्राप्त होती, जो आत्मशुद्ध है, अरु सत चिद् आनंद है, अरु जिनकों यह भावना प्राप्त होती है, तिनकों भोगकी इच्छा नहीं रहती, जैसे किसीनें अमृतपान किया होता है, तब अवर अमल अरु कटुक फलकी वांछा नहीं करता, तैसे ज्ञानी इच्छा नहीं करता, जैसे रुईके पोवेकों अग्नि लगी, अरु उपरतें तीक्ष्ण पवन चला तौ नहीं जाणता जो कहां जाय पडा, तैसे जगतरूपी रुईका पोवा ज्ञान अग्नीकरि दग्ध किया हुआ, अरु वैराग्यरूपी पवनकरि उडाया, नहीं जाणीता जो कहां जाय पडा, आकाशही आकाश भासता है, जगत सत नहीं भासता, तौ फिर तृष्णा किसकी करै, तृष्णातें रहित स्थित होता है ॥ हे रामजी ! दुःखका मूल तृष्णा है, तृष्णाकरि भटकता है, जैसे पर्वतके पक्ष थे, तबलग उडते थे, पक्षविना उडणेतें रहित भये, गंभीर स्थिर हो रहे, तैसे जब मनतें वासना नष्ट हुई, तब मन स्थिर हो जाता है ॥ हे रामजी ! पैंडोई वांछित देशकों तब जाय प्राप्त होता है, जब इतर देशका त्याग करता है, तैसे आत्मा शुद्ध स्वरूप परमानंद अपणा आप तब प्राप्त होता है, जब धन लोक पुत्र ईषणाका त्याग करै, जब आत्माकी प्राप्ति भई तब निर्विकल्प समाधिकरि निर्विकल्प चेतनका साक्षात्कार होता है, जब समाधिविषे साक्षात्कार हुआ, तब उत्थानकालविषे भी समाधिस्थित होता है, अरु परम निर्वाणपदकों प्राप्त होता है, अरु चित्तरूपी वल्ली दूर हो जाती है, जैसे रसडीकों वल होती है, तिसकों खैंचिकरि बहुरि छोडता है, तब उह सूधी हो जाती है, तैसे जिसकों समाधिविषे साक्षात्कार हुआ, तब उसकों उत्थानकालविषे भी उही भासता है, अरु जिसकों उसका प्रमाद है तिसकों जगत भासता है ॥ हे रामजी ! वस्तु एक है, परंतु तिसविषे दो दृष्टि हैं, जैसे जेवरी एक है, स

रि देवताके पूजननिमित्त फूल चुणे, अरु द्वितीय स्नान करिके प्रहर ऐसे व्यतीत करै, जब तीसरा प्रहर होवै, तब फलभोजन करै, चउथा प्रहर बहुरि संध्या जाप करै, इसी प्रकार दिन अरु रात्र व्यतीत करै, कछुक काल रात्रकों शयन करै, अवर जापविषे व्यतीत करै, इसी प्रकार कालकों व्यतीत करै ॥ हे रामजी! राजाकी तौ यह अवस्था भई, अब राणीकी अवस्था श्रवण करु, जब अर्ध रात्रतें पाछे राणी जागी, तब क्या देखै जो राजा इहां नहीं, वनकों गया है, अरु शय्या खाली पडी है, तब राणीनें सहेलीयांकों जगाई, अरु कहणे लगी बडा कष्ट है, राजा वनकों निकसी गया है, अरु बडे भयानक वनविषे जावैगा, ऐसे कहीकरि मनविषे विचार किया, जो राजाकों देखा चाहिये, तब योगविषे स्थित होकरि आकाशकों उडी, आकाशकी नांई देहकों अंतर्धान करिके जैसे योगेश्वरी भवानी उडती है; तैसे उडी, अरु आकाशविषे स्थित होकरि देखा जो राजा चला जाता है, तब राणीके मनविषे आया जो इसका मार्ग रोकौं, बहुरि एक क्षणमात्र स्थित होकरि भविष्यतकों विचारणे लगी, जो राजा अरु मेरा संयोग नीतिविषे कैसे रचा है, तब देखत भई जो राजा अरु मेरा मिलाप होणेविषे बहुत काल रहता है, अरु अवश्य मिलाप होणा है, मेरे उसकों उपदेशकरि जगावणा है, परंतु केतेक काल उपरांत अब इसीके कषाय परिपक्व नहीं, तातें अब राजाका मार्ग नहीं रोकणां, तब राणी बहुरि अपणे घर आई, अरु शय्यापर शयन किया, अरु बडी प्रसन्नताकों प्राप्त भई, जब रात्र व्यतीत भई, तब मंत्रीकों कहणे लगी जो राजा एक तीर्थ पर्सणे गया है, दर्शन करिके बहुरि आवैगा, ऐसे मंत्री अरु प्रजाकों कहा, बहुरि मंत्रीकों आज्ञा करी जो तुम अपणे कार्यविषे वर्तौ, तब मंत्री अपणी चेष्टाविषे वर्तणे लगे, इसी प्रकार राणीनें अष्ट वर्षपर्यंत राज्य किया, अरु प्रजाकों सुख दिया, जैसे बागवान कमलोंके क्यारेकों सुखी पालता है तैसे राणीनें प्रजाकों सुख दिया, अरु उहां राजाकों अष्ट वर्ष तप करते व्यतीत भये हैं, अरु राजाके अंग दुर्बल हो गये, अरु उहां राणीनें राज्य किया, जैसे

भंवरा अवर ठौर होवै, तैसे इनकों व्यतीत भया, और और ठौरविषे, तब राणीनें विचार किया, जो राजा अब मेरे वचनोंका अधिकारि भया है, अंतःकरण राजाका तप करिके शुद्ध हुआ है, अब राजाकों देखियें, तब राणी उडी आकाशकों गई, अरु नंदनवन इंद्रका है सो देख्या, उहांके जो दिव्य पवन हैं, तिनका स्पर्श हुआ, तब राणीके चित्तविषे आया, जो मेरे तांई भर्त्ता कब मिलैगा, बहुरि कहणे लगी जो बडा आश्चर्य है, मैं तौ सतपदकों प्राप्त भई थी, तौ भी मेरा मन चलायमान भया है, तातें इतर जीवकी क्या कहणी है, तब उहांतें चली, आगे कमल फूल देखे, देखिकरि कहणे लगी, जो मेरे तांई यह भर्त्ता कब मिलैगा, जिस करि भर्त्ताकों पाइता है, मैं कामातुर भई हौं, बहुरि मनकों कहणे लगी ॥ हे दुष्ट मन! तूं तौ सतपदकों प्राप्त भया था, तेरा भर्त्ता आत्मा है, अब तूं मिथ्या पदार्थोंकी अभिलाषा काहेकों करता है, बहुरि कहणे लगी, जबलग देह है, तबलग देहके स्वभाव भी साथ रहते हैं; जो मेरे तांई यह अवस्था प्राप्त भई है, तौ भी मन चलायमान होता है, तातें इतर जीवकी क्या वार्त्ता करणी है, तब राणी मेघके स्थानोंकों लंघी अरु महाबिजलीके स्थान लंघे, बडे पर्वत अरु नादियांकों लंघी, समुद्र भयानक स्थानोंकों लंघी, अरु मंदराचल पर्वतकेपास वनविषे आनि स्थित भई, अरु कहणे लगी, जो मेरा भर्त्ता कहां है, बहुरि समाधिविषे स्थित होकरि देखा जो अमके स्थानमें बैठा है, तप करिके अंग महादुर्बल हो गये हैं, अरु ऐसे स्थानविषे प्राप्त भया है, जहां अवर जीवकी गम नहीं, अरु महावैतालकी नांई रात्रिकों चला आया है, तातें अज्ञान महादुष्ट है, जो ऐसा राजा तपकों लगा है, स्वरूपके प्रमाद करिके जड है, अब ऐसे होवै, जो किसी प्रकार अपणे स्वरूपकों प्राप्त होवै, परंतु मेरे इस शरीर करिके ज्ञान इसकों न उपजैगा, काहेतें जो राजाकों प्रथम यह अभिमान होवैगा, जो मेरी स्त्री है, अरु बहुरि कहैगा, मैं इनहीके निमित्त राज्य छोडा है, बहुरि मेरे तांई दुःख देणेकों आई है, तातें अवर शरीर ब्रह्मचारिका धारौं, ऐसे विचार करिके शीघ्र

ही ब्रह्मचारिका शरीर धारत भई, जैसे जलका तरंग एक स्वरूपकों छोडता है, अरु अवर हो जाता है, तैसे महासुंदर शरीरकों धारिकरि एक ग्रिंठ पृथ्वीतें ऊपर चलणे लगी, अरु हाथविषे रुद्राक्षकी माला, अरु कमंडलुकों धारै, अरु मृग छालाकों धारै, अरु मस्तकपर विभूति लगाई, जैसे सदाशिवके मस्तकपर चंद्रमा विराजता है, तैसे सुंदर विभूतिकों लगाया, अरु श्वेतही यज्ञोपवीतकों पाया, ऐसा चिन्ह धारिकरि चली, तब राजा देखीकरि आगेतें उठि खडा हुआ, अरु नमस्कार किया, फूल चरणोंपर चडाये, अरु अपणे स्थानपर बैठाया, अरु कहणे लगा ॥ हे देवपुत्र ! आज मेरे बडे भाग्य हैं, जो तुमारा दर्शन भया ॥ हे देवपुत्र ! तुमारा आवणा कैसे हुआ ? ॥ ॥ देवपुत्र उवाच ॥ हे राजन् ! हम बडे बडे पर्वत देखते आये हैं, अरु तीर्थ करते आये हैं, परंतु जैसी भावना तेरेविषे देखी है, तैसी किसीविषे नहीं देखी ॥ हे राजन् ! तुझनें बडा तप किया है, अरु तूं इंद्रियजित दृष्टि आवता है, अरु मैं जानता हों जो तेरा तप खड्गकी धारा जैसा तीक्ष्ण है, तातें तूं धन्य है, तेरे तांई नमस्कार है ॥ परंतु हे राजन् ! आत्मयोगके निमित्त भी कछु तप किया है, अथवा नहीं किया, सो कहु ॥ तब राजानें जो फूलकी माला देवपूजनके निमित्त रखी थी सो देवपुत्रके गले पाई, अरु पूजाकरि बहुरि कहा ॥ हे देवपुत्र ! तुमसारखेका दर्शन दुर्लभ है, अरु अतिथिका पूजन देवतातें भी अधिक है ॥ हे देवपुत्र ! तेरे अंग बहुत सुंदर दृष्ट आवते हैं, ऐसेही मेरी स्त्रीके अंग थे, नखशिखपर्यंत तेरे उही अंग दृष्ट आते हैं, परंतु तूं तो तपसी है, तेरी मूर्ति शांतिके लिये हुई है, मैं कैसे कहों जो उही है ॥ तातें हे देवपुत्र ! कहूं जो तूं पुत्र किसका है, अरु इहां किसनिमित्त आया है, अरु आगे कहां जावैगा, यह संशय मेरा निवृत्त करो, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! एक समय नारद मुनि सुमेरु पर्वतकी कंदराविषे आया था, सो महासुंदर कंदरा है, जहां आश्चर्यके वृक्ष अरु मंजरियां फूलफलसाथ सब पूर्ण हैं, ब्राह्मणोंकी कुटी तहां बणी हुई हैं, तिस स्थानकों देखीकरि ब्रह्मवेत्ता नारद मुनि समाधि लगाय बै

ठा, अरु गंगाका प्रवाह चलता है, जहां सिद्धोंकी गम है, अवर जीवोंकी गम नहीं, तब केता काल समाधिविषे स्थित रहा, जब समाधितें उतऱ्या, तब भूषणका शब्द हुआ, तब नारदजीके मनविषे महाआश्चर्य हुआ, जो इहां तौ आवणेकी गम किसीकी नहीं, यह भूषणोंका शब्द कहांतें आया, तब उठीकरि देखणे लगा, जो गंगाका प्रवाह चला आवता है, तहां उर्वशी आदिक अप्सरा स्नान करतियां हैं, वस्त्रों कों उतारे हुए महासुंदर हैं, जब उनकों देख्या, तब नारदजीका विवेक आवरण भया, अरु वीर्य चल्या, तिसके पास सुंदर वल्ली थी, तिसके पत्रपर जाय स्थित भया, चंद्रमाकी नांई उज्वल इस प्रकार सुणीकरि शिखरध्वज कहत भया ॥ हे देवपुत्र ! ऐसा ब्रह्मवेत्ता नारद मुनि सर्वज्ञ अरु बडा मननशील तिसका वीर्य किसनिमित्त चल्या, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! जबलग शरीर है, तबलग अज्ञानीका अरु ज्ञानीका भी शरीरस्वभाव निवृत्त नहीं होता, परंतु एक भेद है, जब ज्ञानवानकों दुःख आय प्राप्त होता है, तब दुःख नहीं मानता, अरु जब सुख आय प्राप्त होता है, तब सुख नहीं मानता, हर्षवान नहीं होता, अरु जब अज्ञानीकों दुःखसुख आय प्राप्त होता है, तब हर्षशोक करता है, जैसे श्वेत वस्त्रपर केसरका रंग शीघ्रही चडि जाता है, तैसे अज्ञानीकों दुःखसुखका रंग शीघ्रही चडि जाता है, अरु जैसे सोमके वस्त्रकों जलका स्पर्श नहीं होता है, तैसेही ज्ञानवानकों दुःखसुखका स्पर्श नहीं होता, अरु जिसके अंतःकरणरूपी वस्त्रकों ज्ञानरूपी मोम नहीं चडी, तिसकों दुःखसुखरूपी जल स्पर्शकरि जाता है, अरु ज्ञानवान मेणवत है, उनके अंतःकरणकों दुःखसुख नहीं होता, अज्ञानीकों होता है, जो दुःखकी नाडी भिन्न है, अरु सुखकी नाडी भिन्न है, जब सुखकी नाडीविषे स्थित होता है, तब दुःख कोउ नहीं देखता, जब दुःखकी नाडीविषे स्थित होता है, तब सुख नहीं देखता, अज्ञानीकों कोउ दुःखका, कोउ सुखका स्थान है, अरु ज्ञानीकों एक आभासमात्र दिखाई देता है, बंधमान नहीं होता, जबलग इसकों ज्ञानका संबंध है, तबलग दुःख निवृत्त

नहीं होता, तब राजानें कहा, वीर्य जो गिरता है, सो वीर्य कैसे निवृत्त होता है, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! जब इसका चित्त वासना करिके क्षोभवान होता है,तब नाडी भी क्षोभ करतियां है, अरु अपणे स्थानोंकों त्यागणे लगतियां हैं, तब वीर्यवाली नाडीतें स्वाभाविकही वीर्य नीचेकों चला आवता है, बहुरि राजानें कहा ॥ हे देवपुत्र! स्वाभाविक क्या कहिये, देवपुत्रनें कहा॥ हे राजन्! आदि परमात्मशुद्ध चेतनविषे जो फुरणा हुआ है, तिस क्षणमात्र शक्तिके उत्थानकरि आगे प्रपंच बनि गया है,तिसविषे आदि नीति हुई है, जो यह घट है,यह पट है, यह अग्नि है, इसविषे उष्णता है, यह जल है,इसविषे शीतलता है,तैसेही नीति है, जो वीर्य उपरतें नीचेकों आवता है, जैसे पर्वततें पत्थर गिरता है,सो नीचेकों चला आता है, तैसे वीर्य भी नीचेकों आता है, तब राजानें प्रश्न किया ॥ हे देवपुत्र ! इसकों दुःख कैसे होता है अरु सुख कैसे होता है, अरु दुःखसुखका अभाव कैसे होता है, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन् ! जब यह जीव कुंडलनी शक्तिविषे स्थित होता है, अरु दृश्य जो है, चार अंतःकरण, अरु इंद्रियां देह तिनविषे अभिमान करिके दुःखी सुखी होता है, इनके दुःखसाथ दुःखी होता है, अरु इनके सुखसाथ सुखी होता है, जैसा जैसा आगे प्रतिबिंब होता है, तैसा तैसा दुःखसुख भासता है, जैसे शुद्ध मणीविषे प्रतिबिंब पडता है, सो अज्ञान करिके भासता है, ज्ञान करिके इनका अभाव हो जाता है, अरु जब तिसकों ज्ञानरूपका आवरण करिके आगे पडल होत है, तब प्रतिबिंब नहीं पडता, ज्ञान कहियें जो देहादिकके अभिमानतें रहित होणां, जो न देहादिक हैं, अरु न मैं इनकरि कछु करता हौं, जब ऐसे निश्चय होवै, तब दुःखसुखका भान नहीं होता, काहेतें जो संसारका दुःखसुख इसकी भावनाविषे होता है, जब वासनातें रहित हुआ, तब दुःखसुख भी सब नष्ट हो जाते हैं, जैसे जब वृक्षही जलि जाता है, तब पत्र फूल फल कहा रहैं, तैसे अज्ञानरूप वासनाके दग्ध हुए, दुःखसुख कहां रहैं बहुरि राजानें कहा ॥ हे भगवन्! तुमारे वचन श्रवण करते हुए मैं तृप्त नहीं होता, जैसे मेघका शब्द सुणते मोर

तृप्त नहीं होता, तातें कहौ, जो तुमारी उत्पत्ति कैसे भई, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! जो कोउ प्रश्न करता है, तब बडे तिसका निरादर नहीं करते, तातें तूं जो पूछता है, सो मैं कहता हौं ॥ हे राजर्षि! उह वीर्य था सो नारदमुनिनें एक मटकीविषे पाया, अरु उह कैसी मटकी थी स्वर्णवत जिसका उज्ज्वल चमत्कार, तिसविषे वीर्य पायकरि तिसके उपर दूध पाया, अरु उपर उसके दूध पाया, मटकीकों पूर्ण किया, अरु वीर्यकों एक कोणकी उर किया, बहुरि मंत्रोंका उच्चार किया, अरु आहुति किये, भली प्रकार पूजन किया, जब एक मास व्यतीत भया, तब मटकीतें बालक प्रगट हुआ, सो कैसा बालक, जैसा चंद्रमा क्षीर समुद्रतें निकसा है, तिस बालककों लेकरि नारद आकाशकों उडता भया, तब नारदका जो पिता है ब्रह्माजी, तिसके पास ले आया, अरु आयकरि नमस्कार किया, तब बालककों पितामहनें गोदविषे बैठाया, अरु आशीर्वाद किया, जो तूं सर्वज्ञ होवैगा, अरु शीघ्रही अपणे स्वरूपकों प्राप्त होवैगा, अरु कुंभतें जो उपजा बालक है, तिसका नाम भी कुंभ राखा, सो कुंभ सर्वज्ञ मैं हौं, नारदजीका पुत्र अरु ब्रह्माजीका पौत्रा हौं, सरस्वती मेरी माता है, गायत्री मेरी मासी है, मेरे तांई सर्व ज्ञान है, तब राजानें कहा, हे देवपुत्र! तुम सर्वज्ञ दृष्ट आते हौ, तुमारे वचनोंकरि मैं जानता हौं, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! जो तुम पूछा सो मैं कहा, अब कहु जो तूं कवन है, अरु इहां कर्म क्या करता है, अरु इहां किसनिमित्त आया है, तब राजानें कहा ॥ हे देवपुत्र! आज मेरे बडे भाग्य उदय हुए हैं, जो तुमारा दर्शन भया है, तुमारा दर्शन बडे भाग्यसों प्राप्त होता है, यज्ञ अरु तपतें तुमारा दर्शन श्रेष्ठ है, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! अपना वृत्तांत कहु, जो तूं कवन है, राजानें कहा, हे देवपुत्र! मैं राजा हौं, अरु शिखरध्वज मेरा नाम है, अरु राज्यका मैंनें त्याग किया है, जो मेरे तांई संसार दुःखदायक भास्या, तिसके भयकरि त्याग किया, वारंवार जन्म अरु मृत्यु संसारविषे दृष्ट आता है, तातें राज्यका त्यागकरि इहां तप करणे लगा हौं, तुम त्रिकालज्ञ हौ, अरु जान

ते हौ, तथापि तुमारे पूछणेकरि कछु कहा चहिये, मैं त्रिकाल संध्या करता हौं, अरु जाप करता हौं, तौ भी मेरे तांई शांति नहीं प्राप्त भई, तातें जिसकरि मेरे दुःख निवृत्त होवैं, सोइ उपाय कहौ ॥ हे देवपुत्र ! मैं तीर्थ बहुत फिर्या हौं, बहुत देश स्थान फिर्या हौं, अब इसी वनविषे आनि बैठा हौं तौ भी मेरे तांई शांति नहीं प्राप्त भई, तातें जिसकरि मेरे दुःख निवृत्त होवैं, अरु शांति प्राप्त होवै, सो कहौ, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजर्षि ! तैनें राज्यका त्याग किया, अरु बहुरि तपरूपी टोयेविषे आय पडा है, यह तैनें क्या किया है, जैसे पृथ्वीका क्रम बहुरि पृथ्वीविषे रहता है, तैसे तूं एक टोयेकों त्यागिकरि बहुरि दूसरे टोयेविषे आइ पडा है, अरु जिसनिमित्त राज्यत्याग किया, तिसकों न जानत भया, अरु इहां आयकरि एक लाठी अरु मृगछाला अरु फूल राखे, इनकरि तौ शांति नहीं प्राप्त होती, तातें अपने स्वरूपविषे जाग, जब स्वरूपविषे जागैगा, तब दुःख सब निवृत्त होवैंगे, इसी पर एक समय ब्रह्माजीसों मैंनें प्रश्न किया था, जो हे पितामहजी ! कर्म श्रेष्ठ है, अथवा ज्ञान श्रेष्ठ है, दोनोंविषे क्या श्रेष्ठ है, जो मुझकों कर्तव्य है, सो कहौ, तब पितामहनें कहा, ज्ञानके पायेतें दुःख कोउ नहीं रहता, सर्व आनंदका आनंद ज्ञान है, तिसतें आगे आनंद कोउ नहीं, अरु अज्ञानीकों कर्म श्रेष्ठ हैं, क्यौं जो पापकर्म करैंगे, तब नरककों प्राप्त होवैंगे, तातें तप दान करणेतें स्वरूपकी प्राप्ति नहीं होती, तौ भी अज्ञानीकों श्रेष्ठ है, जो नरक भोगणेतें स्वर्ग विशेष है, जैसे कंबलतें पटका वस्त्र श्रेष्ठ है, परंतु पटका न पाइयें तब कंबल भी भला है, तैसे ज्ञान पटकी नांई है, अरु तप कर्म कंबलकी नांई है, कर्मकरि शांति नहीं प्राप्त होती ॥ तातें हे राजन् ! तूं काहेकों इस टोयेविषे पडा है, आगे राज्यवासी था, अब वनवासी भया, तातें यह क्या किया है, जो अज्ञानविषे पडा रहा है, मूर्खताके वश पडा है, जबलग तेरे तांई क्रियाभान होता है, जो मैं यह करौं, तबलग प्रमाद है, इसकरि दुःख निवृत्त न होवैंगे, तातें निर्वासनिक होकरि अपणे स्वरूपविषे जाग, निर्वासनिक होणाही मुक्ति है, अरु वासना

सहितही बंधन है, पुरुषप्रयत्न यही है, जो निर्वासनिक होणां, जबलग वासनासहित है, तबलग अज्ञानी है, जब निर्वासनिक होवै, तब ज्ञेयरूप है, निर्वासनिक कहिये सदा ज्ञेयकी भावना करणी, अरु ज्ञेय कहिये आत्मस्वरूप तिसकों जाणीकरि बहुरि इच्छा कोउ न रहै, केवल चिन्मात्र पदविषे स्थित होणां, इसीका नाम ज्ञेय है, जो जाणने योग्य है, सो जाण्या, तब अवर वासना नहीं रहती, केवल स्वच्छ आपही होता है ॥ हे राजन्! तैनें अपणे स्वरूपकों जानणा था, तूं अवर जंजालविषे किसनिमित्त पडा है, आत्मज्ञान विना अवर अनेक यत्न करै, तौ भी शांति न प्राप्त होवैगी, जैसे पवनतें रहित वृक्ष शांतरूप होता है, जब पवन होता है, तब क्षोभकों प्राप्त होता है, तैसे जब वासना निवृत्त होवैगी, तब शांत पद प्राप्त होवैगा, अरु क्षोभ कोउ न रहैगा, जब ऐसे देवपुत्रनें कहा, तब राजा कहत भया ॥ हे भगवन्! तुम मेरे पिता हौ, अरु तुमही गुरु हौ, अरु, तुमही कृतार्थ करणेहारे हो, मैं वासना करिके बडा दुःख पाया है, जैसे किसी वृक्षके पत्र टास फूल फल सूकि जावै, अरु एकला ठूंठ रहि जावै, तैसे ज्ञानविना मैं भी ठूंठेसा हो रहा हौं, तातें कृपाकरि मेरे तांई शांतिकों प्राप्त करौं, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! तैनें त्याग करिके संतका संग करणां था, अरु यह प्रश्न करणा था, जो हे भगवन्! बंध क्या है, अरु मोक्ष क्या है, अरु मैं क्या हौं, यह संसार क्या है, अरु संसारकी उत्पत्ति किसकरि होती है, अरु लीन कैसे होता है, तैनें यह क्या किया है, जो संतविना ठूंठ वनका आयकरि सेवन किया है, अब तूं संतजनकों प्राप्त होकरि निर्वासनिक होउ, ऐसे ब्रह्मादिकनें भी कहा है, जो जब निर्वासनिक होता है, तब सुखी होता है, बहुरि राजानें कहा ॥ हे भगवन्! तुमही संत हौ, अरु तुमही मेरे गुरु हौ, अरु तुमही मेरे पिता हौ, जिस प्रकार मेरे तांई शांति प्राप्त होवै, सो कहौ, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! मैं तेरे तांई उपदेश करता हौं, तूं हृदयविषे धारि लेहु, अरु जो तूं हृदयविषे धारै नहीं, तौ मेरे कहणेकरि क्या होता है, जैसे टासपर कउआ होवै, अरु शब्द भी श्रवण करै, तउ भी अपणे कउए स्व

भावकों नहीं छांडता, तैसे जो तूं भी कउएकी नांई होवै, तौ मेरे कहणेका क्या प्रयोजन है, अरु जैसे तोते पक्षीकों जो कहता है सो ग्रहण करता है, तातें तोते पक्षीकी नांई होउ, तब शिखरध्वजनें कहा ॥ हे भगवन्! जो तुम आज्ञा करोगे सो मैं करौंगा, जैसे शास्त्रवेदके कहे कर्म करता हौं, तैसेही तुमारा कहणा करौंगा, यह मेरा नियम है, जो तुम आज्ञा करौ सो मैं करौंगा, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! प्रथम तौ तूं ऐसे निश्चय कर, जो मेरा कल्याण इन वचनोंसों होवैगा, अरु ऐसे जाण, जो पिता पुत्रकों कहता है सो शुभही कहता है, तैसे मैं जो तेरे तांई कहौंगा, सो शुभही कहौंगा, अरु तेरा कल्याण होवैगा, तातें निश्चय जाण, जो इन वचनोंकरि मेरा कल्याण होवैगा, तातें एक आख्यान आगे व्यतीत भया है सो श्रवण करु, एक पंडित था, सो धन अरु गुणकरि संपन्न था, अरु सर्वदा चिंतामणि पावणेकी इच्छा करता था, जैसे शास्त्रकरि उपाय कहे, तैसेही उपाय करता था, जब केताक काल व्यतीत भया, तब जैसे चंद्रमाका प्रकाश होता है, तैसे प्रकाशवान चिंतामणि आय प्राप्त भया, ऐसे निकट जाना, जो हाथकरि उठाई लीजे, जैसे उदयाचल पर्वतके निकट चंद्रमा उदय होता है, तैसे चिंतामणि निकट आय प्राप्त भया, तब पंडितके मनविषे विचार हुआ, जो यह चिंतामणि है, अथवा कछु और है, जो चिंतामणि होवै, तौ उठाइ लेहुं, जो चिंतामणि न होवै, तौ किसनिमित्त पकडौं, बहुरि कहे, पकडी लेता हौं, मणिही होवैगा, तब मणि न होवे क्या पकडौं, यह मणि नहीं, काहेतें जो मणि बडे यत्नकरि प्राप्त होता है, मेरे तांई सुखेन क्या प्राप्त होणा है, इसतें जाणीता है, जो चिंतामणि नहीं, जो सुखेन प्राप्त होता होवै, तौ सब लोक धनी हो जावै,परंतु सुखेन नहीं पाइता, तातें यह चिंतामणि नहीं; जब ऐसे संकल्पविकल्पकरि पंडित विचार करणे लगा, अरु इसीकरि तिसका चित्त आवरण भया, तब मणि छपन हो गया, काहेतें जो सिद्धि है, तिनका मान आदर न करियें तौ उलटा शाप देती है, जिस वस्तुका आवाहन करता है, तिसका पूजन न करियें तौ त्याग जाती है,

अरु शाप देती है, जब उह चिंतामणि अंतर्धान हो गई, तब उह बडे दुःखकों प्राप्त भया, जो चिंतामणि मेरे पासतें निवृत्त होगई, अरु बहुरि यत्न करने लगा, जब बहुरि उपाय किया, तब काचकी मणि किसी हांसीकरि तिसके आगे दोडि गई, सा तिसके पास आय पडी, उसकों देखत भया, देखीकरि कहणे लगा, जो इह चिंतामणि है, तब उसकों उठाय लीनी, लेकरि अपणे घर आया, अबोधके वशतें उसकों चिंतामणि जानत भया, जैसे मोहकरि असतकों सत् जानता है, अरु रज्जुकों सर्प जानता है, अरु जैसे दो चंद्रमा, अरु शत्रुकों मित्र अरु विषकों अमृतरूप जानता है, तैसे उह काचकों चिंतामणि जानत भया, अरु जेता कछु अपनां धन था, सो लुटाय दिया, अरु कुटुंबका त्याग किया, कहणे लगा, जो मेरे तांई चिंतामणि प्राप्त भई है, अब कुटुंबसाथ क्या प्रयोजन है, अरु घरतें निकसिकरि वनकों गया, वनविषे जाय बडे दुःखकों प्राप्त भया, जो काचकी मणिसाथ कछु प्रयोजन सिद्ध न हुआ, तैसे हे राजन्! जो विद्यमान वस्तु होवै, तिसकों मूर्ख त्यागते हैं, तिसका माहात्म्य नहीं जाणते, अरु नहीं पावते ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे चिंतामणिवृत्तांतवर्णनं नाम नवषष्टितमः सर्गः ॥ ६९ ॥ ॥ ॥ ॥ देवपुत्र उवाच ॥ हे राजन्! इसी पर एक अवर आख्यान कहता हौं, सो श्रवण करु, मंदराचल पर्वतके वनविषे एक हस्ती रहता था, सो सर्व हस्तीका राजा था, कैसा था सो मानौं मंदराचल पर्वत है, जिसकों अगस्त मुनिनें रोक्या था! ऐसा जो मंदराचल पर्वत है, तिसविषे रहता था, अरु जिसके बडे दंत हैं, इंद्रके वज्रकी नांई तीक्ष्ण हैं, बडा बलवान अरु प्रकाशवान, जैसे प्रलयकालकी वडवाग्नि होती है, ऐसा प्रकाशवान अरु बलवान ऐसा जो सुमेरु पर्वतकों दंतसाथ उठावै, तिस हस्तीकों महावतनें बल छल करिके बांधा, जैसे बलि राजाकों विष्णु भगवाननें बांधा, तैसे लोहकी संकरसों हस्तिकों पाय, अरु आप महावत जो निकट वृक्ष था, तिसपर चढि बैठा, किसनिमित्त बैठा था, जो कुंदकरि हस्तीके ऊपर चढि बैठो, अरु हस्ती संकर

कार महाकष्टको प्राप्त भया, कैसे दुःखको प्राप्त भया, जो वाणीकरि कह्या नहीं जाता, जब ऐसा दुःख पा
या तब हस्तिके मनविषे विचार उपजा, जो अब मैं बलसाथ संकर न तोडौंगा, तौ कब छूटौंगा, तिन सं
करकों बल करिके तोडि दिया, अरु वृक्षपर जो महावत बैठा था, सो गिर्या, सो हस्तिके चरणों आगे आ
य पडा, अरु भयकों प्राप्त भया, जैसे फल पवनकरि गिरपडता है, तैसे महावत भयकरि गिरपडा, जब इ
स प्रकार महावत गिऱ्या, तब हस्तिनें विचार किया, जो यह मृतकसमान है, तातें मुएकों क्या मारणां है,
यद्यपि मेरा शत्रु है, तौ भी मैं नहीं मारता, इसके मारणेकरि मेरा क्या पुरुषार्थ सिद्ध होता है, तातें मैं नहीं
मारता ॥ हे राजन्! जब ऐसे दयाकरि हस्तिनें महावतकों न मारा, जो पशुयोनिविषे भी दया मुख्य है,
तब महावतकों छांडीकरि हस्ती वनविषे चला, जैसे बंधकों पाणी तोडीकरि वेगसाथ चलता है, तैसे संक
रकों तोडीकरि हस्ती वनकों गया, जैसे स्वर्गके द्वारे तोडीकरि दैत्य जाय प्रवेश करते हैं, तैसे संकरकों तो
डीकरि हस्ती वनविषे जाय प्रवेश किया, अरु हस्तिकों गया देखि महावत जो पडा था सो उठी बैठा, अ
रु अपणे स्वभावविषे स्थित भया, बहुरि हस्तिके पाछे चला, अरु हस्तिकों खोजि लिया, जैसे चंद्रमाकों
राहु खोजि लेता है, तैसे वनविषे हस्तिकों खोजि लिया, देखा जो वृक्षके तले सोया पडा है, जैसे संग्राम
कों सूरमा जीतिकरि निचिंत होता है, तैसे हस्तिकों निचिंत सोया पडा देखा, जो संकरकों तोडिकरि आ
य सोया है, तब महावतनें विचार किया जो इसकों वश करियें अरु यही उपाय करत भया, जो बेलेके च
उफेर खाइकरि, जैसे ब्रह्मानें विश्वकों उत्पन्न करिके पृथ्वीके चउफेर समुद्रचक्र किया है, तैसे बेलेके च
उफेर खाइका चक्रकरि लिया, अरु खाइके पर कछु तृण घास पाया, जैसे शरत्कालके आकाशविषे बदल
देखणे मात्र होता है, तैसे तृण घास खाइ ऊपर देखणे मात्र दृष्ट आवैं, अरु बीच खाईकरि, तब एक सम
य हस्ती उठीकरि चल्या, अरु खाइके बीच गिरपडा, जब गिरपडा तब महावत हस्तिके निकट आया, अरु

संकरोंसाथ बांधा, जैसे दैत्य छल करिके देवताकों वश करते हैं, जैसे अगस्त्यमुनिनें छल करिके मंदरा चलकों रोकि छोडा था, तैसे हस्तिकों महावतनें वश किया, अरु हस्ति गिरपडा, जैसे सूके समुद्रविषे पर्वत गिरपडता है, तैसे खाइविषे हस्ती गिरपडा, अरु बडे दुःखकों प्राप्त हुआ, जो अब तप वनविषे पडा दुःख पावता है, काहेतें जो भविष्यका विचार न किया, अज्ञानीकों भविष्यकता विचार नहीं, इसीतें दुःख पावता हैं, वर्तमानकालविषे विचार नहीं करता, जो आगे क्या होणां है, इसीतें अज्ञानी हस्ती दुःखकों प्राप्त भया ॥ हे राजन्! यह जो आख्यान तेरे तांई मैं श्रवण कराये हैं, एक मणिका, एक हस्तिका, तिनकों जब तूं समझैगा, तब आगे मैं, उपदेश करोंगा ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे हस्त्याख्यानवर्णनं नाम सप्ततितमः सर्गः ॥ ७० ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब देवपुत्रनें ऐसे कहा तब राजा कहत भया ॥ हे देवपुत्र! यह दो आख्यान तुमनें कहे हैं सो तुम जानते हौ, मैं तौ कछु नहीं समझा, तातें खोलिकरि तुमही कहौ, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! तूं शास्त्रके अर्थविषे तौ बहुत चतुर हैं, सब अर्थका ज्ञाता हैं, परंतु स्वरूपविषे तेरे तांई स्थिति नहीं, जैसे आकाशविषे पर्वत नहीं ठहरता, तातें जो वचन मैं कहता हौं, सो बुद्धिकरि ग्रहण करु, जो हस्ती क्या है, अरु चिंतामणि क्या है, प्रथम जो सर्व त्याग तैंनें किया था, सो चिंतामणि थी, तिसके निकट तूं प्राप्त होकरि सुखी भया, जब तिसकों तूं अपणे पास राखता, तब दुःख सब निवृत्त हो जाते, सो मणिकों तैंनें निरादर किया, जो तिसकों त्याग्या, अरु काचकी मणि तप क्रियाकों प्राप्त भया, सो दरिद्रीही रहा ॥ हे राजन्! सर्वत्यागरूपी चिंतामणि थी, अरु यह क्रियाका आरंभ काचकी मणि है, सो तैंनें ग्रहण करी, तिसतें दारिद्रकी निवृत्ति नहीं होती, दुःखीही रहता, त्यागरूपी चिंतामणिका आवाहन था, अरु क्रियारंभ तिसका अनादर है ॥ हे राजन्! सर्व त्याग तैंनें नहीं किया, किया भी था परंतु कछुक रहता था, तिसके रहणेतें वहुरि विस्तारकों प्राप्त

भया, जैसे बडा बदल वायुकरि क्षीण होता है, अरु सूक्ष्म रहि जाता है, अरु पवनके रहेतें बहुरि विस्तार कों पावता है, अरु सूर्यकों छिपाय लेता है, सो बदल क्या है, अरु सूर्य क्या है, अरु थोडा रहणा क्या है सो सुण, स्त्रियां अरु कुटुंबतें आदि त्याग किया, अरु अहंकार इनविषे करणां सो बडा बदल है, अरु वैराग्यरूपी पवनकरि राज्य अरु कुटुंबका अहंकाररूपी बडा बदल निवर्त हुआ अरु देहादिकविषे जो अहंकार रहा सो सूक्ष्म बदल रहा, सो बहुरि वृद्ध होगया, जो अनात्म अभिमान करिके क्रियाका आरंभ किया, इस करिके आत्मारूपी सूर्य जो अपणां आप है, सो अहंकाररूपी बदलकरि आच्छाद्या गया, ज्ञानरूपी चिंतामणि ज्ञानरूपी काचकी मणि करिके जैसे छपन भई, जब ज्ञान करिके आत्माकों जाणैगा, तब आत्मा प्रकाशैगा, अन्यथा न भासैगा, जैसे कोउ पुरुष घोडेपर चढिके दउडावता है, तिसकी वृत्ति घोडेविषे होती है, तैसे जिस पुरुषका आत्माविषे दृढ निश्चय होता है, तिसकों आत्मातें भिन्न कछु नहीं भासता है ॥ हे राजन्! आत्माका पावणां सुगम है, जो सुखेनहीं पाइता है, अरु बडे आनंदकी प्राप्ति होती है, अरु तपादिक क्रिया जो हैं, तिसकों कष्टकरि सिद्धि होता है, अरु स्वरूपसुखकी प्राप्ति नहीं होती ॥ हे राजन्! मैं जानता हौं, तूं मूर्ख नहीं, शास्त्रोंका ज्ञाता है, अरु बहुत चतुर है, तथापि तेरे तांई स्वरूपविषे स्थिति नहीं, जैसे आकाशविषे पत्थर नहीं ठहरता, तातें मैं उपदेश करता हौं, तिसकों ग्रहण करु, तेरे दुःख निवर्त हो जावैंगे, अरु पाछे जो राज्यका त्याग आया है, जैसे ब्रह्माकी रात्रविषे संसारका अभाव हो जाता है, तैसे त्याग किया था ॥ हे राजन्! यह सर्वतें श्रेष्ठ ज्ञान कहा है, अरु कहता हौं, तैंनें जो तपक्रियाका आरंभ किया है, अरु तिसका जो फल जाण्या है, तिस ज्ञानतें श्रेष्ठ ज्ञान कहा है, अरु कहता हौं, जो तेरा भ्रम निवृत्त हो जावैगा ॥ हे राजन्! चिंतामणिका तात्पर्य संपूर्ण तेरे तांई कहा, अब हस्तिका वृत्तांत जो आश्चर्यरूप है सो श्रवण करु, जिसके समुझणेकरि अज्ञान निवृत्त हो जावैगा, मंदराचलका हस्ती

सो तूं है, अरु महावत तेरे तांई अज्ञानता है, इस अज्ञानरूपी महावतनें तेरेकों बांधा है, अरु हस्ती जो सं
कलहुंसाथ बांधा था, सो आशारूपी संकलोंकरि बांधा था, अरु संकलतें भी तूं अधिक बांधा है, जो संक
ल तौ घसते भी हैं, अरु आशारूपी फांसी घटती नहीं, दिन दिन बढती जाती है॥ हे राजन्! आशारूपी फां
सी करिके तूं महादुःखी है, अरु जो हस्तीके बडे दंत थे, जिसकरि संकलोंकों तोडा था, सो तेरे दंत विवेक
अरु वैराग्य हैं, जो तैंनें विचार किया, मैं बल करिके छूटौं, अरु राज्य कुटुंब पृथ्वीका त्यागकरि आया, अरु फां
सीकों काट्या, तब आशारूपी रसे काटे, अज्ञानरूपी महावत भयकों प्राप्त भया, अरु तेरे चरणोंके तले आय प
डा, जैसे वृक्ष ऊपर वैताल रहता है, अरु कोउ वृक्षकों काटणे आवता है, तब वैताल भयकों प्राप्त होता है, तैसेही
तैंनें वैराग्य अरु विवेकरूपी दंतहूं करिके आशाके फांस काटे तब अज्ञानरूपी महावत गिर्या, अरु तैंनें एक
घाउ लगाया, परंतु मारि न डारा तब महावत तुझतें भागि गया, जैसे वृक्षपर वैताल रहता है, वृक्षकों कोऊ
काटणे लगता है, तब वैताल भागि जाता है॥ हे राजन्! तैसे वृक्षकों तैंनें काट्या, वैराग्यरूपी शस्त्र करिके
तब अज्ञानरूपी वैताल भागा, अरु मूर्खता करिके तिसकों तैंनें न मारा, तिसकों छांडीकरि तूं वनविषे
गया, जब तूं वनविषे आया, तब अज्ञानरूपी महावत तेरे पाछे चला आया, आएकरि तेरे चउफेर खाइ
करि जो तपादिक क्रियाका आरंभ किया, तिस खाइविषे तूं गिरपडा, अरु महादुःखकों तूं प्राप्त भया, तब
तेरेकों संकलहूंसाथ बहुरि बांधा, अरु देखणे लगा, जो अबतक दुःख पावता है अरु तूं कैसी खाइविषे गिर्या
है, जो अनात्माभिमान करिके इहां तपादिक क्रियाका आरंभ किया है, जो मैं कहाता हौं ऐसी खाइ
विषे तूं पडा है॥ हे राजन्! तूं जाणिकरि खाइविषे नहीं पडा, खाइके उपर घास तृण पडा था, छल करि
के तूं गिर पडा है, सो छल अरु तृण कवन है, तूं श्रवण करु, प्रथम जो अज्ञानरूपी शत्रुकों न मारा अरु
संकलोंके भय करिके तूं भागा, जो वन मेरा कल्याण करैगा, संत अरु शास्त्रके वचनोंकों न जान्या, जो ते

रे दुःखकों निवृत्त करही, अरु उन वचनरूपी खाइपर तृणादिक था, मूर्खता करिके तूं गिर्या, जैसे वलि राजा पातालविषे छल करिके बांधा हुआ है, तैसे भविष्यतका विचार किया नहीं, जो अज्ञानशत्रु रहा हुआ मेरा नाश करैगा, तिस विचार विना तूं वहुरि दुःखी हुआ, सर्व त्याग तौ किया परंतु ऐसे न जाना जो मैं अक्रिय हौं, इह क्रियाका आरंभ काहेकों करता हौं, इसीतें तूं वहुरि फांसीसाथ वांधा है ॥ हे राजन्! जो पुरुष इस फांसीतें मुक्त भया, सो मुक्त है, अरु जिसका चित्त अनात्म अभिमानकरि वांधा है, जो यह मेरेकों प्राप्त होवै, तिसकरि दुःखकों पावता है, जिस पुरुषनें वैराग्यविवेकरूपी दंतोंकरि आशारूपी जंजीर कों नहीं काटा, सो कदाचित् सुख नहीं पावता, विवेकतें वैराग्य उत्पन्न होता है, अरु वैराग्यतें विवेक होता है, विवेक कहिये सत्यकों जानणां, अरु असत देहादिककों असत्य जानणां, जव ऐसे जाण्या तव असत्की उर भावना नहीं जाती, सो वैराग्य हुआ, अरु वैराग्यतें विवेक उपजता है, विवेकतें वैराग्य उपजता है, इन विवेक अरु वैराग्यरूपी दंतकरि आशारूपी संकलकों तोड ॥ हे राजन्! यह हस्तीका वृत्तांत जो तुझकों कहा है, इसके विचार कियेतें मोह तेरा निवृत्त हो जावैगा ॥ हे राजन्! हस्ती वडा वली था, अरु महावत् छोटा वली था, तिस अज्ञानरूपी महावतकों मूर्खता करिके न मारा तिस करिके दुःख पावता है, तातें तूं वैराग्यविवेकरूपी दंतकरि आशारूपी फांसीकों तोड, तव दुःख सव मिटि जावैंगे ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे हस्तिवृत्तांतवर्णनं नाम एकसप्ततितमः सर्गः ॥ ७१ ॥ ॥ ॥

॥ देवपुत्र उवाच ॥ ॥ हे राजन्! ऐसी जो तेरी स्त्री चूडाला ब्रह्मवेत्ता थी, अरु सर्वज्ञान श्रेष्ठ साक्षात ब्रह्मस्वरूप अरु सत्वादी, तिसनें तेरे तांई उपदेश किया; अरु तैंनें तिसके वचनोंका निरादर किसनिमित्त किया, मैं तौ सर्व जाणता हौं, जो त्रिकालज्ञ हौं, तौ भी तूं अपणे मुखतें कहु, जो तिसका उपदेश अंगीकार क्यौं न किया, एक तौ यह मूर्खता करी, जो उपदेश न अंगीकार किया, अरु दूसरी यह मूर्खता

है, जो सर्व त्याग न करिके बहुरि वन अंगीकार किया, जो सर्व त्याग करता तौ सर्व दुःख मिटि जाते, जब ऐसे देवपुत्रनें कहा, तब राजा कहत भया॥ हे देवपुत्र! मैं तौ सर्व त्याग किया है, स्त्री पृथ्वी मंदिर हस्ती इत्यादिक जो ऐश्वर्य अरु कुटुंब हैं, सो सर्व त्याग किया है, तुम कैसे कहते हो जो त्याग नहीं किया, तब देवपुत्रनें कहा॥ हे राजन्! तैंनें क्या त्यागा है, राज्यविषे तेरा क्या था, जैसे ऐश्वर्य आगे था, तैसे अब भी है, अरु स्त्रीयां भी जैसे अवर मनुष्य थे, तैसे स्त्रियां थी, तिनविषे तेरा क्या था, जो त्याग किया, पृथ्वी, मंदिर अरु हस्ती जैसे आगे थे, तैसे अब भी हैं, तिनविषे तेरा क्या था जो त्याग किया है॥ हे राजन्! सर्व त्याग तैंनें अब भी नहीं किया, जो तेरा होवै, तिसका तूं त्याग कर, जो निर्दुःख पदकों प्राप्त होवै॥ वसिष्ठ उवाच॥ ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार देवपुत्रनें कहा, तब सूर वीर जो इंद्रजित राजा था, सो मनविषे विचारत भया, जो यह वन मेरा है, अरु वृक्ष फूल फल मेरे हैं, इनका त्याग करौं, अरु कहत भया॥ हे देवपुत्र! वन अरु वृक्ष फूल फल टास जो मेरे थे, तिनका मैं त्याग किया, अब तौ सर्व त्याग हुआ क्यौं, तब देवपुत्रनें कहा॥ हे राजन्! अब भी सर्व त्याग नहीं भया, जो वन अरु वृक्ष फूल फल तुझतें आगे भी थे, इनविषे तेरा क्या है, जो तेरा है, तिसकों त्याग, तब सुखी होवै॥ हे रामजी! जब इस प्रकार देवपुत्रनें कहा, तब राजा मनविषे विचारत भया जो मेरी जलपानकी वावली है, अरु मेरे वगीचे हैं, इनका त्याग करौं, जो सर्व त्याग सिद्ध होवै, अरु कहा॥ हे भगवन्! मेरी यह बावली अरु वगीचे हैं, तिनका त्याग किया, अब तौ मेरा सर्व त्याग सिद्ध हुआ क्यौं, तब देवपुत्रनें कहा॥ हे राजन्! सर्व त्याग अब भी नहीं भया, जो तेरा है, तिसकों त्यागैगा, तब शांत पदकों प्राप्त होवैगा॥ हे रामजी! जब इस प्रकार देवपुत्रनें कहा तब राजा विचारणे लगा, जो अब मेरी मृगछाला अरु कुटी है, तिसका त्याग करौं, अरु कहा॥ हे देवपुत्र! मेरे पास एक मृगछाला अरु एक कुटी है, तिसका त्याग किया, अब सर्व त्यागी भया

क्यौं? तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! मृगछालाविषे तेरा क्या है, यह तौ मृगकी त्वचा है, अरु कुटीविषे तेरा क्या है, कुटी तौ माटी अरु शिलाकी है, इसकरि तौ सर्व त्याग सिद्ध नहीं होता, जो कछु तेरा है, तिसकों त्यागै तब सर्व त्याग होवै, अरु तूं सर्व दुःखतें रहित होवै ॥ हे रामजी! जब ऐसे कुंभनें कहा तब राजानें मनविषे विचार किया, जो अब मेरा एक कमंडलु है, अरु एक माला है, एक लाठी है, इसका त्याग करौं, ऐसे विचारकरि राजा शांतिके लिये बोलत भया ॥ हे देवपुत्र! मेरी लाठी अरु कमंडलु अरु एक माला हैं, तिसका भी त्याग किया, अब मैं सर्वत्यागी भया क्यौं, तब देवपुत्रनें कहा ॥ हे राजन्! कमंडलुविषे तेरा क्या है, कमंडलु तौ वनका तुंबा है, तिसविषे तेरा कछु नहीं, अरु लाठी भी वनके वासकी है, अरु माला भी काष्ठकी है, तिनविषे तेरा क्या है, जो कछु तेरा है, तिसका त्याग कर, जब तिसका त्याग करैगा तब दुःखतें रहित होवैगा ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभनें कहा, तब राजा शिखरध्वज मनविषे विचारत भया, जो अब मेरा क्या रहता है, तब देखा जो एक आसन रहता है, अरु वासन है, जिसविषे फूल फल राखते हैं, अब इनका त्याग करौं, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! आसन अरु वासन यह मेरे पास रहते हैं, इनका भी त्याग किया, अब तौ सर्वत्यागी भया क्यौं, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! अब भी सर्व त्याग नहीं भया, आसन तौ भेडकी उनका है, अरु वासन मृत्तिकाके हैं, इनविषे तेरा कछु नहीं, जो कछु तेरा है, तिसका त्याग कर, जो सर्व त्याग होवै, अरु दुःख निवृत्त हो जावै ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभनें कहा, तब राजा उठि खडा हुआ, अरु वनकी लकडी एकठीया करी, अरु अग्नि लगाई, जब बडी अग्नि लगी, तब लाठीकों हाथविषे लेकरि कहणे लगा ॥ हे लाठी! मैं तेरेसाथ बहुत देशोंका रटन किया है, परंतु मेरे साथ उपकार कछु न किया, अब मैं कुंभ मुनिका कृपातें तरौंगा, तेरे नमस्कार है, ऐसे कहिकरि लाठीकों अग्निविषे डारि दिया, बहुरि मृगछालाकों हाथविषे ले

करि कहा ॥ हे मृगकी त्वचा! बहुत कालमैं तेरे उपर आसन किया है, परंतु तुझनें उपकार कछु न किया, अब कुंभ मुनिकी कृपासों मैं तरौंगा, तेरे तांई नमस्कार हैं, ऐसे कहिकरि मृगछालाकों अग्निविषे डारि दीनी, बहुरि कमंडलुकों लेकरि कहणे लगा ॥ हे कमंडलु! धन्य है, मैं तेरे तांई धारा, अरु तुझनें मेरे जलकों धारा; तैंनें तुझसाथ, गुण गोप नहीं किया, तौ भी कमंडलुकी जैसे प्रवृत्ति त्यागणी है, तैसे निवृत्तिकी कल्पना भी त्यागणी है, तातें तेरेकों नमस्कार है, तुम जावहु, ऐसे कहीकरि कमंडलु भी अग्निविषे जलाय दिया, बहुरि मालाकों हाथविषे लेकरि कहणे लगा ॥ हे माला! तेरे मणके जो मैं फेरे हैं, सो मानों अपणे मैंनें जन्म गिने हैं, तेरे संबंधकरि जाप किया है, अरु दिशा विदिशा गया हौं, अब तेरेकों नमस्कार है, ऐसे कहीकरि मालाकों भी अग्निविषे डारि दीनी, इसी प्रकार फल फूल कुटी आसन सब जलाय दिये, बडी अग्नि जागी, अरु बडा प्रकाश भया, जैसे सुमेरु पर्वतकेपास सूर्य चढै, अरु मणिका भी चमत्कार होवै, तौ बडा प्रकाश होता है, तैसे बडी अग्नि लगी, अरु राजानें संपूर्ण सामग्रीका त्याग किया, जैसे पके फलकों वृक्ष त्यागता है, जैसे पवन चलणेतें ठेरता है, तब धूडतें रहित होता है, तैसे राजा सर्व सामग्रीकों त्यागी निर्विघ्न हुआ, अरु सर्व सामग्री अग्निविषे डारी, अरु अग्निरूप होत भई; जैसे नदियां समुद्रविषे जाय समुद्ररूप होतियां हैं, तैसे सब सामग्री अग्निरूप होत भई ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजसर्वत्यागवर्णनं नाम द्विसप्ततितमः सर्गः ॥ ७२ ॥ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब संपूर्ण सामग्री जलाई, अरु भस्म हो गई, जैसे सदाशिवके गणनें दक्षप्रजापतिके यज्ञकों स्वाहाकरि दिया था, तैसे जेती कछु सामग्री थी, सो सब स्वाहा हो गई अरु वन बडा प्रज्वलित भया, जेते कछु वृक्षके रहणेवाले पक्षि थे, सो भाजि गए, अरु मृग पशु केई आहार करते, केई जुगली करते थे, सब भाजि गये, जैसे पुरकों आग लगेतें पुरवासी भाजि जावैं, तैसे भाजि गये, तब राजा मनविषे विचारत भया, जो अब कुंभकी कृपातें मैं

बडे आनंदकों प्राप्त भया ॥ अब दुःख मेरे मिटि गये हैं, जेती कछु वस्तु मनके संकल्पकरि रची थी, जो मेरी है सो जलाय दीई, तिसका न मेरे तांई हर्ष है, न शोक है, जेते कछु दुःख होते हैं, सो ममत्वकरि होते हैं, सो मेरा ममत्व अब किसीसाथ नहीं रहता, तातें दुःख भी कोउ नहीं, अब मैं ज्ञानवान भया हौं, अब मेरी जय है, अब निर्मल भया हौं, अरु सर्व त्याग किया है, ऐसे विचार करिके राजा उठि खडा हुआ, हाथ जोडी कहत भया ॥ हे देवपुत्र! अब मैं सर्व त्याग किया है क्यौं, जो आकाशही मेरे वस्त्र हैं, अरु पृथ्वी मेरी शय्या है, जब राजानें ऐसे कहा, तब कुंभ मुनिनें कहा ॥ हे राजन्! अब भी सर्व त्याग नहीं किया, जो तेरा है, तिसका त्याग करु, तब दुःख तेरे निवृत्त हो जावही, बहुरि राजानें कहा ॥ हे भगवन्! अब तौ अवर मेरेपास कछु नहीं रहता, नागा होकरि तुमारे आगे खडा हौं, अब एक रक्त मांसका देह है इंद्रियाकों धारणहारा, जो कहौ; तौ इसका भी त्याग करौं, पर्वत उपर जायकरि डारी देऊं, ऐसे कहीकरि राजा पर्वतकों दोड्या, जो देहकों डारि देऊं, तब कुंभ मुनिनें कहा ॥ हे राजा! ऐसे पुण्य देहकों क्यौं त्यागता है, इसके त्यागेतें सर्व त्याग नहीं होता, जिसके त्यागणेतें सर्व त्याग होवै, इसका त्याग करु, इस देहविषे क्या दूषण है, जैसे वृक्षसाथ फूल फल होते हैं, जब वायु चलता है, तब फूल फल गिरते हैं, सो फूल फल गिरनेका कारण वायु है, वृक्षविषे दूषण कछु नहीं, तैसे देहविषे दूषण कछु नहीं, जो देहके पालणेहारा अभिमान है, त्याग तिसका करु, जो सर्व त्याग सिद्धि होवै, अरु देह तौ गुण है, जो कछु इसकों देता है, सोइ लेता है, आगेतें बोलता नहीं, जड है, इसके त्यागतें क्या सिद्धि होता है, जैसे पवनकरि वृक्ष हीलता है, अरु भूकंपकरि पर्वत कंपते हैं, तैसे देह आप कछु नहीं करता, अवरके प्रेरी चेष्टा करता है, जैसे पवनकरि समुद्रविषे तरंग होते हैं, अरु तृणकों जहां जल ले जाता है, तहां चले जाते हैं, तैसे देह आपतें कछु नहीं करता, इसका जो प्रेरनेवाला है, तिसकरि चेष्टा करता है, तातें देहके प्रे

रनेवालेका त्याग करु जो सुखी होवै ॥ हे राजा! जिसकरि सर्व है, अरु जिसविषे सर्व शब्द हैं, अरु जो सर्व उरतें त्यागणे योग्य है,तिसका त्याग कर,जो तेरे सर्व दुःख मिटि जावैं, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! उह कवन है जो सर्व है,अरु जिसविषे सर्व शब्द हैं, अरु जो सर्व उरतें त्यागणे योग्य है ॥ हे तत्त्ववेत्ताविषे श्रेष्ठ! जिसके त्यागेतें जरा मृत्यु नष्ट हो जावै सो कहो,तब कुंभनें कहा,हे राजा! जिसका नाम चित्त है,अरु प्राण है, अरु देह है, ऐसा जो चित्त है, तिसका त्याग कर, अरु बाहर जो नानाप्रकारके आकार दृष्ट आते हैं,सो चित्तही करि दृष्ट आते हैं, तातें चित्तका त्याग करु॥ हे राजा! जैसे सर्प खुदविषे बैठा होवै तौ खुदका दूषण कछु नहीं, विष सर्प विषे है, जिसकरि डसता है, तिसके नाश करणेका उपाय करु, अरु सर्व शब्द भी इस चित्तविषे है, अरु आत्मा है,जो मात्रपद है,जिसविषे न एक कहणां है,न द्वैत कहणा है,अरु सर्व उरतें इसी चित्तका त्याग करणा योग्य है, जब इस चित्तका त्याग करैगा, तब त्यागरूपी अमृतकरि अमर हो जावैगा, अरु जरा मृततें रहित होवैगा, अरु जब चित्तका त्याग न करैगा, तौ बहुरि देहकों धारैगा, अरु दुःख भोगैगा, अरु जैसे एक क्षेत्रतें अनेक दाणे उत्पन्न होते हैं, अरु जब क्षेत्रही जालि जाता है, तब अन्न नहीं उपजता, तैसे यह जो देह है,अरु जरा मृत्यु दुःख संसार इनका बीज चित्त है, जैसे अनेकका कारण क्षेत्र है, तैसे दुःख संसारका कारण चित्त है, तातें हे राजा! चित्तका त्याग करु, जब इसका त्याग करैगा, तब सुखी होवैगा ॥ हे राजा! जिसनें सर्व त्याग किया है, सो सुखी हुआ है, जैसे आकाश सर्व पदार्थतें रहित है, किसीका स्पर्श नहीं करता, अरु सर्वतें बडा है, अरु सुखरूप है, अरु सर्व पदार्थ नष्ट हो जाते हैं, तौ भी ज्यौंका त्यौं रहता है, जो आकाश सर्व त्याग किया है,हे राजा! तूं भी सर्वत्यागी होउ, राज्य अरु देह अरु कुटुंब गृहस्थ आदिक जो आश्रम हैं, सो सर्व चित्तनें कल्पे हैं, अरु जो एकका त्याग नहीं होता, तौ कछु नहीं त्यागा, जब चित्तका त्याग करै, तब सर्व त्याग होवै ॥ हे राजा! यह धर्म अरु वैराग्य अरु ऐश्वर्य तीनों चित्तके कल्पे हुए हैं,

जव चित्त पुण्यक्रियासों लगता है, तब पुण्यही प्राप्त होता है, जब पापक्रियासों लगता है, तब पापही प्राप्त होता है, अधर्म अरु अवैराग्य अरु दारिद्र होता है, जब पुण्यका फल उदय होता है, तब सुख प्राप्त होता है, अरु जब पापका फल उदय होता है, तब दुःख प्राप्त होता है, तातें जन्ममृत्यु दुःख नहीं मिटते, जब चित्तका त्याग होता है, तब सर्व दुःख नष्ट हो जाते हैं॥ हे राजा! जो कोउ पुरुष किसी वस्तुकों नहीं चाहता, जो मैं नहीं लेता, तब तिसकी पूजा बहुत होती है, अरु कोउ कहता है, जो मैं इस वस्तुकों लेउं, मेरे कों यह देवै, तब उसकों देता कोऊ नहीं, तातें सर्व त्याग करु, जो सुखी होवै, अरु सर्व त्याग कियेतें सर्व तूंही होवैगा, सर्वात्मा होवैगा, अरु संपूर्ण ब्रह्मांड अपणेविषे देखैगा, जैसे मालाके मणकेविषे तागा होता है, अरु मणके भी सूत्रके आधार होते हैं, तिनाविषे अवर कछु नहीं होता, तैसे देखैगा, जो सर्व मैंही हौं, अरु एकरस हौं, मेरेहीविषे ब्रह्मांड स्थित है, अरु मैंही हौं, तुझतें इतर कछु नहीं॥ हे राजा! जिसनें सर्व त्याग किया है, सो सुखी हैं, अरु समुद्रकी नांई स्थित है, उसकों दुःख कोउ नहीं, तातें तूं चित्तका त्याग करु, जो राज्य दोष मिटि जावै, अरु इस चित्तके एते नाम हैं, चित्त मन अहंकार जीव अरु माया, यह सर्व चित्तहीके नाम हैं॥ हे राजन्! त्यागणे अरु अवरकी भिक्षा लेणेतें तौ चित्त वश नहीं होता, चित्त तबही वश होता है, जब पुरुष निर्वासनिक होता है, जबलग चित्त फुरता है, तबलग सर्व त्याग नहीं होता, जब यही फुरना निवृत्त होता है, तब चित्तका त्याग होता है, अरु चित्तकों त्यागिकरि भी त्यागके अभिमानतें रहित होणा, ऐसा शून्य पाछे जब तूं रहैगा, तब सर्वात्मा होवैगा, जब चित्तकों त्यागैगा, तब तिस पदकों प्राप्त होवैगा, जो जेते ऐश्वर्यसुख हैं, तिनका आश्रय है, अरु जेते दुःख हैं, तिनका नाश करणेहारा है, अरु जिसके जाणेतें किसी पदार्थकी इच्छा न रहैगी, काहेतें न रहैगी, जो सर्व आनंदके धारणेहारा तेरा स्वरूप है, वहुरि इच्छा किसकी रहै, जैसे आकाशके आश्रय देवलोकतें आदि सर्व विश्व रहता है, अरु आ

काशकों इच्छा कछु नहीं, जो इच्छा नहीं करता तौ भी सर्व आकाशहीविषे है, अरु सर्वका धारणेहारा है ॥ हे राजन्! जब तूं भी इच्छा किसकी न करैगा, तब निर्वासनिक होकरि अपणे स्वरूपविषे स्थित होवैगा, अरु जाणैगा जो सर्वका आत्मा मैंही हौं, सर्वकों धारी रहा हौं, अरु भूत भविष्य वर्तमान तीनों काल भी मेरे आश्रय हैं, जैसे समुद्रके आश्रय तरंग हैं, तैसे मेरे आश्रय काल है, अरु चित्तका संबंध तेरे तांई प्रमाद करिके है, अरु प्रमाद यही है, जो चिन्मात्र पदविषे चित्त होकरि फुरता है, अरु चित्त कैसा है, जो जड भी है, अरु चेतन भी है, इसीका नाम चिद्जड ग्रंथि है, जब इह ग्रंथि खुल जावैगी, तब अपणे आपकों वासुदेवरूप जाणैगा, जब निर्वासनिक होवैगा, तब संसाररूपी वृक्ष नष्ट हो जावैगा, जैसे बीजविषे वृक्ष होता है, तैसे चित्तविषे संसार है, जैसे बीजके जलणेतें वृक्ष भी जलि जाता है, तैसे वासनाके दग्ध हुएतें संसार भी दग्ध होता है ॥ हे राजा! जैसे एक डब्बेविषे रत्न होते हैं, तौ रत्नोंके नाश हुए डब्बा नाश नहीं होता, अरु डब्बेके नष्ट हुए रत्न नष्ट होते हैं, सो डब्बा क्या है, अरु रत्न क्या है; श्रवण करु, डब्बा चित्त है, अरु रत्न देह है, तातें चित्त नष्ट होणेका उपाय करहु, जब चित्त नष्ट होवैगा, तब देहतें रहित होवैगा, देहके नष्ट हुए चित्त नष्ट नहीं होता, अरु चित्तके नष्ट हुए देह नष्ट हो जाता है, जब चित्तरूपी धूडतें रहित होवैगा, तब केवल शुद्ध आकाश होवैगा ॥ ॥ इति श्रीयो० नि० चित्तत्यागवर्णनं नाम त्रिसप्ततितमः सर्गः ॥ ७३ ॥ ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभनें कहा, जो चित्तका त्यागणाही सर्व त्याग है, तब शिखरध्वजनें कहा, हे भगवन्! मैं चित्तकों स्थित कैसे करौं, संसाररूपी आकाशकी चित्तरूपी धूड है, अरु संसाररूपी वृक्षका चित्तरूपी वानर है, जो कबहुं, स्थित नहीं होता, तातें ऐसे चित्तकों मैं कैसे स्थित करौं, तब कुंभनें कहा, हे राजन्! चित्तका रोकणां तौ सुगम है, नेत्रोंके खोलणे अरु मुंदणेविषे भी कछु यत्न है; परंतु चित्तके रोकणेविषे कछु यत्न नहीं, परंतु सुगम किसकों है, जो दीर्घदर्शी है, अरु अज्ञानीकों चित्तका

रोकणां कठिण है, जैसे चंडालकों पृथ्वीका राजा होणां कठिण है, अरु जैसे तृणकों सुमेरु होणां कठिण है तैसे अज्ञानीकों चित्तका रोकणा कठिण है ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र! चित्तका तोडनां कठिण है, तौ भी टूटि जाता है, परंतु मनका रोकणां अति कठिण है, जैसे बडे मच्छकों बालक रोकी नहीं शकता, तैसे मैं चित्तकों रोकी नहीं शकता ॥ हे देवपुत्र! तुम कहते हौ, जो मनका रोकणां सुगम है, अरु मुझकों ऐसे कठिण भासता है; जैसे मूर्त्ति लिखी हुई अंध पुरुषकों नेत्रसों नहीं दृष्ट आवती, तौ वे हाथविषे कैसे लेवै, तैसे तिनकों वश करणां मेरे तांई कठिण भासता है, प्रथम चित्तका रूप मेरे तांई कहौ जो क्या है॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ ॥ हे राजन्! इस चित्तका रूप वासना है, जब वासना नष्ट होवै, तब चित्त नष्ट हो जावै, तातें चित्तका बीज तूं नष्ट कर, तब चित्तरूपी वृक्ष भी नष्ट होवै, न कोउ टास रहै, न कोउ फूल फल रहै, अरु जब टासकों काटैगा, तब बहुरि होवैगा, टासके काटणेतें वृक्ष नष्ट नहीं होता, बहुरि केई टास होता है, जब बीजकों नष्ट करै, तब वृक्ष भी नष्ट हो जावै ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! संसाररूपी सुगंधि है, तिसका चित्तरूपी फूल है, अरु संसाररूपी तंतु है, तिसका चित्तरूपी भीह है, अरु देहरूपी तृण है, तिसके उठावणे उडावणेवाला चित्तरूपी पवन है, अरु जरा मृत्यु अध्यात्मक अधिभूतक तेल हैं, तिनका यह तिल है, जिसतें तेल उपजता है, अरु संसाररूपी अंधेरी है, तिसका यह चित्तरूपी आकाश है, जो आकाशविषे केई अंधेरी होतियां हैं, अरु हृदयरूपी कमलका चित्तरूपी भंवरा है, तिस बीज भी कहौ, अरु टास भी कहौ, जो क्या है, अरु टासका काटणां क्या है, अरु वृक्ष क्या है, अरु फूल फल क्या हैं, सो कृपाकरि कहौ॥ ॥कुंभ उवाच॥ हे राजन्! चेतनरूपी क्षेत्र स्वच्छ निर्मल है, तिसविषे अहंभाव बीज है, इसीकों अहंकार कहते हैं, अरु इसीकों चित्त कहते हैं, इसीकों मन कहते हैं, अरु इसीकों जड कहते हैं, इसीकों मिथ्या कहते हैं, तिस अहंविषे जो संवेदन है, सोई देह इंद्रियां हो पसरी है, तिसविषे जो निश्चय है, सो बुद्धि है, तिस बुद्धिविषे जो निश्चय

है, यह मै हौं, यह संसार है, सोइ जीव अहंकार है, अहंकार इस वृक्षका बीज है, अरु वासना इस चित्तरूपी वृक्षके टास हैं, अरु सुखदुःख इस चित्तरूपी वृक्षके फल हैं ॥ हे राजन्! इसका जो काटणां है, सो सुण, एकांत बैठीकरि चिंतवनातें रहित होणां, एक आश्रयकों त्यागिकरि दूसरेका अंगीकार करणां, इस प्रकार स्थित होणां, जो मैं ऐसा त्यागी हौं, इसका चिंतवणा यही टासकों काटणा है ॥ हे राजन्! इस टासके काटेतें वृक्ष नष्ट नहीं होता, काहेतें जो ऐसा होकरि स्थित होणां, जो मैं हौं, अरु वासना त्याग करै, कछु फुरै नहीं, जब अहंरूपी बीज नष्ट हो जाता है, तब चित्तरूपी वृक्ष नष्ट हो जाता है, काहेतें जो इसका बीज अहं है, जब अहंभाव बीज नष्ट हुआ, तब वृक्ष भी नष्ट हो जाता है, तातें चित्तका बीज तूं नष्ट कर ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र! तुमारा निश्चय मैं इहां जाण्या है, जो चित्तके त्यागेतें चित्तका बीज नष्ट करणां श्रेष्ठ है ॥ हे भगवन्! एता काल मैं टास काटता रहा हौं, इसीतें दुःख मेरे नष्ट नहीं भये, अरु तुमनें कहा, जो अहंही दुःखदायी है, सो अहंका उत्पन्न होणां कैसे होता है? ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! शुद्ध चेतनविषे जो चैत्योन्मुखत्व अहंका फुरणा हुआ जो मैं हौं, सो दृश्यरूप हुआ है, मिथ्या संवेदन करिके हुआ है, जैसे शांत समुद्रविषे पवन करिके लहरी तरंग होते हैं, तैसे शुद्ध आत्माविषे अहं फुर्णा है, तिस करिके संसार हुआ है, तातें अहंभावकों नष्ट करु, जो शांतपदविषे स्थित होवै, जो दुःखदायक वस्तु है, तिसकों नष्ट करै सो शांत होवै ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! उह कवन वस्तु है, जो जलावणे योग्य है, अरु उह कवन अग्नि है, जिसविषे जलती है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे त्यागवानविषे श्रेष्ठ राजा! तेरा जो अपणां स्वरूप है, तिसका विचार कर, जो मैं क्या हौं, यह संसार क्या है, इसका दृढ विचार करणां सोइ अग्नि है, अरु मिथ्या अनात्मा जो देह इंद्रियांदिकविषे अहंभाव है, तिसकों वास्तवरूप विचार अग्निकरि जलावहु, जब विचार अग्नि करिके अहंकार बीजकों जलावैगा, तब केवल चिन्मात्र होवैगा ॥ हे राजा! मेरे उपदेश करिके तूं आपकों क्या जा

नत भया है, सो मेरे तांई कहौ, तब राजानें कहा, मैं राजा भी नहीं, अरु पृथ्वी भी मैं नहीं, अरु पर्वत भी मैं नहीं अरु आकाश भी मैं नहीं, अरु दशों दिशा भी मैं नहीं, अरु मैं रुधिरमांसकी देह भी नहीं, अरु कर्म इंद्रियां, ज्ञान इंद्रियां भी नहीं, अरु मन बुद्धि भी मैं नहीं, अरु मैं अहंकार भी नहीं, इनतें रहित शुद्ध आत्मा हौं, परंतु हे भगवन्! अहंरूपी कलंकता मेरे तांई कहांतें लगी है, तिस कलंकके दूर करणेकों मैं समर्थ नहीं, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजा! इसी अहंका त्याग करु, जो मैं त्याग किया है, यह फुरणां भी न फुरै, शून्य हो रहु, जब इसका त्याग करैगा तब चेतन आकाश होवैगा ॥ हे राजा! तूं अपणे स्वरूपविषे जाणिकरि देख, जो कवन है, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! मैं यह जानता हौं, जो मेरा स्वरूप आत्मा है, सो सर्वका आत्मा है, अरु मैं आनंदरूप हौं, सर्व मेरा प्रकाश है, परंतु यह नहीं जानता जो अहंभावकलना कहांतें लगी है, इसके नाश करणेकों मैं समर्थ नहीं, अरु इह मैं जाण्या जो संसारका बीज चित्त है, अरु चित्तका बीज अहंकार है, तुमारी कृपातें मैं जाण्या है जो मेरा स्वरूप आत्मा है, अहं त्वं मेरेविषे कोउ नहीं, तुम भी इस अहंरूप कलंकताकों दूरकरि रहे हौ, मेरेतें दूर नहीं होता, बहुरि बहुरि आय फुरता है, जो मैं शिखरध्वज हौं, इस अहं करिके मैं संसारी हौं, इसके नाश करणेका उपाय तुम कहौ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! कारणविना कार्य नहीं होता, अरु जो कारणविना कार्य भासै तो जाणियें जो भ्रममात्र है, अरु मिथ्या है, अरु जिसका कारण पाइये सो जाणिये जो सत्य है, तातें तूं कह, इस अहंकार कारण क्या है, तब मैं उत्तर कहौंगा ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! अहंकारका कारण शुद्ध आत्मा है, शुद्ध आत्माविषे जो जानना हुआ है, जानणेमात्रविषे जानणेका उत्थान हुआ है, जो दृश्यकी उर लगा है, सो जानणा संवेदनही अहंका कारण है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! इस जानणेका कारण क्या है, प्रथम तूं यह कहु, पाछे दूर करणेका उपाय मैं कहौंगा ॥ हे राजा! जिसका कारण सत् होता है, तौ कार्य भी सत् होता है; अरु जो कारण झूठ होता है, तौ

कार्य भी झूठ होता है, जैसे भ्रम दृष्टि करिके दूसरा चंद्रमा आकाशविषे देखता है, सो कारण तिसका भ्रम है, तातें इस जानणे संवेदनका कारण कहु जो क्या है, जो जानणां संवेदन दृष्ट अरु दृश्यरूप होकरि स्थित भई है, अरु दृश्यदृष्टरूप होकरि स्थित भई है ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र ! जानणेका कारण देहादिक दृश्य है, काहेतें जो जानणां तब होता है, जब जानणे योग्य वस्तु आगे होती है, जो आगे वस्तु नहीं होती है तौ तिसका जानणाभी नहीं होता, तातें जानणेका कारण देहादिक हुए ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! यह देहादिक मिथ्या है, भ्रम करिके हुए हैं, इनका कारण तौ कोउ नहीं ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे देवपुत्र! देहका कारण तौ प्रत्यक्ष है, खाता पिता है, अरु पितातें इसकी उत्पत्ति भई है, अरु प्रत्यक्ष कार्य करता दृष्ट आता है, तुम कैसे कहते हौ, जो कारणविना है, अरु मिथ्या है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा ! पिताका कारण कवन है, पिता भी मिथ्या है, जैसे स्वप्नविषे पिता अरु पुत्र देखिये सो दोनों मिथ्या हैं, तातें कहु पिताका कारण क्या है ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! पुत्रका कारण पिता, अरु पिताका कारण पितामह है, इसी प्रकार परंपरा करिके सर्वका कारण ब्रह्मा प्रत्यक्ष जानीता है, जो सर्वकी उत्पत्ति ब्रह्माजीतें भई है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन् ! ब्रह्मातें आदि काष्ठपर्यंत सर्व सृष्टि संकल्पकी रची है, अरु देह भी भ्रम करिके भासता है, जैसे मृगतृष्णाका जल भासता है, जैसे सीपीविषे रूपा भासता है, तैसे आत्माविषे देह भासता है, जैसे आकाशविषे दो चंद्रमा भ्रम करिके देखिते हैं, तैसे आत्माविषे यह संसार भ्रम करिके भासता है, अरु जो तूं कहै, क्रिया कैसे दृष्ट आते हैं तौ सुण, जैसे कोउ कहै, वंध्याके पुत्रकों भूषण पहराये हैं, जो वंध्याके पुत्रही नहीं तौ भूषण किसनें पहिरेसो भ्रम करिके भासता है, जैसे स्वप्नविषे सब क्रिया होती है सो भ्रममात्र है, तैसे यह संसार तेरे भ्रमविषे है, जब भ्रम निवृत्त होवैगा, तब केवल आत्माही भासैगा ॥ हे राजन् ! जैसे तूं आपणा देह जानता है, तैसे ब्रह्माका भी जाण, ब्रह्माका कारण कवन है, तातें इस भ्रमतें जाग, जो

तेरा भ्रम नष्ट हो जावै ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! मैं जाग्या हौं, अब मेरा भ्रम नष्ट भया है, अरु मैंनें यह संसार मिथ्या जाण्या है, जो केवल संकल्पमात्र है, जो कछु दृश्य है सो मिथ्या है, अरु एक आत्माही मेरे निश्चयविषे सत् भया है ॥ हे भगवन् ! ब्रह्माका कारण भी ब्रह्म है, अरु अद्वैत है, अविनाशी है, अरु सर्वात्मा है, ब्रह्मा कारण यह हुआ ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन् ! कारण अरु कार्य द्वैतविषे होते हैं सो असत् है, जो तिस कारणका देशतें भी अंत होता है, वस्तुतें भी अरु कालतें भी अंत हो जाता है, अरु परिणामी होता है, जो वस्तु परिणामी होवै सो मिथ्या है ॥ हे राजा ! आत्मा अद्वैत है, जिसविषे न एक कहणां है, न द्वैत कहणां है, न भोगता है, न भोग है, न कर्म है, अद्वैत है, जो स्वरूपतें परिणामकों नहीं प्राप्त भया, अरु सर्वात्मा है, जो सर्वदेश है, अरु सर्वकाल भी है, जो सर्व वस्तुविषे पूर्ण है, अरु अद्वैत है, जो अद्वैत है, तौ कारण कार्य किसका होवै, कारणकार्यका संबंध द्वैतविषे होता है, अरु परिणामी होता है, अरु जिसविषे देशकालका अंत है सो आत्मा अद्वैत है, तिसविषे न कोउ देश है, न काल है, न कोउ वस्तु है, चिन्मात्रपद है ॥ हे राजा ! मैं जानता हौं, जो तूं जागृत होवैगा, भ्रम तेरा नष्ट हो जाता है, जैसे बरफकी पुतली सूर्यकी किर्णासों क्षीण हो जाती है, तैसे तेरा अज्ञान नष्ट हो जाता है, अज्ञानके नष्ट हुएतें तूं आत्माही होवैगा, तूं अपणे प्रत्यक् चेतनस्वरूपविषे स्थित होहु, अरु देख, जो ब्रह्मा आदिक सर्व परमात्माका किंचन है, परमात्माही ऐसे होकरि स्थित भया है, अरु जो दृष्टि पडता है, तिस सर्वका अपणां आप आत्मा है, जो जागै तौ जाणै, जागैबिना नहीं जाणता ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! तुमारी कृपातें मैं जाग्या हौं अरु जानता हौं, जो मेरा स्वरूप आत्मा है, अरु मैं निर्मल हौं, अब मेरा मुझकों नमस्कार है, एक मैंही हौं, मेरेतें इतर कछु नहीं, अरु मैं आपकों जान्या है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे राजविश्रांतिवर्णनं नाम चतुःसप्ततितमः सर्गः ॥ ७४ ॥ ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भग

वन्! तुम कैसे कहते हौ, जो ब्रह्माका कारण कोउ नहीं, आत्मा ऐसा ईश्वर है, जो अनंत हैं अरु अच्युत अव्यक्त अरु अद्वैत है, परमाणुका विषय नहीं, अरु परमब्रह्म है, सोइ ब्रह्माका कारण है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! तूंही कहता है, जो आत्मा अनंत है, जो अनंत है, तिसकों देश काल वस्तुका परिच्छेद नहीं, सर्व देश सर्व काल सर्व वस्तु पूर्ण हैं, सो कारण कार्य तिसका होवै, कारण तब होवै जब प्रथम द्वैत होवै सो आत्मा अद्वैत है, अरु कारण तिसकों कहते हैं, जो कार्यतें पूर्व होवै, अरु पाछे भी उही होवै, जैसे घटके आदि मृत्तिका है, अंत भी मृत्तिका होती है, तिसकों कारण कहते हैं, सो आत्माविषे न आदि है, न अंत है, आत्मा अनंत है, अरु कारण तब होता है, जब परिणाम होता है सो आत्मा अच्युत है, अपणे स्वरूपतें कदाचित् नहीं गिर्या, अरु भोक्ता भी द्वैतविषे होता है, सो आत्मा अद्वैत है, भोग भोक्ता दोनों नहीं, अरु आत्माविषे कर्म भी नहीं, जो आत्मातें आदि कवन है, जिसकरि आत्मा सिद्ध होवै, अरु किसीका कार्य भी नहीं, काहेतें जो कार्य होता है सो इंद्रियांका विषय होता है, सो आत्मा अव्यक्त है, अरु जो कार्य होता है, तिसका कारण भी होता है, सो आत्मा सर्वकी आदि है, तिसका कारण कवन होवै जो सर्वात्मा है, अरु स्वच्छ है, आकाशवत निर्मल है, सो तेरा स्वरूप है ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! बड़ा आश्चर्य है, मैं जाण्या है, जो आत्मा अद्वैत है, सो न किसीका कारण है, न कार्य है, अरु अनुभवरूप है सो मैं हौं, अरु निर्मल हौं, विद्या अविद्याके कार्यतें रहित हौं, अरु निर्वाण पद हौं, अरु निर्विकल्प हौं, मेरेविषे फुरणां कोउ नहीं, बहुरि कैसा हौं, जो मैं नहीं अरु मैंही हौं, ऐसा जो सर्वात्मा हौं, मेरा मुझ कों नमस्कार है ॥ ॥ इति श्रीयो० निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजविश्रांतिवर्णनं नाम पंचसप्ततितमः सर्गः ॥७५॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! राजा शिखरध्वज कुंभमुनिकों प्रबोध हुआ, ऐसे वचन कहीकरि केवल निर्वाणपदविषे स्थित भया, जब निर्विकल्प फुरणेतें रहित एक मुहूर्तपर्यंत स्थित रहा, जैसे दीपक वायु

तें रहित स्थित होता है, तब कुंभनें जगायकरि कहा ॥ हे राजन्! तेरा समाधिसाथ क्या है, अरु उत्थान क्या है, तूं तौ केवल आत्ममात्र है, अरु मैं जानता हौं, जो तूं परम ज्ञानकरि शोभत भया है, जैसे डब्बे विषे रत्न होता है, तिसका प्रकाश बाहिर दृष्ट नहीं आता, अरु जब डब्बेसों निकासीकरि देखिये, तब ब डा प्रकाश भासता है, तैसे अविद्यारूपी डब्बेसों तूं निकस्या है, अरु परमज्ञान करिके शोभत भया है॥ हे राजा! तेरेविषे न कोउ क्षोभ है, न कोउ उपाधि है, संसारके रागदोषतें तूं रहित भया है, शांतरूप जीव न्मुक्त होकरि विचरु, तेरे तांई उपाधि कोउ न लगैगी॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब इस प्रकार कुंभमुनिनें कहा, तब राजा शांतरूप हो गया, अरु कहा ॥ हे भगवन्! जो कछु तुमनें आज्ञा करी सो स र्व भली प्रकार मैं जाण्या है, अब एक प्रश्न अवर है, तिसका उत्तर कृपाकरि कहौ, जो मैं दृढ स्थित होउं॥ हे भगवन्! आत्मा तौ एक है, अरु शुद्ध है, केवल आकाशरूप है, चेतनमात्र है, तिसविषे द्रष्टा दर्शन दृ श्य त्रिपुटी कहांतें उपजी है, सो कहौ ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! जो कछु स्थावर जंगम संसार है, सो महाप्रलयपर्यंत है, जब महाप्रलय होता है, तब केवल आत्माही शेष रहता है, अरु स्वच्छ निर्मल होता है, तहां न तेज होता है, न अंधकार होता है, केवल अपणे आप स्वभावविषे स्थित होता है, अरु जेता कछु आनंद है, तिसका अधिष्ठान आत्मा है, अरु सतअसततें रहित है, सत कहियें जिसकों बुद्धि इदंकरि कह ते हैं, अरु असत कहियें जिसकों नहीं कहते हैं, तिस सतअसततें रहित अरु सर्व लक्ष्मीकरि संयुक्त है, जो अपणां स्वभावमात्र है, जिसविषे उपाधि कोउ नहीं, अरु सर्वदा प्रकाशवान है, अरु सर्वदा उदयरूप है, तिस परमात्माका यह संसार चमत्कार है, जैसे रत्नका चमत्कार लाट होती है, तैसे ब्रह्मका चमत्कार यह सं सार है, तातें ब्रह्मरूप है, इतर कछु नहीं हुआ, केवल ब्रह्मरूप है, अरु ब्रह्मतें इतर करिके है, सो मिथ्याही भ्रम जाणनां. जो कछु आकार भासते है, सो असत हैं ॥ हे राजा! जो सब आकार मिथ्या हैं, तौ तेरी सं

वेदन भी मिथ्या है, आत्माविषे अहंत्वंका उत्थान कोउ नहीं, केवल ज्ञानमात्र है, अरु केवल सतरूप है, अरु आनंदरूप है, अरु अविद्या तमतें रहित प्रकाशरूप है, अरु प्राणोंकरि नहीं जाणीता, जो इंद्रियांका विषय नहीं, अरु मनकी चिंतवनातें रहित है, काहेतें जो सर्वका द्रष्टा है, अरु सर्वका अपणां आप अनुभवरूप है ॥ हे राजा ! तिसविषे स्थित होहु, बहुरि आत्मा कैसा है, जो बडेतें बडा है, अरु सूक्ष्मतें सूक्ष्म है, अरु स्थूलतें स्थूल है, जिसविषे आकाश भी किसी उर अणु जैसा पाइता है, अरु ब्रह्मांड भी तिसविषे तृणसमान पाइते हैं, अरु अपणे आपकरि पूर्ण है, अरु अपणे आपकरि घूर्म है, अरु किंचित भी तिसतें उत्पन्न नहीं भया, अरु नानाप्रकार करिके स्थित भया है, फुरणे करिके जगत भासता है, फुरणेके निवर्त हुए केवल शुद्ध आत्मा है ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन् ! तुम कहते हौ, जो संसार फुरणेमात्र है, अरु आत्मा शुद्ध शांतिरूप है, अरु निर्विकल्प है, तौ तिसविषे संवेदन फुरणां कहांतें आया है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन् ! फुरणां भी आत्माका चमत्कार है, जैसे पवनविषे सस्पंद फुरणां शक्ति भी है, अरु निस्पंद ठहरणां शक्ति भी है, जब फुरता है, तब स्पर्श चलणां प्रगट होता है, जब ठहर जाता है, तब प्रगट नहीं होता, तैसे संवेदन जब फुरता है, तब नानाप्रकार होते हैं, अरु जगत भासता है, जब फुरणां मिट जाता है, तब केवल शुद्ध आत्मा भासता है ॥ हे राजन् ! आत्मसत्तामात्र है, अरु संसार भी सन्मात्र आत्माही है, जो सम्यक् दृष्टिकरि देखियें तौ आत्माही भासता है, अरु असम्यक् दृष्टिकरिके दुःखदायक जगत भासता है, जिसके मनविषे संसारभावना है, तिसकों दुःखदायक भासता है, अरु जिसके हृदयविषे आत्मभावना होती है, तिसकों आत्माही भासता है, अरु सुखरूप होता है, काहेतें जो आत्मा नाम अपणे आपका है, जिसनें जगत्कों अपणां आप जाण्या, तिसकों दुःख कहां होवै ॥ हे राजन् ! यह संसार भावनामात्र है, जैसी भावना होती है, तैसेही भासता है, जिसकी भावना विषविषे अमृतकी होती है, तौ विष भी अमृत हो जाता है, अरु जिसकी भावना अमृ

तविषे विषकी होती है, तब अमृत भी विष हो जाता है, काहेतें जो संसार भावनामात्र है, जैसी भावना दृढ करता है, यद्यपि आगे उह वस्तु न होवै तौ भी हो जाती है, तातें संसार भावनामात्र मिथ्या है, ज्ञानवानकों दुःख कदाचित् नहीं देता अरु अज्ञानीकों सुख कदाचित् नहीं देता ॥ हे राजन्! अहंता अरु संवेदन चित्त अरु चैत्य यह भी आत्माकी संज्ञा है, जैसे आकाश कहियें शून्य कहियें, नभ कहियें इह सर्व संज्ञा आकाशहीकी हैं, तैसे सर्व संज्ञा आत्माकी हैं, आत्मातें इतर कछु नहीं, अहं त्वं सर्व आत्माके आश्रय हैं, जैसे भूषण स्वर्णके आश्रय होते हैं, परंतु स्वर्ण परिणामकरि भूषण होता है, जो पूर्वरूपकों त्यागता है, आत्मा तैसे भी नहीं, केवल एकरस है, अरु अपणे आपविषे स्थित है, कदाचित् परिणामकों नहीं प्राप्त भया, यह संवेदन आत्माका चमत्कार है, अरु सत असततें आत्मा पर है, जेती कछु दृश्य है, सो आत्माविषे नहीं, चित्त करिके रची है, इसीतें पर है ॥ हे राजन्! सो कारण कार्य किसका होवै, कारण कार्य तब होता है, जब दृश्य होता है, सो आत्मा किसीका विषय नहीं, कारण कार्य किसीका होवै, अरु विश्वकी आदि भी आत्मा है, अंत भी आत्मा है, अरु मध्यविषे भी आत्माही है, जो कछु अवर भासता है, सो भ्रममात्र है, जैसे आकाशविषे घर मंडल पुर दृष्ट आते हैं, तिसकी आदि भी आकाश है, अंत भी आकाश है, अरु मध्य भी आकाश है, जो घर मंडल पुर भासते सो मिथ्या हैं, जैसे अग्नि नानाप्रकार दृष्ट आता है, सो मिथ्या आकार है, एक अग्निही है, तैसे सर्वकी आदि मध्य अंत एक आत्माही सार है ॥ हे राजन्! जैसे जलविषे भी देश काल होता है, काहेतें जो दृश्य है सो इंद्रियांका विषय है, यह तरंग अमके स्थानतें उठा है, अरु अमके स्थानविषे जाय लीन भया, तौ स्थान देश हुआ, अरु उपजीकरि एता काल रहा सो काल हुआ, अरु जिसकों इंद्रियविषयकरि न शकही, तिसविषे देश काल कैसे होवै ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! मैं भली प्रकार जाण्या है, जो आत्मा चिन्मात्र है, ज्ञान इंद्रियां कर्मइंद्रियांतें पर है

अरु देश काल इंद्रियां मनकरि जाणता है,जो अमका देश है, अमका काल है,जहां इंद्रियां अरु मनही न होवै, तहां देश काल कहां है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! जो तैंनें ऐसे जाण्या तौ तूं जाग्या है, आत्माविषे देश काल कोउ नहीं, इह मन इंद्रियांकरि जाणीता है, जो यह देश है, अरु यह काल है, जो इनतें रहित होकरि देखै तौ आत्माही भासै, अरु जो इनसहित देखै तौ संसारही दृष्ट आवैगा ॥ हे राजन्! इनतें रहित होकरि देख, ज़ो संसार तेरेविषे कछु न रहै, जो अमका प्रश्न किया, अब अमका प्रश्न करौं, संसार तब लग होता है, जबलग इनका संयोग अपणेसाथ होता है ॥ हे राजन्! ब्रह्मकरि ब्रह्मकों देखै, अरु पूर्णकों देखै, जो तूं भी पूर्ण होवैही, जब पूर्ण होवैगा, तब सर्व उर आपकों जाणैगा, अरु सर्व संज्ञा तेरीही होवैगी, अरु निर्वाच पदकों प्राप्त होवैगा, जहां इंद्रियांकी गम नहीं, केवल आकाशरूप है, जैसे आकाश अपणी शून्यताकरि पूर्ण है, तैसे तूं अपणे चेतन स्वभावकरि आप पूर्ण होवैगा, जब मनसहित षट् इंद्रियांतें रहित होकरि देखैगा, अपणे आपकों बहुरि इनसहित देखैगा तौ भी तेरे तांई चेतन आत्माही भासैगा, संसारका शब्द अर्थ तेरे हृदयतें उठि जावैगा, शब्द यह जो संसार है, अरु तिसकों सत् जानणां यह अर्थ है, सो भावना निवृत्त हो जावैगी, केवल आकाशरूप आत्माही भासैगा, अरु संसार संवेदनमात्र है, संवेदन कहियें चित्तशक्तिका चमत्कार है, यही चित्तशक्ति ब्रह्मा होकरि स्थित भई है, अरु संसारकों देखणे लगी है, जब अंतर्मुख होती है, तब आत्माही दृष्ट आता है, आत्मा सदा एक रस है, जब बहिर्मुख होती है, तब संसार दृष्ट आता है,जैसी यह भावना करता है,तैसेही आगे दृष्ट आता है, जब संसारकी भावना होती है तब संसारही भासता है, जब आत्माकी भावना होती है, तब आत्माही भासता है, आत्मा सदा एकरस है, अरु असंसारी है, तातें हे राजन् ! तूं आत्माकी भावना करु, जो तेरे तांई आत्माही भासै ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजबोधनं नाम षट्सप्ततितमः सर्गः ॥ ७६ ॥ ॥ ॥

॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! यह संसार जो तेरे तांई भासता है, सो आत्माविषे नहीं, केवल शुद्ध आत्माविषे जो अहं उत्थान है, सोइ संसार है, सो अहंका चमत्कार न सत है, न असत है, न अंतर न वाहिर है, न शून्य है, न अशून्य है, केवल अपणे आपविषे स्थित है, अरु संसारका प्रध्वंसाभाव भी नहीं, प्रध्वंसाभाव कहिये जो पहिले होवै, पाछे नाश हो जावै, सो संसारका उदय अरु अस्त होणां आत्माविषे नहीं, केवल अपणे आपविषे स्थित है, तिसतें इतर कछु नहीं, यह कहणां भी आत्माविषे नहीं, जो केवल अपणे आपविषे स्वाभाविक स्थित है, तिसविषे वाणीकी गम नहीं, वाणी तिसकों कहते हैं, जहां दूसरा होता है, जहां दूसरा न होवै तहां वाणी क्या कहै, यह कहणां भी तेरे उपदेशनिमित्त कहा है, आत्माविषे किसी शब्दकी प्रवृत्ति नहीं ॥ हे राजा ! ऐसा आत्माका कारण कार्य किसका होवै, आत्मा शुद्ध है, निर्विकार है, अरु प्रमाणोंतें रहित है, जो किसी लक्षणकरि प्रमाण किया नहीं जाता, सो आकार होकरि स्थित भया है अरु शांतरूप है ॥ हे राजा ! ऐसा आत्मा है, कारण कार्य किसका होवै, कारण कार्य तव होता है, जब प्रथम परिणामकों प्राप्त होता है, अरु क्षोभकों प्राप्त होता है, सो आत्मा शांतरूप है, अरु कारण तब होवै, जब क्रिया करिके कार्यकों उत्पन्न करै, सो आत्मा अक्रिय है, क्रियातें रहित है, अरु कारणकों कार्यतें जाणीता है, सो आत्मा चिन्हतें रहित है, अरु प्रमाणोंका विषय नहीं तातें कारण कार्य आत्मा किसीका नहीं, अरु आत्माकों कारण कार्य मानणा मेरे तांई आश्चर्य आता है ॥ हे राजन्! जो वस्तु उपजती है, सो नष्ट भी होती है, अरु जो नष्ट होती है सो उपजती भी है, सो आत्मा सर्वकी आदि है, अरु अजन्मा है, अरु निर्विकार है, तिसविषे स्थित होउ, जो तेरा संसार निवृत्त हो जावै, यह संसार अज्ञान करिके भासता है, जब तूं स्वरूपविषे स्थित होकरि देखैगा, तव संसार न भासैगा, अरु ऐसे भी न भासैगा, जो संसार आगे था, अब निवृत्त हुआ है, एकरस आत्माही भासैगा, केवल शून्य आकाश हो जा

वैगा, शून्य कहियें संसारतें रहित हो जावैगा, स्वरूप चेतन नाना करिके भी उही है, अरु एक भी उही है, शून्य है, अरु शून्यतें रहित है, द्वैतरूप भी उही है, अद्वैतरूप भी उही है, ऐसा भासैगा॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजप्रथमबोधो नाम सप्तसप्ततितमः सर्गः ॥ ७७ ॥ ॥

॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजा! जो कछु देखता है, सो चेतन घन है, तिसविषे अहं त्वं शब्द कोउ नहीं, अरु अहं त्वं शब्द प्रमादकरि होते हैं, जब आत्माविषे स्थित होकरि देखैगा, तब आत्मातें इतर कछु न भासैगा, तौ अहं त्वं शब्द कहां भासै ॥ हे राजन्! यह नानाप्रकारकी संज्ञा चित्ततें कल्पी है, जब चित्ततें रहित होवैगा, तब नाना अरु एक संज्ञा कोउ न रहैगी ॥ हे राजन्! सर्व ब्रह्म है, यह वाक्य वेदका सार है, जब इस वाक्यविषे दृढ भावना बुद्धि होवैगी तब एकरस आत्मही दृष्ट आवैगा, अरु चित्त नष्ट हो जावैगा, जब चित्त नष्ट हुआ, तब केवल महाशुद्ध आकाशकी नांई स्थित होवैगा, निर्दुःख पदकों प्राप्त होवैगा, जो पद सर्वकी आदि है, अरु सर्वदा मुक्तरूप है ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! तुम कहा जो चित्तके नष्ट हुएतें दुःख कोउ न रहैगा, सो चित्तनष्टका उपाय तुम कहा है, परंतु मैं दृढकरि नहीं समझा, तातें मेरे दृढ होणेके निमित्त कृपा करिके बहुरि कहौ, जो चित्त नष्ट कैसे होता है॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन! यह चित्त न किसी कालका है, अरु न किसीकों है, न यह देखता है, चित्त हैही नहीं, तौ मैं तेरे तांई क्या कहौं ॥ अरु जो चित्त तुझकों दृष्ट आता है तौ तूं आत्माही जाण, आत्मातें इतर वस्तु कछु नहीं॥ हे राजन्! महासर्गके आदि अरु अंत सृष्टि कोउ नहीं, केवल आत्मा है, अरु यह कहणां भी आत्माविषे नहीं, मैं तेरे जतावणेके निमित्त कही है, अरु मध्य जो कछु दृष्ट आता है, सो अज्ञानीकी दृष्टिविषे है, आत्माविषे सृष्टि कोउ नहीं, आत्मा किसीका उपादान कारण, अरु निमित्त कारण नहीं काहेतें जो अच्युत है, परिणामकों नहीं प्राप्त भया, अरु उपादान भी परिणामकरि होता है, आत्मा शुद्ध है, अरु निराकार है,

आकाशरूप है, सो कारण कार्य किसका होवै, अरु चित्त भी वासनारूप है, वासना तब होती है, जब वास होती है, वास कहियें वासना करणेयोग्य, जो आगे सृष्टि भी नहीं तौ वासना किसकी फुरे, अरु चित्त विषे संसारकी स्थिति कैसे होवै, तातें चित्त कछु नहीं, यह विश्व आत्माका चमत्कार है, अरु सृष्टि आत्माविषे कोउ नहीं, निरालंब केवल अपणे आपविषे स्थित है, हे राजन्! संसार भी नहीं भया, अरु चित्त भी नहीं भया, तौ अहं त्वं आदिक शब्द भी आत्माविषे कोउ नहीं, यह शब्द तब होते हैं, जब चित्त होता है, अरु चित्त तबलग है, जबलग वासना है, जब निर्वासनिक पदकों प्राप्त भया, तब कल्पना कोउ नहीं रहती ॥ हे राजन्! यह संसार महाप्रलयविषे नष्ट हो जावैगा, सत असत संसार कछु न रहैगा, एक आत्माही शेष रहैगा, जो निराकार अब शुद्ध है, जबलग महाप्रलय नहीं भया, तबलग संसार है, सो महाप्रलय क्या है, श्रवण करु, एक क्षण आत्माका साक्षात्कार होणां, तिसकरि सृष्टिका शेष भी न रहैगा, सो ज्ञानही महाप्रलय है, अरु अब जो दृष्टि आता है, सो मिथ्या है, यह क्रिया भी मिथ्या है, अरु इसका भान होणां भी मिथ्या है, जैसे स्वप्नकी क्रिया भी मिथ्या है, तिसका भान होणां भी मिथ्या है, तैसे जाग्रत संसार स्वप्नमात्र है, कारणविनाही भासता है, जो कारणविना है, सो मिथ्या है, इसका कारण अज्ञान ही है, जो अपणा न जानणां, जब आपकों जाण्या तब आपणां आपही भासैगा, जैसे स्वप्नविषे अपणे न जानणेकरि भिन्न आकार भासते हैं, जब जाग्या तब आपणा आपही जाणता है जो मैंही था ॥ हे राजन्! मेरे तांई तौ एक आत्माही दृष्ट आता है, आत्माही है, आत्मातें इतर संसार कोउ नहीं, अरु इस संसारकों स्थित मानणां मूर्खता है, सदा चलरूप है, वेद शास्त्र अरु लोक भी कहता है जो संसार मिथ्या है, अरु आप भी जाणता है जो नष्ट हो जाता है, दृष्टि आता है, तिसविषे आस्था करणी मूर्खता है, आत्माविषे संसार नाना अनाना कोउ नहीं, आत्मा सर्वदा अपणे आपविषे स्थित है, शुद्ध है, अरु अच्युत

ज्योंका त्यों है ॥ ॥ इतिश्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजबोधो नाम अष्टसप्ततिसमः सर्गः ॥७८॥

शिखरध्वज उवाच ॥ हे भगवन्! अब मेरा मोह नष्ट भया है, अरु अपणा आप मैंनें जाण्या है, तुमारी कृपातें मेरा संसार निवृत्त भया है, शोकसमुद्रकों अब तर्या हौं, अरु शांत पदकों प्राप्त भया हौं, अहं त्वं शब्द मेरेविषे कोउ नहीं निर्वाणपदकों प्राप्त भया हौं, अच्युत हौं, चिन्मात्र हौं, केवल हौं, अरु शून्य हौं ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! आत्मा शुद्ध आकाशकी नांई निर्मल है, आकाशतें भी सो अति निर्मल है, तिसविषे अहं मल है, सो अहंमोहतें उपजी है, मोह कहियें अविचार, जब विचार होता है, तब अहंकों नहीं पाइता, यह विश्व संवेदनविषे है, संवेदन सर्वके आदि होकरि स्थित भई है, जब संवेदन अंतर्मुख होती है, तब सर्व विश्व लीन हो जाती है, संवेदनहीविषे बंध अरु मुक्ति है, जब बहिर्मुख होती है, तब बंध है, जब अंतर्मुख होती है, तब मोक्ष है, जिसनें मन अरु इंद्रियांतें रहित होकरि अपणा आप देख्या है, तिसकों ज्योंका त्यों दृष्ट आता है, अरु जो मोहसंयुक्त देखता है, तिसकों विपर्यय भासता है, जैसे सम्यक् दृष्टि करिके भूषणविषे स्वर्ण भासता है, जब भूषणके आकार जाते हैं, तब भी स्वर्णही है, अरु मूर्खकों सोनेविषे भूषण दृष्टि आते हैं, चिरकालके अध्यास करिके जो बुद्धि इनविषे फुरती है, तौ भी प्रारब्धके वेगपर्यंत चेष्टा होती है, तब चेष्टाविषे भी आत्माही दृष्टि आता है; तातें केवल आत्माहीका किंचन होता है, जैसे सोनेविषे भूषण अरु आकाशविषे नीलता अरु वायुविषे स्पंद है, तैसे आत्माविषे सृष्टि है, जैसे आकाशविषे नीलता देखणेमात्र है, वास्तव कछु नहीं, तैसे आत्माविषे सृष्टि वास्तव कछु नहीं, भ्रांतिमात्रही है, जब भ्रांति निवृत्त होवैगी, तब जगतका शब्द अर्थ सर्व उरतें शांत होवैगा, अरु शब्द अर्थकी भावनातें जो चेष्टा होती है, तिसतें जब अभिलाषा निवृत्त हो जाती है, तब दुःख कोउ नहीं होता, इसीकों मुनीश्वर निर्वाण कहते हैं, जब ऐसा निश्चय निर्वाण पदका हुआ, तब शांतरूप शून्य पदकों पायकरि स्थित हो

ता है ॥ हे राजन्! अहंका उत्थान होणां यही बंधन है, अरु अहंका निर्वाण होणां यही मुक्ति है, अरु अहंके होणेकरि संसार दुःख है, जबलग अहंका उत्थान है; तबलग संसार है, अरु जबलग संसार है, तबलग अहंका उत्थान है, जब संसारकी सत्ता जाती रहै तब अहं फुरणां भी नष्ट हो जावैगा, जब फुरणा नष्ट भया, तब अहं भी नष्ट हो जावैगा, जब अहं नष्ट भया, तब केवल शुद्ध आत्माही शेष रहैगा, अरु अनामय एकही एक निर्दुःखही भान होवैगा, अहं ब्रह्मका उत्थान भी शांत हो जावैगा, अरु चेतनमात्रही रहैगा ॥ हे राजन्! जिसकों सर्व ब्रह्मकी बुद्धि भई है, तिसकों संसारकी बुद्धि नहीं, अरु जिसकों संसार बुद्धि है, तिसकों ब्रह्मबुद्धि नहीं, जैसी जैसी भावना दृढ होती है, तैसाही आगे भासता है, जिसकों ब्रह्म भावना दृढ होती है, सो ब्रह्मरूप हो जाता है, अरु जिसकों जगतकी भावना दृढ होती है, तिसकों जगत भासता है ॥ हे राजन्! तूं अब जाग्या है, अरु ब्रह्मस्वरूप हुआ है, जो शुद्ध निर्मल है, अरु प्रत्यक् है, जो किसी शब्द अरु लक्षणका विषय नहीं, अरु इंद्रियांका विषय नहीं ॥ हे राजन्! ऐसा आत्मा कारण कार्य जिसका होवै, जो केवल अद्वैत है अरु विश्व आत्माका चमत्कार है, जैसे समुद्रविषे नानाप्रकारके तरंग पवनकरि उपजते हैं, तौ भी समुद्रतें इतर कछु नहीं, तैसे आत्माविषे नानाप्रकारकी विश्व संवेदन फुरणे करिके उपजती है तौ भी आत्मातें इतर कछु नहीं, फुरणेमात्र है, जैसे स्तंभेविषे मनोराज्यकरि कोउ पुरुष पूतलियां कल्पता है, अरु नानाप्रकारकी चेष्टा करता है, इनकी चेष्टा तबलग है, जबलग संकल्प है, जब संकल्प निवृत्त हुआ, तब शून्य स्तंभही रहता है, जैसा आगे भी शून्य था, अरु तिसकी संवेदनविषे सृष्टि थी, तैसे यह संसार संकल्पमात्र है, जब संकल्प अंतर्मुख भया, तब संसारकी सत्ता जाती रहती है ॥ हे राजन्! संसार सत्ता जाती तब है जो आगेही असत है, अरु जो वस्तु सत होती है, तिसका नाश कदाचित् नहीं होता, तातें केवल संवेदन कल्पी है, जैसे एक शिलाविषे पुरुष पूतलियां कल्पता है, तौ

शिलाविषे तौ पूतली कोउ नहीं, ज्यौंकी त्यौं शिलाही है, तैसे फुरणे करिके आकार दृष्ट आते हैं, जब चित्त फुरणेतें रहित होवैगा, तब आत्माकों अपणा आप जाणैगा, अरु अशब्द पदकों प्राप्त होवैगा, जो शांतिपद है, अरु शुद्ध आकाशरूप है ॥ हे राजन्! सर्व शब्द अरु सर्व अर्थकी अभावना यह ब्रह्म अर्थ है, जहां कोउ कल्पना नहीं, जब सम्यक् दृष्टि होती है, तब शेष आत्माही भासता है, अरु यह भावना भी उठ जाती है, जो यह संसार है, यह ब्रह्म है, केवल ज्ञेयमात्रही होय रहता है, कैसा ज्ञेयमात्र है, जो शिलाकी नांई ज्ञान है, ऐसा शेष रहता है॥ इति श्रीयो॰ नि॰ शिखरध्वजबोधवर्णनं नाम नवसप्ततितमः सर्गः॥७९॥

॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! जैसे तुम कहते हौ, सो सत्य है, अरु मैं ऐसे जाणता हौं जो संसार आत्माका कार्य है, अरु आत्मा कारण है, जो आत्माका कार्य हुआ तौ आत्मस्वरूप हुआ, आत्मातें इतर नहीं ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! आत्मा चेतनमात्र है, कारण कार्य किसीका नहीं, जो आत्मा अप्रत्यक् है, अरु अक्रिय है, अच्युत है, निरस है, जो अशब्द पद है, सो कारण कार्य किसका होवै अरु कारणकों कार्यद्वारा जाणीता है अरु आत्मा किसी प्रमाणका विषय नहीं, जो अप्रत्यक् है, अरूप है, अरु कारण तब होता है, जो क्रिया होती है, न किसीका कारण कार्य है, न कर्म है, केवल ज्यौंका त्यौं अपणे आपविषे स्थित है, चेतनमात्र है, शिवरूप है, शुद्ध है, यह विश्व भी चेतनमात्र है, जैसे आकाशविषे आकाश स्थित है, तैसे आत्माविषे विश्व आत्मरूपकरि स्थित है, ऐसी विश्व चेतनमात्र है, तिसविषे असम्यक्दर्शी अज्ञानकरि नानाप्रकार कल्पता है, अज्ञान कहियें वस्तुका न जानणा, जो वस्तु परमात्मा है, तिसके प्रमाद करिके वासनारूप चित्तसों विश्वकों कल्पता है, सो विश्व शब्दमात्र है, अर्थ कछु नहीं, जैसे दूसरा चंद्रमा आकाशविषे, जैसे तरंग समुद्रविषे, जैसे जल मृगतृष्णाविषे, जैसे वैताल परछायेविषे तैसे असम्यक्दृष्टि आत्माविषे विश्व कल्पता है, अरु सम्यक्दर्शी ऐसे जाणता है जो आत्मा शुद्ध है, अजन्मा है, अविनाशी

है, परम निरंजन है ॥ हे राजन्! जब तूं सम्यक् दृष्टिकरि देखैगा तब संसारका प्रध्वंसाभाव भी न देखैगा, काहेतें जो चित्तका कल्प्या हुआ है, अरु चित्त अज्ञान करिके उपजा है, स्वरूपविषे न चित्त है, न अज्ञान है, न संसार है, केवल अद्वैत मात्र है, तहां एक कहां, अरु द्वैत कहां, केवल मात्र पद है, जब अज्ञान नष्ट हुआ, तब अहं त्वं चित्त फुरणां सब नष्ट हो जावैगा, बहुरि भ्रम दृष्ट न आवैगा ॥ हे राजन्! आत्मातें इतर जो कछु भासता है सो अज्ञान करिके है, विचार कियेतें नहीं रहता ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! अज्ञान क्या है; अरु नाश कैसे होवै सो कहो ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! एक ज्ञान है, अरु एक अज्ञान है, ज्ञान यह जो पदार्थकों प्रत्यक्ष जानणां, अरु अज्ञान यह जो पदार्थकों न जानणां, अरु एक ज्ञान भी अज्ञान है, सो श्रवण करु, मृगतृष्णाका जल देखीकरि आस्था करणी जो है, अरु जेवरीविषे सर्प, सीपीविषे रूपा देखणां, अरु तिसकों सत्य जानणां, यह ज्ञान भी अज्ञान है, काहेतें जो सम्यक्दर्शी होकरि नहीं देखता, यह दृष्टांत है, अरु दार्ष्टांत यह है, जो शुद्ध आत्मा निराकार अच्युत है, तिसविषे मैं हौं, अरु मेरा अमका वर्णाश्रम है, अरु नानाप्रकार विश्व जानणां, यह ज्ञान भी अज्ञान है, अरु मूर्खता है ॥ हे राजन्! न कोउ जन्मता है, न कोउ मृत होता है, ज्यौंका त्यौं आत्माही स्थित है, तिसविषे जन्म मरण आदिक विकार देखणां, ऐसा जो ज्ञान है सो अज्ञान है ॥ हे राजन्! जैसे कोउ ब्राह्मण होवै, अरु ऊंची बाहुकरि कहै, मैं शुद्र हौं, मेरे तांई वेदका अधिकार नहीं, अरु जैसे कोउ पुरुष कहै, मैं मुआ हौं, तिसकों मैं जाणता हौं, तैसे आपकों कछु वर्णाश्रमका अभिमान लेकरि कहणां सो मूर्खता है, काहेतें जो असम्यक् दर्शन है, जब ज्यौंका त्यौं जाणै, तब दुःखी न होवै ॥ हे राजन्! ऐसा ज्ञान जो सम्यक् दर्शनकरि नष्ट हो जावै सो अज्ञान है, जैसे सूर्यकी किरणांविषे जलबुद्धि होती है, किरणके ज्ञानतें जलका ज्ञान नष्ट हो जाता है, सो जलका जानणां अज्ञान था, जैसे जेवरीविषे सर्प जानणां, सो सर्पका ज्ञान जेवरीके ज्ञानतें नष्ट हो जा

ता है, यह अज्ञान है, सम्यक् दर्शन करिके नष्ट होता है, जब ऐसा सम्यक्दर्शी होवैगा, तब अध्यात्मक ताप निवृत्त हो जावैगा, अरु शुद्ध होवैगा, जो आत्मा है, अज है, अरु शांतरूप है, सत् असत् सर्व आत्मा है, तिसतें इतर कछु नहीं, अरु प्रकाशरूप है सो ऐसा तूं है ॥ हे राजन्! अज्ञान भी अवर कोउ नहीं, इस चित्तके उदय होणेका नाम अज्ञान् है, अज्ञानका कारण चित्त है, अरु जो पदार्थ चित्त करिके उदय हुआ है, सो नष्ट भी चित्त करिके होता है, तातें तूं चित्त करिके चित्तकों नाश कर, जैसे अग्नि पवन् करिके उपजता है, अरु पवनहीकरि शांत होता है, तैसे चित्तकरि चित्तकों नष्ट करु ॥ हे राजन्! न तूं है, न मैं हौं, न इंद्रिय है, न संसार है, न यह जगत है, केवल शुद्ध आत्मा है॥ हे राजन्! जो चित्तही नहीं, तौ चित्तका कार्य विश्व कहां होवै, यह अज्ञानीकों भासता है, जो चित्त है, अरु विश्व है, केवल अपणे आपविषे आत्मा स्थित है ॥ हे राजन्! चित्तका उदय होणा अज्ञानतें है, जब अज्ञान नष्ट हुआ, तब चित्त अरु अहं त्वं सर्व नष्ट हो जाते हैं ॥ हे राजन्! तूं शुद्ध आत्मा है, एक है, अरु प्रकाशरूप है, अच्युत है, अरु निरंतर है, अरु देह इंद्रियांदिकरूप होकरि भी तूंही स्थित भया है, इच्छा अनिच्छा भी तूंही है, जैसे चंद्रमाकी किरणां चंद्रमातें भिन्न नहीं, तैसे तूं है, अरु निर्विकल्प है, कछु फुरणां तेरेविषे नहीं, तूं केवल ज्योंका त्यौं स्थित है ॥ ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे परमार्थोपदेशो नाम अशीतितमः सर्गः ॥ ८० ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब ऐसे कुंभमुनिनें कहा, तब शिखरध्वज श्रवण करिके शांतिकों प्राप्त भया, नेत्र मुंदिके सब अंगकी चेष्टातें रहित हुआ, जैसे शिला उपर पुतली लिखी होवै, तैसे स्थित हुआ, एक मुहूर्तपर्यंत निर्विकल्प स्थित रहा, अरु बहुरि उठ्या, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! आत्मा जो निर्विकल्प है, तिस निर्विकल्प शिलाविषे तैंनें शयन किया, अरु ज्ञेय जो जानणेयोग्य है सो तैंनें जाण्या है क्यौं, अब अज्ञान तेरा नष्ट भया, अथवा नहीं भया, अरु शांतिकों प्राप्त भया अथवा नहीं भया सो कहु ॥ ॥ रा

जोवाच ॥ हे भगवन्! तुमारी कृपातें मैं उत्तम पदकों प्राप्त भया हौं ॥ हे भगवन्! तत्त्ववेत्ताके संगतें जो अमृत पावता है, सो क्षीरसमुद्रतें भी नहीं पाइता, अरु देवताविषे भी नहीं पावता, तुमारी कृपातें मैं ऐसे अमृतकों पाया है, जिसका आदि अंत कोउ नहीं, अनंत है, अरु अमृतसार है, अव मेरे दुःख सर्व नष्ट हो गये हैं, अब मैं जाग्या हौं, अरु अपणे आपकों जाण्या है, मैं आत्मा हौं, मेरेसाथ चित्त कोउ नहीं, मैं केवल अपणे आपविषे स्थित हौं, अव इच्छा मेरे तांई कोउ नहीं, अपणे स्वभावकों पाया है, अरु सर्वके आदिपदकों प्राप्त भया हौं, जिसविषे क्षोभ कोउ नहीं, ऐसे निर्विकल्प पदकों प्राप्त हुआ हौं ॥ हे भगवन्! ऐसा मेरा अपणा आप है, जिसकरि सर्व प्रकाशतें है, तिसके जाणेविना कोटि जन्म पाये थे, अव दुःख मेरे नाश भये हैं, तुमारी कृपातें एक क्षणविषे जाण्या है, आगे श्रवण भी करता, सो कारण कवन था, जो आगे न जाण्या, अरु अब जाण्या है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! तेरे कषाय अब परिपक्क हुए हैं, जैसे फल परिपक्क होता है, तब यत्नविना वृक्षतें गिर पडता है, तैसे तेरा अंतःकरण शुद्ध भया है, अब अज्ञान तेरा नष्ट हो गया है, जब अंतःकरण मलिन होता है, तब संतके वचन नहीं लगते, अरु जब अंतःकरण शुद्ध होता है, तब संतके वचन लगते हैं, जैसे कोमल भिहकों बाण लगै, तब शीघ्रही वेध्या जाता है, तैसे शुद्ध अंतःकरणविषे शीघ्रही उपदेश प्रवेश करता है ॥ हे राजन्! अब भोगकी तेरी वासना नष्ट भई है, अरु स्वरूप जाननेकी तेरी इच्छा भई है तातें तूं जाग्या ॥ हे राजन्! मैं उपदेश तब किया है, जो तेरा अंतःकरण शुद्ध भया है अरु प्रतिबिंब भी तहां पडता है, जहां निर्मल ठौर होता है, जैसे श्वेत वस्त्र ऊपर केसरका रंग शीघ्रही चढि जाता है, अरु रंग भी उज्ज्वल होता है, तैसे शुद्ध अंतःकरणविषे संतके वचन शीघ्रही प्रवेश करते हैं, अरु शोभा पावते हैं ॥ हे राजन्! जबलग अंतःकरण मलिन होता है, भावै जेता उपदेश करियें तोउ स्थित नहीं होता, जब भोगतें वैराग्य होता है तब वासना कोउ नहीं रहती, केवल आत्म

पदकी इच्छा होती है, तब स्वरूपका साक्षात्कार होता है ॥ हे राजन्! अब तेरा सर्व त्याग सिद्ध हुए हैं; अरु अज्ञान नष्ट भया है, जो अवर उपाधि कोउ नहीं, चित्तही बडी उपाधि है, जब चित्त नष्ट हुआ, तब दुःख कोउ नहीं रहता, अब तूं सुखेन विचरु, तुझकों दुःख कोउ नहीं, शोक अरु भय कोउ नहीं, तूं शांतिपदकों प्राप्त भया है ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! अज्ञानीकों चित्तका संबंध है, अरु ज्ञानवानकों चित्तका संबंध नहीं होता, जो स्वरूपविषे स्थित है तौ चित्तविना जीवन्मुक्ति क्रियाविषे कैसे वर्त्तता है ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! तूं सत् कहता है, जो ज्ञानीकों चित्तका संबंध नहीं, जैसे पत्थरकी शिलाविषे अंगुरी नहीं होती, तैसे ज्ञानीकों चित्तका संबंध नहीं होता ॥ हे राजन्! चित्त वासनारूप है, सो वासना जन्ममरणका कारण है, अरु जीवन्मुक्तकी वासना नहीं रहती, ज्ञानवानका चित्त सत्य पदकों प्राप्त है, अरु अज्ञानी चित्तविषे बंधमान है, तिस करिके जन्मता भी है, अरु मरता भी है, अरु जो ज्ञानीका चित्त शांतिविषे स्थित है, तिसकों न बंध है, न मोक्ष है, प्रारब्ध अनुसार भोग भोगता है, अरु सर्वात्माही देखता है, यद्यपि इंद्रियां करि चेष्टा भी करता है, तौ भी सर्व ब्रह्मही देखता है, अरु क्रिया करणेविषे अभिमानतें रहित होता है, जो मैं करता हौं, अरु भोगता हौं, अरु अज्ञानी आपकों करता मानता है, तिसकों संसार सत्य भासता है, सत्य जाणीकरि संकल्प विकल्प करता है, अरु ज्ञानवानकों संसारकी सत्यता नहीं भासती; आपकों अकर्ता अभोक्ता देखता है, अरु अभिलाषतें रहित चेष्टा करता है ॥ हे राजन्! संसारकों सत्य जानणा; अरु अपणेविषे क्रिया देखणी तबलग होती है जबलग चित्तका संबंध होता है जब चित्तही नष्ट हो गया, तब संसार अरु फुरणा कहां रहै ॥ हे राजन्! अब चित्तका तैंनें त्याग किया है, तातें सर्वत्यागी भया है, अरु आगे सर्व त्याग न था किया, जो अज्ञान नष्ट न था भया, अब अहंभाव तेरा दूर भया है, जो अज्ञानका कार्य था, जब अज्ञान नष्ट भया, तब अहंभाव न रहा, अहंके त्याग करणेतें सर्व त्याग सिद्ध

हुआ, अरु आगे तैंनें राज्यका त्याग किया था, सो राज्यविषे तेरा कछु न था, बहुरि तमका त्याग किया, बहुरि वनतें आदि सर्व सामग्रीका त्याग किया, अब तिसका त्याग किया जो त्यागणे योग्य अहंभाव है, तातें सर्व त्याग भया, अरु जो कछु जानणे योग्य है सो जाण्या है, अरु शांतपदकों प्राप्त भया है ॥ हे राजन्! तूं आत्मा है, सर्व दुःखतें रहित है, जैसे मंदराचल पर्वततें रहित क्षीरसमुद्र शांतपदकों प्राप्त भया है, तैसे तूं अज्ञानतें रहित शांतपदकों प्राप्त भया है, अब तूं जाग्या है, अरु चित्तका त्याग किया है, तातें सर्व आत्मा अद्वैत भया है ॥ हे राजन्! जब दो अक्षर होते हैं, तब तिनकी संज्ञा नानाप्रकार होती है, जो अमृत विष अरु सुखदुःख अरु धर्म अधर्म यह होते हैं, जब एकाएकी अक्षर होता है, तव सर्वका आत्मा है, तैसे दूसरा अज्ञान नष्ट भया है, अरु सत्यपदकों प्राप्त भया है, अरु शुद्ध निर्मल है ॥ हे राजन्! जो ज्ञानवान है, सम्यक् दृष्टि करिके तिस चित्तका त्याग किया है, बहुरि तिसकों दुःख कोउ नहीं होता, सो तूं तिस पदकों प्राप्त भया है, जिसविषे दुःख कोउ नहीं, अरु तिस पदकों प्राप्त भया है, जहां स्वर्गादिक सुख तुच्छ हैं; स्वर्गविषे भी क्षय अतिशय होता है, अतिशय कहियें जो बडे पुण्यवाला आपसों उंचा देखता है, तब चाहता है, जो मैं भी इसी जैसा होउं, अरु क्षय कहियें मत इन सुखसों गिरौं, दोनों प्रकार दुःख होता है, सो पुण्य पाप दोनोंका तैंने त्याग किया है, तातें तूं सर्वत्यागी है, अरु अज्ञानी जो पापी जीव हैं, तिनको स्वर्ग भी भला है, जैसे स्वर्णका पात्र न पाइयें तौ पीतलका भी भला है, तैसे स्वर्णका पात्र जो ज्ञान है, जबलग प्राप्त न होवै, तबलग पीतलका पात्र जो स्वर्गादिक हैं, सो नरकतें भला है, अरु तुम सारखेकों कछु नहीं, जो आत्माविषे सर्व पदार्थकी पूर्णता है, अरु सर्वकी उत्पत्ति आत्मातें है ॥ हे राजन्! वर्णाश्रमविषे क्या आस्था करणी है, जहांतें इनकी उत्पत्ति है, अरु जहां लीन होते हैं, अरु मध्यविषे जिसके अज्ञानतें दृष्ट आते हैं तिसविषे स्थित होइये, जिसके ज्ञानतें सर्व लीन हो जाते हैं ॥ हे राजन्! संकल्प विकल्प जो उठते हैं, तिनाविषे स्थित मत होहु;

जिसविषे उत्पन्न अरु लीन होते हैं, तिसविषे स्थित होहु, अरु तपादिक क्रियाकरि क्या सिद्ध होता है, जिसकरि तपादिक सिद्ध होते हैं, तिसविषे स्थित होहु; बुंदविषे क्या स्थित होणां है, जिस मेघतें बुंद उत्पन्न होती है, तिसविषे स्थित होइयें ॥ हे राजन्! जैसे स्त्री होवै, अरु भर्तातें कोउ पदार्थ चाहै, अरु आपन कहै, तैसे तपादिक क्रियाकरि क्या सिद्ध होता है, जो तिनकरि आत्मपदकी इच्छा करें, तौ इनकरि प्राप्त नहीं होता, अपणे आपकरि पावता है ॥ हे राजन्! आत्मा तेरा अपणा आप है, तिसकरि सर्व सिद्ध होता है, जो वस्तु पाछे त्याग करणी होवै, तिसकों ज्ञानवान प्रथमही अंगीकार नहीं करता; अरु जेता कछु तपादिक धंधा है, तिनकों चित्तकरि क्या रचता है, अपणे आपकों देख जो अनुभवरूप है; अरु सर्वदा निरंतर अपणे आपविषे स्थित है, जब तूं अपणे आपकरि आपकों देखैगा, तब तपादिक क्रियाकों दूर करिके शोभा पावैगा, जैसे बादलके दूर भये चंद्रमा प्रकाशवान शोभा पावता है, तैसे तूं भी भोगकी चपलताकों त्यागि करि शोभा पावैगा, जब इंद्रियांकों जीतैगा, अरु किसी पदार्थविषे आसक्त न होवैगा; अरु सर्व वासनाका त्याग करैगा, तब ज्ञानवान होवैगा, अरु जिसनें सर्व वासनाका त्याग किया है, तिसकों विष्णु जानणा, जो सर्व राज्यका स्वामी है, जिसनें मन जीत्या है, सो चेष्टाविषे भी ज्यौंका त्यौं रहता है; अरु समाधिविषे भी ज्यौंका त्यौं है; जैसे पवन चलणे अरु ठहरणेविषे तुल्य है, तैसे ज्ञानवानकों कहूं खेद नहीं होता ॥ राजोवाच ॥ हे सर्व संशयके छेदणेहारे! स्पंद अरु निस्पंदविषे ज्ञानी ज्यौंका त्यौं कैसे रहता है सो कृपाकरि कहौ ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! चेतन आकाश है सो आकाशतें भी निर्मल है, जब तिसका साक्षात्कार हुआ, तब जहां देखैं तहां चेतनही भासता है, जैसे समुद्रके जाणेतें तरंग बुदबुदे सर्व जलही भासता है, तैसे चित्तविना आत्माके देखे हुए फुरणेविषे भी आत्माही दृष्टि आता है, अरु जिसनें आत्माकों नहीं जाण्या, तिसकों नानाप्रकारका जगतही भासता है, जैसे जलके जाणेविना तरंग बुदबुदे भिन्न भिन्न दृष्टि

आते हैं, अरु जलके जानवेतें तरंग भी जलमय भासते हैं ॥ हे राजन्! सम्यक्दर्शीकों जगत अत्मस्वरूप है, असम्यक्दर्शीकों जगत है, तातें तूं सम्यक्दर्शी होकरि देख जो जगत् भी आत्मरूप है अरु सम्यक्दर्शन जैसे प्राप्त होता है, सो श्रवण करु, संतका संग करणा अरु सतशास्त्रका विचार करणा जब दृढ भावना करियें तब केते कालतें स्वरूपका साक्षात्कार होता है, कालकी अपेक्षा दृढ विचारके निमित्त कही है, जब दृढ विचार होता है, तब साक्षात्कार होता है, जब स्वरूपका साक्षात्कार हुआ, तब स्पंद निस्पंदविषे एक समान होता है ॥ हे राजन्! जिसके समीप माखी होवे, सो माखीके निमित्त पर्वत क्यों खोजै अरु दउडै, तैसे तेरे घरविषे ब्रह्मवेत्ता चूडाला थी, तिसका त्यागकरि तैंनें वनविषे आय तपका आरंभ किया, तातें कष्ट वडा पाया, परंतु अब तूं जाग्या है, अरु दुःख तेरे नष्ट भये हैं, अब तूं शांति पदकों प्राप्त भया है, जैसे जेवरीके न जानणेकरि सर्प भासता है, अरु भली प्रकार जाणेतें जेवरीही भासती है, तैसे जिसनें भली प्रकार निस्पंद होकरि अपणा आप देख्या है, तिसकों फुरणेविषे भी आत्माही भासता है, जब मनकी चपलता मिटती है, तब तुरीयातीत पदकों प्राप्त होता है. जिस पदकों वाणी विषयकरि नहीं शकती ॥ हे राजा! तूं भी तिसी पदकों प्राप्त भया है, जो मन अरु वाणीतें रहित है, अरु तुरीयातीत पद है, जहां क्षोभ कोउ नहीं, शांति पद है ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे निर्वाणप्रकरणे शिखरध्वजबोधो नाम एकाशीतितमः सर्गः ॥ ८१ ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जब राजाकों कुंभमुनिनें ऐसे उपदेश किया, तिसतें उपरांत कहा ॥ हे राजा! अब हम जाते हैं, स्वर्गकों ब्रह्माजीके पास जो नारदमुनि आया है, देवताकी सभाविषे जब मेरे तांई न देखैगा, तब क्रोध करैगा ॥ हे राजा! जो कल्याणकृत पुरुष है, सो वडोंकी प्रसन्नता लेते हैं, तातें मैं जाता हौं, अरु उपदेश जो तेरे तांई किया है, तिसकों भली प्रकार विचारणां, अरु सर्व शास्त्रोंका सार यही है, सो संपूर्ण वासनाका त्याग करणां, किसीविषे चित्तकों वंधमान न

हीं करणां, मेरे आवणेपर्यंत स्वरूपविषे स्थित रहणां, अवर किसी चेष्टाविषे नहीं लगणां, अरु स्वरूपकों भली प्रकार जाणिकरि भावै तैसे विचरहु, ऐसे कहीकरि कुंभमुनि उठी खडा हुआ, तब राजाने अर्घ्य अरु फूल चडावणेके निमित्त हाथविषे लिये, सो जल फूल हाथविषे रहे, जो कुंभमुनि अंतरधान हो गया, जब राजा कुंभमुनिकों अपणे आगे न देखत भया, तब विचार करणे लगा, देखौ ईश्वरकी नीति जाणी नहीं जाती, जो नारदमुनि कहां था, अरु तिसका पुत्र कुंभमुनि कहां, अरु मैं राजा शिखरध्वज कहां, नीतिहीनें कुंभमुनिका रूप धारीकरि मुझकों आय जगाया है, अरु कुंभ बडा मुनि दृष्ट आया, जिसनें मेरेतें उपदेशकरि जगाया है, अब मैं अज्ञानरूपी गरतसों निकस्या हौं, अरु स्वरूपकों प्राप्त भया हौं, संपूर्ण संशय मेरे नष्ट भये हैं, अरु निर्दुःख पदविषे स्थित भया हौं, अरु अज्ञान निद्रातें जाग्या हौं, बडा आश्चर्य है ॥ हे रामजी ! ऐसे कहीकरि राजा शिखरध्वजनें संपूर्ण इंद्रियां अरु प्राण मन स्थित किया, अरु चेष्टातें रहित भया, जैसे शिलाके उपर पुतली लिखी होते हैं, जैसे पर्वतका शिखर स्थित होता है, तैसे स्थित भया, अरु उहां चूडाला कुंभरूप शरीरका त्यागकरि अरु चूडालाका सुंदर रूप धारीकरि उडी आकाशकों लंघिकरि अपणे नगरविषे आवत भई, अरु अंतःपुर जहां स्त्री रहती थी, तहां प्रवेश किया, अरु मंत्रीकों आज्ञा करी जो तुम अपणे अपणे स्थानविषे स्थित होउ, अरु राणी राजाके स्थानविषे स्थित भई, भली प्रकार प्रजाकी खबर लीनी, तीन दिन रहीकरि बहुरि उडी, जहां राजा वनविषे था, तहां आय प्राप्त भई, अरु कुंभका रूप धारीकरि देखा जो राजा समाधिविषे स्थित है, देखीकरि बहुत प्रसन्न भई ॥ हे रामजी ! ऐसे प्रसन्न होकरि चूडाला विचारत भई, बडा सुख कार्य हुआ, जो राजानें स्वरूपविषे स्थिति पाई, अरु शांतिको प्राप्त भया, बहुरि विचार किया, जो इसकों जगावौं, तब सिंहकी नांई गर्जी अरु बडा शब्द किया, तिस शब्द करिके जेते वनके पशु पक्षी थे, सो सर्व भयकों प्राप्त भये, परंतु राजा न जाग्या, बहुरि हाथ करिके

हिलावती भई, तौ भी राजा न जाग्या, जैसे मेघके शब्दकरि पर्वतका शिखर चलायमान नहीं होता, तैसे राजा चलामायन न भया, काष्ठ अरु पाषाणकी नांई स्थित रहा, तब राणीनें विचार किया जो राजा शरीरकों त्यागि न देवै तौ भला, अरु जो राजानें शरीरका त्याग किया होवै, तौ मै भी त्यागौंगी ॥ हे रामजी! चूडालानें शरीर न त्यागा, परंतु आरंभ करणे लगी, जो राजा अरु मैं एकठा शरीर त्यागणां हैं, बहुरि विचार करणे लगी, जो इसकी भविष्यत क्या होणी है, तब राजाके नेत्र पर हाथ लगाया, अरु देहसाथ देहका स्पर्श किया, तब देखा जो प्राण राजाके शरीरविषे हैं, अरु भविष्यतका भी विचार किया, जो इसका सत्व शेष रहता है, जीवन्मुक्त होकरि राज्यमें विचरणां है ॥ ॥ राम उवाच ॥ हे भगवन्! तुमनें कहा जो राजा काष्ठ अरु पाषाणकी नांई स्थित भया, बहुरि कहा जो हाथ लगायकरि देख्या, जो इसविषे प्राण हैं, जीवता है, तौ कुंभनें क्यौंकरि जाण्या, यह मुझकों संशय है, सो दूर करो ॥

॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! जिस शरीरविषे पुर्यष्टका होती है, तिसविषे हरियावलता होती है ॥ हे रामजी! अज्ञानीका चित्त रहता है, अरु ज्ञानीका सत्व रहता है, जो प्रारब्धवेग करिके फुरता है, अरु ब्रह्माकार वृत्ति होती है, अरु अज्ञानीका चित्त फुरणे करिके बहुरि शरीर पावता है, अरु ज्ञानी इष्ट अनिष्टविषे एक समान रहता है, अरु अज्ञानी एक समान नहीं रहता, इष्टविषे प्रसन्न अरु अनिष्टकी प्राप्तिविषे शोकवान होता है ॥ हे रामजी! ज्ञानी जब शरीरकों त्यागता है, तब ब्रह्मसमुद्रविषे स्थित होता है, अरु जबलग सत्व शेष है; तबलग फुरता है, अरु अज्ञानी शरीरकों त्यागता है, तब तिसविषे सूक्ष्म संसार होता है, जैसे बीजविषे वृक्ष फूल फल सूक्ष्मता करिके स्थित होते हैं, सो काल पायकरि बहुरि निकसता है, तिसी प्रकार राजाका सत्व शेष रहता था, तिस करिके बहुरि फुरैगा, तब कुंभरूप चूडालानें विचार किया जो इसके अंतर प्रवेश करिके जगावौं, जो मैं न जगावौंगी, तौ भी नीति करिके इसकों जानणां है,

तातें मैंही जगावौं, ऐसे विचार करिके अपणे शरीरका त्याग किया, चेतनताविषे स्थित होकरि अरु फुरणेकों लेकरि उसविषे जाय प्रवेश किया, प्रवेश करि उसकी जो चेतनता सत्व शेष था, उसकों फोडत भई, बडा क्षोभ किया, जब राजा उहांतें हिल्या, तब आप निकस आई, अरु अपणे शरीरविषे प्रवेश किया, जैसे पंखेरू आकाशविषे उडता है, बहुरि आलयविषे आय प्रवेश करता है, तैसे अपणे शरीरविषे आनि स्थित भई, अरु सामवेदका गायन करणे लगी, महासुंदर स्वरसाथ, तब राजाने श्रवण किया, अरु जाणत भया, जो कोउ सामवेद गावता है, ऐसे श्रवण करि जाग्या, अरु देखा जो कुंभमुनि बैठा है, देखी करि बहुत प्रसन्न भया, तब फूल जल चडाया, अरु कहा ॥ हे भगवान्! मेरे बडे भाग्य हैं, देखीकरि बहुत प्रसन्न भया, जो तुमारा दर्शन हुआ ॥ हे भगवन्! कूलरूपी जो कुलाचल पर्वत है, तिसविषे जो देहरूपी वृक्ष है, सो अब फूल्या है, तुमनें हमकों पावन किया है ॥ हे भगवन्! किसीकी समर्थता नहीं, जो तुम सारखेके चित्तविषे प्रवेश करै, जिसविषे सर्वदा आत्माका निवास है, तिस चित्तविषे मेरी स्मृति हुई है, जो दर्शन किया है, तातें मेरे बडे भाग्य हैं ॥ हे भगवन्! अमृतरूपी वचनोंकरि तुम प्रथम मेरे तांई पवित्र किया था, अरु अब जो चित्त किया है, सो मेरे तांई पावन किया है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! तेरा दर्शन करिके मैं भी बहुत प्रसन्न हुआ हौं, अरु तुम जैसी प्रीति मैं आगे किसीकी नहीं देखी ॥ हे राजन्! तेरे निमित्त मैं स्वर्गतें आया हौं, स्वर्गके सुख मेरे तांई भले न लगैं, अरु तूं मेरे तांई बहुत प्रीतम है, इसी निमित्त मैं आया हौं, अब स्वर्गविषे भी नहीं जाता, तेरेही पास रहौंगा ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! जिस उपर तुम सारखेकी कृपा होती है, तिसकों स्वर्ग आदिक सुख भले नहीं लगते, तौ तुम सारखेकी बात क्या कहणी है, यह वन है, यह झुपडी है, इसविषे विश्राम करौ, मेरे बडे भाग्य हैं, जो तुमारा चित्त इहां रहणेकों भया है ॥ ॥ कुंभ उवाच ॥ हे राजन्! अब मेरे तांई शांति प्राप्त भई है, अरु संकल्पबीज नष्ट भया है, जैसे नदीके किनारेपर वली होती है, अरु

जलके प्रवाहकरि मूलसमेत गिरती है, तैसे तेरा संकल्पबीज नष्ट भया है, अब तूं यथाप्राप्तिविषे संतुष्ट हुआ है, कै नहीं हुआ, हेयोपादेयतें रहित हुआ है, कै नहीं हुआ, अरु जो पावणे योग्य पद है सो पाया है, कै नहीं पाया, अपणा अनुभव कहहु ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! तुमारी कृपातें सर्वसों श्रेष्ठ पद मैं पाया हौं, जहां संसार सीमाका अंत है, अरु अब मेरे तांई उपदेशका अधिकार नहीं रहा, जो संपूर्ण संशय मेरे नष्ट भए हैं, हेयोपादेयतें रहित हौं, इसकरि सुखी विचरता हौं, अरु जो कछु जानणे योग्य था, सो मैं जाण्या है, अब दुःख मेरेविषे कोउ नहीं, सर्व ठौर मैं तृप्त हौं, अनीति प्राप्तरूप हौं, अरु आत्मा हौं, निर्मल हौं, अरु अपणे स्वभावविषे स्थित हौं, अरु सर्वात्मा हौं, निर्विकल्प हौं, मेरेविषे फुरणा कोउ नहीं, मैं शांतरूप हौं, अरु चिरपर्यंत सुखी हौं ॥ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ हे रामजी! इस प्रकार राजा अरु कुंभका तीन मुहूर्त संवाद हुआ, तिसतें उपरांत दोनों उठी खडे हुए, अरु चले, निकट एक तलाव था, जहां बहुत कमलिनी थी, तहां आएकरि दोनों स्नान करत भये, अरु गायत्री संध्या करी, पूजा करिके बहुरि उहांतें चले, वनकुंजोंविषे आये, तब कुंभनें कहा, चलियें, राजा कहा, भली बातां चलियें, तब चले, बहुत नगर देश ग्राम अरु तीर्थ देखे, अरु नानाप्रकारके वनविषे विचरे, जो फूल फल संयुक्त थे, तिनविषे विचरे अरु मरुस्थलविषे विचरे ॥ हे रामजी! ऐसे राजसी सात्विकी तामसी स्थानोंविषे विचरे, तीर्थादिक सात्विकी स्थान हैं अरु सुंदर वन आदिक राजसी स्थान हैं, अरु मरुस्थल आदिक तामसी स्थान हैं; तिनविषे विचरै, तौभी हर्षशोककों न प्राप्त भये, समताविषे रहे ॥ हे रामजी! कुंभका प्रयोजन फिरणेका भी यह था, जो राजा शुभ अशुभ स्थानोंकों देखिकरि हर्ष शोक करैगा, अथवा न करैगा, तौ भी राजा हर्षशोककों न प्राप्त भया, बहुरि बडे पर्वतकी कंदरा देखियां, अरु वन कुंज बडे कष्टके स्थान देखे, अरु एक वनविषे जाय स्थित भए, केते कालविषे राजा अरु कुंभ एक जैसे हो गए, एकठेहि स्नान करही, अरु एक जैसी मूर्त्यां, अरु एक जैसे जाप जपही, एक

जैसी पूजा करही,अरु एक जैसे दोनों सुहृद भए, जो उपकारकी अपेक्षाविना उपकारी भए, किसी ठौर माटी शरीरकों लगावैं, किसी ठौर चंदनका लेप करैं,किसी ठौर शरीरकों भस्म लगावैं;किसी ठौर दिव्य वस्त्र पहिरैं, किसी ठौर केले पत्र उपर सोवैं, किसी ठौर फूलकी शय्या होवैं, किसी ठौर क्रूर स्थानोंविषे शयन करैं ॥ हे रामजी ! ऐसे शुभ अशुभ ठौरविषे भी दोनों ज्योंके त्यों रहैं, जो हर्षशोककों न प्राप्त भए, केवल सत्त्व शुद्ध विषे स्थित रहैं, आत्माविना अवर कछु न फुर्या, एक वनविषे जाय स्थित भये, तब राणीके मनविषे विचार हुआ, जो यह मेरा भर्त्ता है, मैं इसकों भोगों, हमारी अवस्था है जो भले कुलकी स्त्री है सो भर्ताकों प्रसन्न रखती है, अरु राजाका शरीर भी देवता जैसा हुआ है, अरु स्थान भी शुभ है, जबलग शरीर है, तबलग शरीरके स्वभाव भी साथ हैं, अरु बहुरि विचार किया जो राजाकी परीक्षा भी करों, जो क्या कहैगा, तब कुंभनें कहा, हे राजन् ! अब हम स्वर्गकों जाते हैं, जो चैत्र शुद्ध एकमकों ब्रह्माजीनें सृष्टि उत्पन्न करी है, इसी दिन वर्षके वर्ष उत्सव होता है, अरु नारदमुनि भी आवैगा, तातें हम जाते हैं, अरु आजही फिरि आवैंगे, मेरे आवणेपर्यंत तुम ध्यानविषे रहणा, अरु ध्यानतें उतरौ तब फूलकों देखणा, ऐसे कहीकरि फूलोंकी मंजरी राजाकों दीनी, अरु राजानें भी कुंभकों फूलकी मंजरी दीनी, जैसे नंदनवनविषे स्त्री भर्ताके हाथ देवै, अरु भर्ता स्त्रीके हाथ देवै तैसे दोनों परस्पर देते भए, बहुरि कुंभ आकाशकों उड्या, अरु पाछे राजा देखता रहा, जैसे मेघकों मोर देखता है, तैसे राजा देखता रहा, जेतेपर्यंत राजाकी दृष्टि पडती थी, तबलग कुंभका शरीर रख्या, जब दृष्टिसों अगोचर भया, आकाशविषे, तब फूलकी माला जो गलेविषे थी, सो तोडिकरि राजाके उपर डारि दीनी, अरु चूडालाका शरीर धारि आकाशकों लंघिकरि अपणा अंतःपुर जो था स्त्रीका स्थान, तहां आय प्राप्त भई, अरु राजाके स्थानपर बैठीकरि मंत्रीकों बुलाया, अपणे अपणे स्थानोंविषे स्थित किये, अरु प्रजाकी खबर लीनी, बहुरि उडी, सूर्यके किरणोंके मार्ग मेघ मंडलकों लंघती आई, जहां रा

जाका स्थान था तहां आयकरि देखा, जो राजा बिछुरेकरि शोकवान है, अरु कुंभ भी दिलगीर जैसा राजाके आगे आय स्थित भया, तब राजानें कहा ॥ हे भगवन्! शोकतुमारे तांईं कैसे प्राप्त भया है, ऐसा कष्ट मार्गविषे तुमारे तांईं कवन हुआ है, अरु सर्व दुःखका नष्ट करणेहारा ज्ञान है, सो तुम सारखे ज्ञानवानकों शोक होवै तो अवरकी क्या बात कहणी है ॥ हे मुनि! तुमारे तांईं दुःखका कारण कोउ नहीं, तुम क्यों शोकवान होते हौ अरु तुमारे तांईं कवन अनिष्ट प्राप्त भया है, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! मेरे तांईं एक दुःख है, सो कहता हौं, जो मित्र पूछे तो सत कहा चाहियें, अरु दुःख भी नष्ट होता है, जैसे मेघ जड अरु श्याम भी होता है, अरु उसका सज्जन जो है, क्षेत्र अरु पृथ्वी, तिस ऊपर वर्षा करता है, तिसकी जडता अरु श्यामता नष्ट होती है, तातें मैं तेरे तांईं कहता हौं, हे राजन्! जब स्वर्गविषे सभा स्थित थी, तब मैं नारदके पास था, जब सभा उठी, तब नारदमुनि भी उठ्या, अरु मुझकों कहा, जहां तेरी इच्छा होवै तहां जाहु, अरु मैं भी जाता हौं, काहेतें जो नारद एकही ठौरविषे नहीं ठहरता; विश्वविषे सैल करता फिरता है, इसीतें मेरे तांईं कहा जो तूं भी जाहु, तब मैं आकाशतें चला, एक ठौर सूर्यसाथ मिलाप हुआ, बहुरि आगेकों चला, मेघके मार्ग तीक्ष्ण वेगकरि चला आया हौं, जैसे नदी पर्वततें तीक्ष्ण वेगकरि आती है, तैसे मैं तीक्ष्ण वेगकरि चला आता था, तब दुर्वासा ऋषीश्वर उडता आता है, महामेघकी नांईं श्याम वस्त्र पहिरे हुए, अरु भूषणसंयुक्त जैसे बीजलीका चमत्कार होता है, तैसे भूषणोंका चमत्कार देखिकरि मैं दंडवत करिके कहा ॥ हे मुनीश्वर! तुम क्या रूप धार्या है, जो स्त्रीकी नांईं भासता है, तब दुर्वासाने मेरे तांईं कहा ॥ हे ब्रह्माके पोत्रे! तूं कैसा वचन कहता है, ऐसा वचन मुनीश्वरप्रति कहणां उचित नहीं, हम क्षेत्र हैं, जैसा बीज क्षेत्रविषे बोइये तैसा उगता है, तातें मेरे तांईं स्त्री तैंनें कहा है, तूं भी स्त्री होवैगा, अरु रात्रिकों तेरे अंग सब स्त्रीके होवैंगे ॥ हे मुनीश्वर! जो कल्याणकृत ज्ञानवान पुरुष हैं, तिनकों नम्रता होती है, जैसे फलसंयुक्त वृक्ष

नम्र होता है, तैसे ज्ञानी भी नम्र होता है, ऐसा वचन तेरे तांईं कहणा न चाहियें ॥ हे राजा! ऐसे श्रवण करिके मैं तेरे पास चल्या आया हौं, अरु मेरे तांईं लज्जा आती है, जो स्त्रीका शरीर धारे देवताविषे कैसे विचरौंगा, यही मुझकों शोक है, तब राजानें कहा, क्या हुआ, जो दुर्वासनें कहा, अरु स्त्रीका शरीर भया, तुम तौ शरीर नहीं, आत्मा निर्लेप है, किसीसाथ लेप नहीं ॥ हे मुनीश्वर! तुम अपणी समताविषे स्थित रहते हौ, अरु ज्ञानवान पुरुषकों हेयोपादेय किसीका नहीं रहता, अपणी समताविषे स्थित रहता है, तब कुंभनें कहा ॥ हे राजन्! तूं सत्य कहता है, मेरे तांईं क्या दुःख है, जो शरीरका प्रारब्ध है, सो होता है, तिससाथ हमारा क्या प्रयोजन है, यह ईश्वरकी नीति है, जबलग शरीर होता है, तबलग शरीरके स्वभाव भी रहते हैं, अरु शरीरका स्वभाव त्याग करणा भी मूर्खता है, जिस स्थानविषे ज्ञानकी प्राप्ति होवै, तिसी चेष्टाविषे विचरिये, अरु यह भी मूर्खता है, जो इंद्रियांकों रोकणां, अरु मनकरि विषयकी चिंतना करणी, तातें इंद्रियां अरु देहकी चेष्टा ज्ञानवान भी करते हैं, परंतु तिसविषे बंधमान नहीं होते, इंद्रियां विषयविषे वर्ततियां हैं, आदि नीति ईश्वरकी इसी प्रकार है ॥ हे राजन्! नीतीका त्याग किसीतें किया नहीं जाता, तातें नीतीका त्याग क्यों करियें, यह नीति है, जो जबलग शरीर है, तबलग शरीरके स्वभाव भी होते हैं, जैसे जबलग तिल है, तबलग तेल भी होते हैं, तैसे जबलग शरीर है, तबलग शरीरके स्वभाव भी होते हैं, जो ज्ञानवान पुरुष है सो देह इंद्रियांकरि चेष्टा भी करते हैं, परंतु बंधायमान नहीं होते, अरु अज्ञानी बंधायमान होते हैं, अरु चेष्टा ज्ञानी करते हैं, अज्ञानी भी करते हैं, जैसे ब्रह्मा विष्णु रुद्रतें आदि लेकरि ज्ञानवान हैं, सर्व चेष्टा भी करते हैं, परंतु बंधायमान किसीकरि नहीं होते ॥ हे राजा! तैसे जो अनिच्छित आय प्राप्त होवै अरु जिसकों शास्त्र प्रमाण करैं, तिसके भोगणेविषे दूषण कछु नहीं ॥ ॥ राजोवाच ॥ हे भगवन्! ज्ञानवानकों दूषण कछु नहीं, जो सत्ता समानविषे स्थित है, तिस करिके दूषण कछु नहीं हो

